*प्रश्नः*-संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप पण्हा और पण्हो होते हैं। इनमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र' का प; २-७५ से 'श्न' का 'ण्ह' आदेश; १-३५ से स्त्रीलिंग विकल्प से होने पर प्रथमा के एक वचन में 'सि' प्रत्यय स्थान पर सिद्ध हेम व्याकरण के २-४-१८ के सूत्रानुसार 'आ' प्रत्यय प्राप्त होकर *पण्हा* रूप सिद्ध हो जाता । एवं लिंग में वैकल्पिक विधान होने से पुल्लिंग में ३-२ से प्रथमा के एक वचन में 'सि' के स्थान पर 'ओ' त्यय की प्राप्ति होकर *पण्हो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*चौर्यम्*:-संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप चोरिआ और चोरिअं होते हैं। इसमें सूत्र-संख्या-१-१५९ "औ' का ओ'; २-१०७ से 'इ' का आगम होकर 'र्' में मिलने पर 'रि' हुआ। १-१७० से 'य्' का प; सिद्ध हेम व्याकरण के २-४-१८ से स्त्रीलिंग वाचक 'आ' प्रत्यय की प्राप्ति १-११ से अन्त्य 'म्' का लोप; कर *चोरिआ* रूप सिद्ध हो जाता है। दूसरे रूप में सूत्र १-३५ में जहाँ स्त्रीलिंग नहीं गिना जायगा; अर्थात् सक लिंग में ३-२५ से प्रथमा एक वचन में नपुंसक लिंग का 'म्' प्रत्यय; १-२३ से 'म्' का अनुस्वार कर *चोरिअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*कुक्षिः*-संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप कुच्छी है। इसमें सूत्रसंख्या-२-१७ से 'क्ष' का "छ्"; १-८९ से प्राप्त 'छ' का द्वित्व 'छ् छ्'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ' का 'च्' १-३५ से स्त्रीलिंग का निर्धारण; ३-१९ से थमा एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर ह्रस्व स्वर 'इ' की दीर्घ स्वर 'ई' होकर *कुच्छी* रूप सिद्ध हो जाना है।

*बलिः*-संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप बली होता है। इसमें सूत्र संख्या-१-३५ से स्त्रीलिंग का र्धारण; ३-१९ से प्रथमा एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर ह्रस्व स्वर 'इ' की दीर्घस्वर 'ई' होकर *बली* प सिद्ध हो जाता है।

*निधिः*-संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप निही होता है। इसमें सूत्र संख्या-१-१८७ से 'ध का 'ह'; १-३५ से स्त्रीलिंग का निर्धारण; ३-१९ से प्रथमा एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर ह्रस्व स्वर 'इ' की दीर्घ होकर *निही* रूप सिद्ध हो जाता है।

*विधिः*-संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप विही होता है। इसमें सूत्र संख्या-१-१८७ से 'ध' का 'ह'; १-३५ से स्त्रीलिंग का निर्धारण; ३-१९ से प्रथमा एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर ह्रस्व 'इ' का 'ई' कर *विही* रूप सिद्ध हो जाता है।

*रश्मिः*-संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप रस्सी हो जाता है। इसमें सूत्र-संख्या-२-७८ से 'म् का लोप; १-२६० से 'श्' का 'स्'; २-८९ से 'स्' का द्वित्व 'स्स'; ३-१९ से प्रथमा एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर ह्रस्व 'इ' की दीर्घ 'ई' होकर *रस्सी* रूप सिद्ध हो जाता है।

*ग्रन्थिः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप गण्ठी होता है। इसमें सूत्र संख्या ४-१२० से ग्रंथि के

पर गण्ठि आदेश होता है। १-३५ से स्त्रीलिंग का निर्धारण; ३-१९ से प्रथमा एक वचन में 'सि' प्रत्यय के पर ह्रस्व 'इ' का दीर्घ 'ई' होकर *गण्ठी* रूप सिद्ध हो जाता है।

*गर्ता* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप गड्डा और गड्डो बनते हैं। इसमें सूत्र संख्या २-३५ से 'र्त' का 'ड'; २-८९ से प्राप्त 'ड' का द्वित्व 'ड्ड'; १-३५ से स्त्रीलिंग का निर्धारण; सिद्ध हेम व्या० के से 'आ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर 'गड्डा' रूप सिद्ध हो जाता है। और पुल्लिङ्ग होने पर प्रथमा एक वचन में से 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्राप्त होकर 'गड्डो' रूप सिद्ध हो जाता है ॥ ३५ ॥

## बाहोरात् ॥ १-३६ ॥

**बाहुशब्दस्य स्त्रियामाकारान्तादेशो भवति ॥ बाहाए जेण धरिओ एक्काए ॥ स्त्रियामित्येव । वामेअरो बाहू ॥**

*अर्थः*—बाहु शब्द के स्त्रीलिंग रूप में अन्त्य 'उ' के स्थान पर 'आ' आदेश होता है। जैसे बाहु का यह रूप स्त्रीलिंग में ही होता है। और पुल्लिग में बाहु का बाहु ही रहता है।

*बाहुना* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप बाहाए होता है। इसमें सूत्र संख्या १-३६ से निर्धारण; और अन्त्य 'उ' के स्थान पर 'आ' का आदेश; ३-२९ से तृतीया के एक वचन में स्त्रीलिंग में प्रत्यय के स्थान पर 'ए' की प्राप्ति होकर *'बाहाए'* रूप सिद्ध होता है।

*येन* संस्कृत सर्वनाम है। इसका प्राकृत रूप जेण होता है। संस्कृत मूल शब्द 'यत्' है; इसमें १-१ 'त्' का लोप; १-२४५ से 'य' का 'ज'; ३-६ से तृतीया एक वचन में 'टा' प्रत्यय के स्थान पर 'ण'; ३- प्राप्त 'ज' मे स्थित 'अ' का 'ए' होकर *जेण* रूप सिद्ध हो जाता है।

*धृतः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप धरिओ होता है। इसमें सूत्र संख्या ४-२३४ से ऋ का ४-२३९ से हलन्त 'र्' में 'अ' का आगम; सिद्ध हेम व्याकरण के ४-३२ से 'त' प्रत्यय के होने पर पूर्व का आगम; १-१० से 'प्राप्त इ' के पहिले रहे हुए 'अ' का लोप; १-१७० से 'त्' का लोप; ३-२ से एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर *धरिओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

एकेन संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप स्त्रीलिंग में एक्काए होता है। इसमें सूत्र संख्या २-९९ का द्वित्व 'क्क'; सिद्ध हेम व्याकरण के २-४-१८ से स्त्रीलिंग में अकारान्त का 'आकारान्त'; और ३-१ तृतीया के एक वचन में 'टा' प्रत्यय के स्थान पर 'ए' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *एक्काए* रूप सिद्ध हो जाता है।

*वामेतरः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप वामेअरो होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१७७ से ; ३-२ से प्रथमा एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर *वामेअरो* रूप सिद्ध हो जाता है।

वाहुः संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप वाहू होता है। इसमें सूत्र संख्या ३-१९ से प्रथमा के एक वचन 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'विसर्ग' का लोप होकर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'उ' का दीर्घ स्वर 'ऊ' होकर वाहू रूप द्ध हो जाता है ॥ ३६ ॥

## अतो डो विसर्गस्य ॥ १-३७ ॥

संस्कृतलक्षणोत्पन्नस्यातः परस्य विसर्गस्य स्थाने डो इत्यादेशो भवति। सर्वतः। वओ ॥ पुरतः। पुरओ ॥ अग्रतः। अग्गओ ॥ मार्गतः। मग्गओ ॥ एवं सिद्धावस्था या। भवतः। भवओ ॥ भवन्तः। भवन्तो ॥ सन्तः। सन्तो ॥ कुतः। कुदो ॥

*अर्थः*—संस्कृत व्याकरण के अनुसार प्राप्त हुए 'तः' में स्थित विसर्ग के स्थान पर 'डो' अर्थात् 'ओ' देश हुआ करता है। जैसे-सर्वतः में सव्वओ। यों आगे के शेष उदाहरण मार्गतः में मग्गओ तक जान लेना। न्य प्रत्ययों से सिद्ध होने वाले शब्दों में भी यदि 'तः' प्राप्त हो जाय; तो उस 'तः' में स्थित विसर्ग के स्थान पर ो' अर्थात् 'ओ' आदेश हुआ करता है। जैसे-भवतः में भवओ। भवन्तः में भवन्तो। यों ही सन्तो और कुदो भी मझ लेना।

*सर्वतः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप सव्वओ होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७९ से 'र्' का लोप; ८९ से 'व' का द्वित्व'; १-१७७ से 'त्' का लोप; १-३७ से विसर्ग के स्थान पर 'ओ' का आदेश होकर व्वओ रूप सिद्ध हो जाता है॥

*पुरतः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप पुरओ होता है। इसमें सूत्र संख्या -१७७ से 'त्' का लोप; ३७ से विसर्ग के स्थान पर 'ओ' आदेश होकर *पुरओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*अग्रतः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप अग्गओ होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' का लोप; ८९ से 'ग' का द्वित्व 'ग्ग'; १-१७७ से 'त्' का लोप; और १-३७ से विसर्ग के स्थान पर 'ओ' आदेश होकर गओ रूप सिद्ध हो जाता है।

*मार्गतः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप मग्गओ होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-८४ से 'मा' के 'आ' 'अ'; २-७९ से 'र्' का लोप; २-८९ से 'ग' का द्वित्व 'ग्ग'; १-१७७ से 'त्' का लोप; और १-३७ से विसर्ग स्थान पर 'ओ' आदेश होकर *मग्गओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*भवतः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप भवओ होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१७७ से 'त्' का लोप; ३७ से विसर्ग के स्थान पर 'ओ' आदेश होकर *भवओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*भवन्तः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप भवन्तो होता है। इसमें सूत्र संख्या १-३७ न पर 'ओ' आदेश होकर *भवन्तो* रूप सिद्ध हो जाता है।



*सन्तः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप सन्तो होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-३७ से विसर्ग के पर 'ओ' आदेश होकर *सन्तो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*कुतः* संस्कृत शब्द है। इसका शौरसेनी भाषा में कुदो रूप होता है। इसमें सूत्र संख्या ४-२६ 'त' का 'द'; और १-३७ से विसर्ग के स्थान पर 'ओ' आदेश होकर *कुदो* रूप सिद्ध हो जाता है।

## निष्प्रती ओत्परी माल्य-स्थोर्वा ॥ १-३८ ॥

**निर् प्रति इत्येतौ माल्य शब्दे स्थाधातौ च परे यथा संख्यम् ओत् परि इत्येवं वा भवतः। अभेदनिर्देशः सर्वादेशार्थः। ओमालं। निम्मल्लं॥ ओमालयं वहइ। पइट्ठा। परिट्ठिअं पइट्ठिअं॥**

*अर्थः*—माल्य शब्द के साथ में यदि निर् उपसर्ग आवे तो निर् उपसर्ग के स्थान पर आदेश रूप विकल्प से 'ओ' होता है। तथा स्था धातु के साथ में यदि 'प्रति' उपसर्ग आवे तो 'प्रति' उपसर्ग के स्थान आदेश रूप से विकल्प से 'परि' होता है। इस सूत्र में दो उपसर्गों की जो बात एक ही साथ कही गई है; कारण यह है कि संपूर्ण उपसर्ग के स्थान पर आदेश की प्राप्ति होती है। जैसे-निर्माल्यम् का ओमालं निम्मल्लं। प्रतिष्ठा का परिट्ठा और पइट्ठा प्रतिष्ठितम् का *परिट्ठिअं* और *पइट्ठिअं*।

*निर्माल्यम्* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप ओमालं और निम्मल्लं दोनों होते हैं। इसमें सूत्र १-३८ से विकल्प से 'निर्' का 'ओ'; २-७८ से 'य्' का लोप; ३-२५ से प्रथमा के एकवचन में नपुंसक लिंग 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से 'म्' का अनुस्वार होकर *ओमालं* रूप सिद्ध होता है। द्वितीय रूप में १ से 'मा' में स्थित 'आ' का 'अ'; २-७९ से 'र्' का लोप; २-८९ से 'म' का द्वित्व 'म्म'; २-७८ से 'य्' का २-८९ से 'ल' का द्वित्व 'ल्ल'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसकलिंग में 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; १-२३ से 'म्' का अनुस्वारहोकर *निम्मल्लं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*निर्माल्यकम्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप ओमालयं होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-३८ (विकल्प से) 'निर्' का 'ओ'; २-७८ से 'य्' का लोप; १-१७७ से 'क' का लोप; १-१८० से 'क' के 'अ' 'य'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से 'म्' का अनु होकर *ओमालयं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*वहति* संस्कृत धातु रूप है। इसका प्राकृत रूप वहइ होता है। इसमें सूत्र संख्या ३-१३९ से काल के प्रथम पुरुष के एक वचन में 'ति' प्रत्यय के स्थान पर 'इ' होकर *वहइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*प्रतिष्ठा* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप परिट्ठा और पइट्ठा होते हैं। इसमें सूत्र-संख्या १- ' के स्थान पर विकल्प से 'परि' आदेश; २-७७ से 'ष्' का लोप; २-८९ से 'ठ' का द्वित्व 'ट्ठ'; २-

-प्त 'पूर्व ठ्' का 'ट्'; सिद्ध हेम व्याकरण के २-४-१८ से प्रथमा के एक वचन में स्त्रीलिंग में 'आ' की प्राप्ति होकर *रिट्ठा* रूप सिद्ध हो जाता है।

द्वितीय रूप में जहां 'परि' आदेश नहीं होगा; वहां पर सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' का लोप; १-१७७ से त्' का लोप; २-७७ से 'ष्' का लोप; २-८९ से 'ठ' का द्वित्व 'ठ्ठ'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'ठ्' का 'ट्'; सिद्ध हेम याकरण के २-४-१८ से प्रथमा के एक वचन में स्त्रीलिंग में 'आ, की प्राप्ति होकर *पइट्ठा* रूप सिद्ध हो जाता है।

*प्रतिष्ठितम्* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप परिट्ठिअं और पइट्ठिअं होते हैं। इसमें सूत्र-संख्या १-३८ विकल्प से 'प्रति' के स्थान पर 'परि' आदेश; २-७७ से 'ष्' का लोप; २-८९ से 'ठ' का द्वित्व 'ठ्ठ'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'ठ' का 'ट्'; १-१७७ से 'त्' का लोप; ३-२५ से प्रथमा एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति; १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *'परिट्ठिअं'* रूप सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप में जहां 'परि' आदेश नहीं होगा; वहां *पइट्ठिअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

## आदेः ॥ १-३९ ॥

**आदेरित्यधिकारः कगचज (१-१७७) इत्यादि सूत्रात् प्रागविशेषे वेदितव्यः ॥**

*अर्थः*—यह सूत्र आदि अक्षर के संबंध में यह आदेश देता है कि इस सूत्र से प्रारभ करके आगे १-१७७ सूत्र से पूर्व में रहे हुए सभी सूत्रों के सम्बन्ध में यह विधान है कि जहां विशेष कुछ भी नहीं कहा गया है; वहां इस सूत्र से शब्दों में रहे हुए आदि अक्षर के सम्बन्ध में 'कहा हुआ उल्लेख' समझ लेना। अर्थात् सूत्र संख्या १-३९ से १-१७६ तक में यदि किसी शब्द के सम्बन्ध में कोई उल्लेख हो; और उस उल्लेख में आदि-मध्य अन्त्य अथवा उपान्त्य जैसा कोई उल्लेख न हो तो समझ लेना कि यह उल्लेख आदि अक्षर के लिये है; न कि शेष अक्षरों के लिये।

## त्यदाद्यव्ययात् तत्स्वरस्य लुक् ॥ १-४० ॥

**त्यदादेरव्ययाच्च परस्य तयोरेव त्यदाद्यव्यययोरादेः स्वरस्य बहुलं लुग् भवति ॥ अम्हेत्थ अम्हे एत्थ। जइमा जइ इमा। जइहं जइ अहं ॥**

*अर्थः*-सर्वनाम शब्दों और अव्ययो के आगे यदि सर्वनाम शब्द और अव्यय आदि आ जाँय; तो इन शब्दों में रहे हुए स्वर यदि पास-पास में आ जॉय; तो आदि स्वर का बहुल करके लोप हो जाया करता है।

*वयम्* संस्कृत शब्द है। इसका मूल 'अस्मद्' के प्रथमा के बहुवचन में 'जस्' प्रत्यय सहित सूत्र-संख्या ३-१०६ 'अम्हे' आदेश होता है। यों *अम्हे* रूप सिद्ध हो जाता है।

*अत्र* संस्कृत अव्यय है। इसका प्राकृत रूप एत्थ होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-५७ से २-१६१ से 'त्र' के स्थान पर 'त्थ' होकर *एत्थ* रूप सिद्ध हो जाता है।

अम्हे + एत्थ = अम्हेत्थ; यहाँ पर सूत्र संख्या १-४० से एत्थ के आदि 'ए' का विकल्प से लोप होकर संधि होकर अम्हेत्थ रूप सिद्ध हुआ। तथा जहाँ लोप नहीं होता है; वहाँ पर अम्हे एत्थ होगा। *यदि* संस्कृत अ... है। इसका प्राकृत रूप जइ होता है। इसमें सूत्र संख्या-१-२४५ से 'य' का 'ज'; और १-१७७ से 'द्' का लोप हो... *जइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*इयम्* संस्कृत सर्वनाम है। इसका प्राकृत रूप इमा होता है। इसमें सूत्र संख्या-३-७२ से स्त्रीलिंग में... के एक वचन में 'सि' प्रत्यय के परे रहने पर मूल शब्द इदम् का 'इम' आदेश होता है। तत्पश्चात् सिद्ध हेम व्याक... के ४-४-१८ से स्त्रीलिंग में 'आ' प्रत्यय लगा कर *'इमा'* रूप सिद्ध हो जाता है।

जइ + *इमा* = जइमा; यहाँ पर सूत्र संख्या १-४० से 'इमा' के आदि स्वर 'इ' का विकल्प से लोप हो... एवं संधि होकर *जइमा* रूप सिद्ध हो जाता है। तथा जहाँ लोप नहीं होता है; वहाँ पर *जइ इमा* होगा।

*अहम्* संस्कृत सर्वनाम है। इसका प्राकृत रूप भी अहं ही होता है। अस्मद् मूल शब्द में सूत्र... ३-१०५ से प्रथमा के एक वचन में 'सि' प्रत्यय परे रहने पर अस्मद् का अह आदेश होता है। यों *अहं* रूप... हो जाता है।

जइ + *अहं* = जइहं; यहाँ पर सूत्र-संख्या १-४० से 'अहम् के आदिस्वर 'अ' का विकल्प से लोप... एवं संधि होकर *जइहं* रूप सिद्ध हो जाता है। तथा जहाँ लोप नहीं होता है, वहाँ पर *जइ अहं* होगा ॥ ४० ॥

## पदादपेर्वा ॥ १-४१ ॥

**पदात् परस्य अपेरव्ययस्यादे लुग् वा भवति ॥ तं पि तमवि। किं पि किमवि। केण वि। केणावि। कहं पि कहमवि ॥**

*अर्थः*-पद के आगे रहने वाले अपि अव्यय के आदि स्वर 'अ' का विकल्प से लोप हुआ करता है। तं पि तमवि। इत्यादि रूप से शेष उदाहरणों में भी समझ लेना। इन उदाहरणों में एक स्थान पर तो लोप हुआ और दूसरे स्थान पर लोप नहीं हुआ है। लोप नहीं होने की दशा में संधि-योग्य स्थानों पर संधि भी हो करती है।

'तं' की सिद्धि सूत्र-संख्या १-७ में की गई है।

*अपि* संस्कृत अव्यय है। इसका प्राकृत रूप यहाँ पर 'पि' है। इसमें सूत्र संख्या १-४१ से 'अ' का ... होकर *'पि'* रूप सिद्ध हो जाता है।

*अपि* संस्कृत अव्यय है। इसका प्राकृत रूप अवि है। इसमें सूत्र संख्या १-२३१ से 'प' का 'व' होकर ... हो जाता है।

'कि' शब्द की सिद्धि १-२९ में की गई है।

केन संस्कृत सर्वनाम है। इसका प्राकृत रूप केण होता है। इसमें सूत्र-संख्या ३-७१ से 'किम्' का 'क'; से तृतीया एक वचन में 'टा' प्रत्यय के स्थान पर 'ण; ३-१४ से 'क' के 'अ' का 'ए'; होकर 'केण' रूप हो जाता है। इसी के साथ में 'अपि' अव्यय है; अतः ण' में स्थित 'अ' और 'अपि' का 'अ' दोनो की संधि से होकर केणावि रूप सिद्ध हो जाता है।

*कथमपि* संस्कृत अव्यय है। इसका प्राकृत रूप *कहमवि* होता है। इसकी सिद्धि १-२९ में करदी है ॥ ४१ ॥

## इतेः स्वरात् तश्च द्विः ॥ १-४२ ॥

**पदात् परस्य इतेरादे लुग् भवति स्वरात् परश्च तकारो द्विर्भवति ॥ किं ति। जं ति। ति। न जुत्तं ति॥ स्वरात्। तह त्ति। झ त्ति। पिओ त्ति। पुरिसो त्ति॥ पदादित्येव। विञ्झ-गुहा-निलयाए॥**

*अर्थः*—यदि 'इति' अव्यय किसी पद के आगे हो तो इस 'इति' की आदि 'इ' का लोप हो जाया करता है। र यदि 'इ' लोप हो जाने के बाद शेष रहे हुए 'ति' के पूर्व-पद के अंत में स्वर रहा हुआ हो तो इस 'ति' के 'त' द्वित्व 'त्त' हो जाता है। जैसे-'किम् इति' का किं ति'; 'यत् इति' का 'जं ति'; 'दृष्टम् इति' का 'दिट्ठं ति' और युक्तम् इति' का 'न जुत्तं ति। इन उदाहरणों में 'इति' अव्यय पदों के आगे रहा हुआ है; अतः इनमें 'इ' का लोप ा जा रहा है। स्वर-संबंधित उदाहरण इस प्रकार हैः-'तथा इति' का तह त्ति'; 'झग् इति' का 'झ त्ति'; 'प्रियः ' का 'पिओ त्ति'; 'पुरुषः इति' का 'पुरिसो त्ति' इन उदाहरणों में 'इति' के शेष रूप 'ति' के पूर्व पदों के अत स्वर है; अतः ति' के 'त्' का द्वित्व 'त्त' हो गया है।

'पदात्' ऐसे शब्द का उल्लेख करने का तात्पर्य यह है कि यदि 'इति' अव्यय किसी पद के आगे न रह कर य के आदि में ही आ जाय तो 'इ' का लोप नहीं होता जैसा कि 'इअ विज्झ-गुहा-निलयाए' में देखा जासकता है।

'किं' शब्द की सिद्धि-१-२९ में की गई है।

*(किम्) इति* संस्कृत अव्यय है। इनका प्राकृत रूप 'किं ति' होता है। सूत्रसंख्या १-४२ से 'इति' के 'इ' लोप होकर 'ति' रूप हो जाता है। *'यद् इति* संस्कृत अव्यय है। इनका प्राकृत रूप *'जं ति'* होता है। 'ज' की द्धि-१-२४ में कर दी गई है। और 'इति' के 'ति' की सिद्धि भी इसी सूत्र में ऊपर दी गई है।

दृष्टं इति संस्कृत शब्द है। इनका प्राकृत रूप दिट्ठ ति होता है। इनमें सूत्र-सख्या १-१२८ से 'ऋ' का ; २-३४ से 'ष्ट' का 'ठ'; २-८९ से प्राप्त 'ठ' को द्वित्व 'ठ् ठ'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'ठ' का 'ट्'; ३-५ से या के एक वचन में 'अम्' प्रत्यय के 'अ' का लोप १-२३ 'म्' का अनुस्वार होकर *दिट्ठं* रूप सिद्ध हो जाता है। १-४२ से 'इति' के 'इ' का लोप होकर *दिट्ठंति* सिद्ध हो जाता है।

('न) युक्तम् (इति') संस्कृत शब्द है। इनका प्राकृत रूप 'न जुत्तं ति' है। इनमें से 'न' की सिद्धि में की गई है। और 'ति' की सिद्धि भी इसी सूत्र में की गई है। जुत्तं की साधनिका इस प्रकार है। इसमें १–२४५ से 'य' का 'ज'; २–७७ से 'क्' का लोप; २–८९ से शेष 'त' का द्वित्व 'त्त'; ३–२५ से प्रथमा के वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति; १–२३ से 'म्' का अनुस्वार होकर जुत्तं रूप सिद्ध हो जाता।

*तथा इति* संस्कृत अव्यय है। इनके प्राकृत रूप तह त्ति होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १–१८७ से 'थ' का, १ ४२ से इति के 'इ' का लोप; और 'त्ति' के 'त' का द्वित्व 'त्त'; १–८४ से 'हा' के 'आ' का 'अ' होकर तह रूप सिद्ध हो जाता है।

*झग इति* संस्कृत अव्यय है; इसके प्राकृत रूप झत्ति होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १–११ से 'ग्' का १–४२ से इति के 'इ' का लोप; तथा 'ति' के 'त' का द्वित्व 'त्त' होकर *झत्ति* रूप बन जाता है।

*प्रियः (इति)* संस्कृत शब्द है। इनके प्राकृत रूप 'पिओ त्ति' होते हैं। इनमें सूत्र संख्या २–७९ से का लोप; १–१७७ से 'य्' का लोप; ३–२ से प्रथमा एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ'; होकर रूप सिद्ध हो जाता है। 'त्ति' की सिद्धि इसी सूत्र में की गई है।

*पुरुषः इति* संस्कृत शब्द है। इनके प्राकृत रूप पुरिसो त्ति होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १–१११ से के 'उ' को 'इ'; १–२६० से 'ष' का 'स'; ३-२ से प्रथमा के एक वचन में 'सि' के स्थान पर 'ओ' होकर रूप सिद्ध हो जाता है। 'त्ति' की सिद्धि इसी सूत्र में की गई है।

*इति* संस्कृत अव्यय है। इसका प्राकृत रूप 'इअ' है। इसमें सूत्र संख्या–१–९१ से 'ति' में रही हुई 'इ' 'अ' १–१७७ से 'त्' का लोप; होकर '*इअ*' रूप सिद्ध हो जाता है।

*विंध्य* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप विञ्झ होता है। इसमें सूत्र संख्या २–२६ से 'ध्य' का १–३० से अनुस्वार का 'ञ्' होकर *विञ्झ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*गुहा* शब्द का रूप संस्कृत और प्राकृत में 'गुहा' होता है। *निलयायाः* संस्कृत रूप होता है। रूप निलयाए होता है। इसमें सूत्र संख्या ३–२९ से ङस् याने षष्ठी एक वचन के स्थान पर 'ए' की प्राप्ति होकर *निलयाए* रूप सिद्ध हो जाता है॥ ४२॥

## लुप्त-य-र-व-श-ष-सां श-ष-सां दीर्घः॥ १–४३॥

प्राकृतलक्षणवशाल्लुप्ता याद्या उपरि अधो वा येषां शकारषकारसकाराणां स्वरस्य दीर्घो भवति॥ शस्य य लोपे। पश्यति। पासइ। कश्यपः। कासवो॥ आवासयं॥ रलोपे। विश्राम्यति। वीसमइ। विश्रामः। वीसामो॥ मिश्रम्। मीसं॥ ...॥ वलोपे। अश्वः। आसो। विश्वसिति। वीससइ॥ विश्वासः। वीसासो॥



ासनः । दूसासणो ॥ मनः शिला । मणासिला ॥ षस्य यलोपे । शिष्यः । सीसो ॥ पुष्यः । ो ॥ मनुष्यः । मणूसो ॥ रलोपे । कर्षकः । कासओ ॥ वर्षाः । वासा ॥ वर्षः वासो ॥ ोपे । विष्वाणः । वीसाणो ॥ विष्वक् । वीसुं ॥ षलोपे । निष्षिक्तः । नीसित्तो ॥ सस्य ोपे । सस्यम् । सासं ॥ कस्यचित् कासइ रलोपे । उस्रः । ऊसो ॥ विस्रम्भः । वीसम्भो ॥ ोपे । विकस्वरः । विकासरो ॥ निःस्वः नीसो ॥ सलोपे । निस्सहः । नीसहो ॥ नदीर्घानुस्वरात् २-६२ ) इति प्रतिषेधात् सर्वत्र अनादौ शेषादेशयोर्द्वित्वम् ( २-८९ ) इति द्वित्वाभावः ॥

*अर्थः*—प्राकृत-व्याकरण' के कारण से शकार, षकार, और सकार से संबधित य, र, व, श, ष, स, का पूर्व ावा पश्चात् में लोप होने पर शकार, षकार और सकार के आदि स्वर का दीर्घ स्वर हो जाता है। जैसे-शकार साथ में रहे हुए 'य' के लोप के उदाहरण = इसमें 'श्' के पूर्व में रहे हुए स्वर का दीर्घ होता है। जैसे-पश्यति =पासइ । कश्यपः =कासवो । आवश्यक = आवासयं । यहां पर 'य' का लोप होकर 'श्' के पूर्व स्वर का दीर्घ आ है।

शकार के साथ में रहे हुए 'र' के लोप के उदाहरण । जैसे-विश्राम्यति = वीसमइ ॥ विश्रामः = वीसामो ॥ श्रम् = मीसं ॥ संस्पर्शः = संफासो ॥ इनमें 'श्' के पूर्व में रहे हुए स्वर का दीर्घ हुआ है।

शकार के साथ में रहे हुए 'व' के लोप के उदाहरण । जैसे अश्वः=आसो ॥ विश्वसिति = वीससइ ॥ श्वासः = वीसासो ॥ इनमें 'श्' के पूर्व में रहे हुए स्वर का दीर्घ हुआ है।

शकार के साथ में रहे हुए 'श' के लोप के उदाहरण । जैसे-दुश्शासनः = दूसासणो । मनः शिला = मणा-ला । इनमें भी 'श्' के पूर्व में रहे हुए स्वर का दीर्घ हुआ है।

षकार के साथ में रहे हुए 'य' के लोप के उदाहरण । जैसे-शिष्यः = सीसो । पुष्यः = पूसो ॥ मनुष्यः = —में 'ष्' के पूर्व में रहे हुए स्वर का दीर्घ हुआ है।

'षकार' के साथ में रहे हुए 'र' के लोप के उदाहरण । जैसे-कर्षक = कासओ । वर्षाः = वासा ॥ वर्षः = ...। यहाँ पर 'ष' के पूर्व मे रहे हुए स्वर का दीर्घ हुआ है।

'षकार' के साथ में रहे हुए 'व' के लोप के उदाहरण । जैसे-विष्वाणः = वीसाणो ॥ विष्वक् = वीसुं ॥ नमें 'ष' के पूर्व में रहे हुए स्वर का दीर्घ हुआ है।

'षकार' के साथ मे रहे हुए 'ष' के लोप के उदाहरण । जैसे-निष्षिक्तः = नीसित्तो ॥ यहाँ पर 'ष' के र्व में रहे हुए स्वर का दीर्घ हुआ है।

सकार के साथ में रहे हुए 'य' के लोप के उदाहरण । जैसे-सस्यम् = सासं । कस्यचित् = कासइ । र 'स' के पूर्व में रहे हुए स्वर का दीर्घ हुआ है।

सकार के साथ में रहे हुए 'र' के लोप के उदाहरण। जैसे-उस्रः = ऊसो। विस्रम्भः = वीसम्भो॥ पर 'स' के पूर्व में रहे हुए स्वर का दीर्घ हुआ है।

सकार के साथ में रहे हुए 'व' के लोप के उदाहरण। जैसे-विकस्वरः = विकासरो। निःस्वः = नी यहां पर 'स' के पूर्व में रहे हुए स्वर का दीर्घ हुआ है।

सकार के साथ में रहे हुए 'स' के लोप के उदाहरण। जैसे-निस्सहं = नीसहो। यहां पर 'स' के पूर्व रहे हुए स्वर का दीर्घ हुआ है।

यहां पर वर्ण के लोप होने पर इसी व्याकरण के पाद द्वितीय के सूत्र संख्या ८९ के अनुसार शेष वर्ण द्वित्व वर्ण की प्राप्ति होनी चाहिये थी; किन्तु इसी व्याकरण के पाद द्वितीय के सूत्र-संख्या ९२ के अनुसार प्राप्ति का निषेध कर दिया गया है; अतः द्वित्व का अभाव जानना।

*पश्यति* संस्कृत क्रिया पद है। इसका प्राकृत रूप पासइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७८ से 'य' का लो १-४३ से 'प' के 'अ' का 'आ'; १-२६० से 'श्' का 'स'; ३-१३९ से प्रथम पुरुष में वर्तमान काल के एक वचन 'ति' के स्थान पर 'इ' होकर *पासइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*कश्यपः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप कासवो होता है। इसमें सूत्र-संख्या-२-७८ से 'य' का लो १-२६० से 'श' का 'स'; १-४३ से 'क' के 'अ' का 'आ'; १-२३१ से 'प' का 'व'; ३-२ से प्रथमा के एक वचन 'विसर्ग' अथवा 'सि' के स्थान पर 'ओ' होकर *कासवो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*आवश्यकम्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप आवासयं होता है। इसमें सूत्र-संख्या-२-७८ से 'य' लोप; १-२६० से 'श' का 'स'; १-४३ से 'व' के 'अ' का 'आ'; १-१७७ से 'क्' का लोप; १-१८० से 'क' के 'अ' का 'य'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्'; १-२३ से 'म' अनुस्वार होकर *आवासयं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*विश्राम्यति* संस्कृत क्रियापद है। इसका प्राकृत रूप वीसमइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या-२-७९ से का लोप; १-२६० से 'श' का 'स'; १-४३ से 'वि' की 'इ' की दीर्घ 'ई'; १-८४ से 'सा' के 'आ'; का 'अ' से 'य्' का लोप; ३-१३९ से प्रथम पुरुष में वर्तमान काल के एक वचन में 'ति' के स्थान पर 'इ' होकर रूप सिद्ध हो जाता है।

*विश्रामः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप वीसामो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७९ से 'र्' लोप; १-२६० से 'श' का 'स'; १-४३ से 'वि' की 'इ' की दीर्घ 'ई'; ३-२ से प्रथमा के एक वचन में अथवा 'विसर्ग' के स्थान पर 'ओ' होकर *विसामो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*मिश्रम्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप मीसं होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७९ से 'र्' का १-४३ से 'इ' की दीर्घ 'ई'; १-२६० से 'श' का 'स'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' पर 'म्'; १-२३ से 'म्' का अनुस्वार होकर *मीसं* रूप सिद्ध हो जाता है।

संस्पर्शः संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप संफासो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-५३ से 'स्प' का फ'; २-७९ से 'र्' का लोप; १-४३ से 'फ' के 'अ' का आ'; १-२६० से 'श' का 'स'; ३-२ से प्रथमा के एक वचन में 'सि' अथवा 'विसर्ग' के स्थान पर 'ओ' होकर '*संफासो*' रूप सिद्ध हो जाता है।

*अश्वः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप आसो होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१७७ से 'व्' का लोप -४३ से आदि 'अ' का 'आ'; १-२६० से 'श' का 'स'; ३-२ से प्रथमा पुल्लिग एक वचन में 'सि' अथवा विसर्ग स्थान पर 'ओ' होकर 'आसो रूप सिद्ध हो जाता है।

*विश्वसिति* संस्कृत क्रियापद है। इसका प्राकृत रूप वीससइ होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१७७ से इ' का लोप; १-२६० से 'श' का 'स'; १-४३ से 'वि' के 'इ' को दीर्घ 'ई'; ४-२३९ से 'सि' के 'इ' का अ'; -१३९ से प्रथम पुरुष में वर्तमान काल में एक वचन में 'ति' के स्थान पर 'इ' होकर *वीससइ* रूप सिद्ध ो जाता है।

*विश्वासः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप वीसासो होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१७७ से 'व्' का गेप; १-२६० से 'श' का 'स'; १-४३ से 'इ' को दीर्घ 'ई'; ३-२ से प्रथमा के एक वचन में 'सि' अथवा 'विसर्ग' े स्थान पर 'ओ' होकर *वीसासो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*दुश्शासनः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप दूसासणो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७७ से 'श्' का गेप; १-४३ से 'उ' का दीर्घ ऊ'; १-२६० से 'श' का 'स'; १-२२८ से 'न' का 'ण'; ३-२ से प्रथमा पुल्लिग क वचन में 'ति' अथवा विसर्ग के स्थान पर 'ओ' होकर *दूसासणो* रूप सिद्ध हो जाता है।

मणासिला की सिद्धि सूत्र-संख्या १-२६ में की गई है।

*शिष्यः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप सीसो होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७८ से 'य्' का लोप; १-२६० से 'श' और 'ष' का 'स'; १-४३ से 'इ' की दीर्घ 'ई'; ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' अथवा 'विसर्ग' के स्थान पर 'ओ' होकर सीसो रूप सिद्ध हो जाता है।

*पुष्यः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप पूसो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७८ से 'य्' का लोप; १-२६० से 'ष' का 'स'; १-४३ से 'उ' का दीर्घ 'ऊ'; ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' अथवा विसर्ग' के स्थान पर 'ओ' होकर *पूसो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*मनुष्यः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप मणूसो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७८ से 'य्' का लोप; १-२६० से 'ष' का 'स'; १-४३ से 'उ' का दीर्घ 'ऊ'; १-२२८ से 'न' का 'ण' और ३-२ से प्रथमा के एकवचन में पुल्लिग में 'सि' अथवा 'विसर्ग' के स्थान पर 'ओ' होकर मणूसो रूप सिद्ध हो जाता है।

*कर्षकः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप कासओ होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७९ से 'र' १-४३ से आदि 'क' के 'अ' का 'आ'; १-२६० से 'ष' का 'स'; १-१७७ से 'क' का लोप; ३-२ क वचन में पुल्लिग में 'सि' अथवा 'विसर्ग' के स्थान पर 'ओ' होकर *कासओ* रूप सिद्ध हो जाता है

*वर्षाः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप वासा होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७९ से 'र्' का
१-४३ से 'व' के 'अ' का 'आ'; १-२६० से 'ष' का 'स'; ३-४ से प्रथमा बहुवचन में पुल्लिग में 'जस्'
की प्राप्ति तथा लोप; और ३-१२ से 'स' के 'अ' का 'आ' होकर *वासा* रूप सिद्ध हो जाता है।

*वर्षः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप वासो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७९ से 'र्' का
१-४३ से 'व' के 'अ' का 'आ'; १-२६० से 'ष' का 'स'; और ३-२ से प्रथमा के एकवचन में 'सि' अथवा
के स्थान पर 'ओ' होकर *'वासो'* रूप सिद्ध हो जाता है।

*विष्वाणः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप वीसाणो होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१७७ से 'व्'
लोप; १-४३ से 'वि' के 'इ' को दीर्घ 'ई'; १-२६० से 'ष' का 'स'; ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लि
'सि' अथवा विसर्ग के स्थान 'ओ' होकर *वीसाणो* रूप सिद्ध हो जाता है।

'वीसु' शब्द की सिद्धि १-२४ में की गई है।

*निष्षिक्तः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप नीसित्तो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७७ से 'ष्'
लोप; १-४३ से 'नि' के 'इ' की दीर्घ 'ई'; १-२६० से 'ष' का 'स'; २-७७ से 'क्' का लोप; ३-२ से
पुल्लिग के एक वचन में 'सि' अथवा 'विसर्ग' के स्थान पर 'ओ' होकर *नीसित्तो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*सस्यम्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप सासं होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७८ से 'य्' का लो
१-४३ से आदि 'स' के 'अ' का 'आ'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' के स्थान पर 'म्'
और १-२३ से 'म्' का अनुस्वार होकर *'सासं'* रूप सिद्ध हो जाता है।

*कस्यचित्* संस्कृत अव्यय है। इसका प्राकृत रूप कासइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७८ से 'य्'
लोप; १-४३ से 'क' के 'अ' का 'आ'; १-१७७ से 'च्' का लोप; १-११ से 'त्' का लोप होकर *'कासइ'*
सिद्ध हो जाता है।

*उस्रः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप ऊसो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७९ से 'र्' का
१-४३ से हृस्व 'उ' का दीर्घ 'ऊ'; ३-२ से प्रथमा एक वचन में पुल्लिग में 'सि' अथवा विसर्ग के स्थान पर
होकर *ऊसो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*विश्रम्भः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप वीसम्भो होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र्'
लोप; १-४३ से 'वि' के हृस्व 'इ' की दीर्घ 'ई'; १-२६० से 'श' का 'स'; ३-२ से प्रथमा के एक वचन में
में सि' अथवा 'विसर्ग' के स्थान पर 'ओ' होकर *वीसम्भो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*विकस्वरः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप विकासरो होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१७७ से
' ' का लोप; १-४३ से 'क' के 'अ' का 'आ'; ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' अथवा 'विसर्ग'
पर 'ओ' होकर *विकासरो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*निःस्वः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप नीसो होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७७ से 'निः' में रहे विसर्ग अर्थात् 'स्' का लोप; १-४३ से 'नि' के ह्रस्व 'इ' की दीर्घ 'ई'; १-१७७ से 'व' का लोप; ३-२ से मा के एक वचन में पुल्लिग में 'ओ' की प्राप्ति होकर *नीसो* रूप सिद्ध हो जाता है।

निस्सह संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप नीसहो होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७७ से आदि 'स्' का ; १-४३ से 'नि' में रही हुई ह्रस्व 'इ' की दीर्घ 'ई'; ३-२ से प्रथमा के एकवचन में पुल्लिग में 'सि' अथवा सर्ग' के स्थान पर 'ओ' होकर *नीसहो* रूप सिद्ध हो जाता है।

## अतः समृद्ध्यादौ वा ॥ १-४४ ॥

समृद्धि इत्येवमादिषु शब्देषु आदेरकारस्य दीर्घो वा भवति। सामिद्धी समिद्धी। सिद्धी पसिद्धी। पायडं पयडं। पाडिवआ पडिवआ। पासुत्तो पसुत्तो। पाडिसिद्धी पडि-द्धी। सारिच्छो सरिच्छो। माणंसी मणंसी। माणंसिणी मणंसिणी। आहिआई अहिआई। ाहो परोहो। पावासू पवासू। पाडिप्फद्धी पडिप्फद्धी॥ समृद्धि। प्रसिद्धि। प्रकट। प्रतिपत। ्प्त। प्रतिसिद्धि। सदृक्ष। मनस्विन्। मनस्विनी। अभियाति। प्ररोह। प्रवासिन्। ्रतिस्पर्द्धिन्॥ आकृतिगणोयम्। तेन। अस्पर्शः। आफंसो॥ परकीयम्। पारकेरं। पारक्कं॥ चनं। पावयणं॥ चतुरन्तम्। चाउरन्तं इत्याद्यपि भवति॥

*अर्थः*—समृद्धि आदि इन शब्दों में आदि में रहे हुए 'अ' का विकल्प से दीर्घ अर्थात् 'आ' होता है से-समृद्धि = सामिद्धी और समिद्धी॥ प्रसिद्धि = पासिद्धि और पसिद्धी॥ प्रकट = पायडं और पयडं॥ प्रतिपत् = ाडिवआ और पडिवआ। यों आगे भी शेष शब्दों में समझ लेना चाहिये।

वृत्ति में 'आकृति गणोऽयम्' कह कर यह तात्पर्य समझाया है कि जिस प्रकार ये उदाहरण दिये गये हैं; ही अन्य शब्दों में भी आदि 'अ' का दीर्घ 'आ' आवश्यकतानुसार समझ लेना। जैसे कि-अस्पर्शः = आफंसो। कीयम् = पारकेरं और पारक्क॥ प्रवचनम् = पावयणं॥ चतुरन्तम् = चाउरन्तं इत्यादि रूप से 'अ' का 'आ' न लेना।

*समृद्धिः* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप सामिद्धी और समिद्धी होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-१२८ 'ऋ' की 'इ'; १-४४ से विकल्प से आदि 'अ' का 'आ'; ३-१९ से प्रथमा के एक वचन में स्त्रीलिंग में 'सि' प्रत्यय स्थान पर ह्रस्व 'इ' दीर्घ 'ई' होकर *सामिद्धी* और *समिद्धी* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*प्रसिद्धिः* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप पासिद्धी और पसिद्धी होते हैं। इनमें सूत्र संख्या २-७९ 'र्' का लोप; १-४४ से आदि 'अ' का 'आ' विकल्प से होता है। ३-१९ से प्रथमा के एक वचन में स्त्रीलिंग 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ह्रस्व-इ' दीर्घ 'ई' होकर *पासिद्धी* और *पसिद्धी* रूप सिद्ध हो जाते

*प्रकटम्* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप पायडं और पयडं होते हैं। इनमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' का लोप; १-४४ से आदि 'अ' का 'आ' विकल्प से होता है। १-१७७ से 'क्' का लोप; १-१८० से शेष 'अ' का 'य'; १-१९५ से 'ट' का 'ड'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति; १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *पायडं पयडं* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*प्रतिपदा* संस्कृत शब्द हैं। इसके प्राकृत रूप पाडिवआ और पडिवआ होते हैं। इसमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' का लोप; १-४४ से आदि 'अ' का 'आ' विकल्प से होता है; १-२०६ से 'त' का 'ड'; १-२३१ से 'प' का व'; १-१५ से अन्त्य व्यञ्जन अर्थात् 'द्' के स्थान पर 'आ'; होकर *पाडिवआ* और *पडिवआ* सिद्ध हो जाते हैं।

*प्रसुप्तः* संस्कृत शब्द हैं। इसके प्राकृत रूप पासुत्तो पसुत्तो होते हैं। इसमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' का लोप; १-४४ से आदि 'अ' का विकल्प से 'आ'; २-७७ से द्वितीय 'प्' का लोप; २-८९ से शेष 'त' का द्वित्व 'त्त'; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' अथवा 'विसर्ग' के स्थान पर 'ओ' होकर *पासुत्तो* और *पसुत्तो* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*प्रतिसिद्धिः* संस्कृत शब्द है इसके प्राकृत रूप पाडिसिद्धी और पडिसिद्धी होते हैं। इनमें सूत्र २-७९ से 'र्' का लोप; १-४४ से आदि 'अ' का विकल्प से 'आ'; १-२०६ से त' का 'ड'; ३-१९ से प्रथमा के एकवचन में स्त्रीलिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर ह्रस्व 'इ' को दीर्घ होकर *पाडिसिद्धी* और *पडिसिद्धी* सिद्ध हो जाते हैं।

*सदृक्षः* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप सारिच्छो और सरिच्छो होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-१४२ से 'दृ' का 'रि' १-४४ से आदि-'अ' का विकल्प से 'आ' २-३ से 'क्ष' का 'छ' २-८९ से प्राप्त 'छ' का 'छ्छ' २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ' का 'च्' और ३-२ से प्रथमा पुल्लिग एकवचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर *सारिच्छो* और *सरिच्छो* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

मणंसी की सिद्धि १-२६ में की गई है।

माणंसी की सिद्धि-१-४४ से आदि 'अ' का दीर्घ 'आ' होकर होती है। शेष सिद्ध मणंसी के समान जानना।

मणंसिणी की सिद्धि-१-२६ में की गई है।

माणंसिणी में १-४४ से आदि 'अ' का दीर्घ 'आ' होकर यह रूप सिद्ध हो जाता है।

*अभियाती* संस्कृति शब्द है। इसके प्राकृत रूप आहिआई और अहिआई होते है। इनमें सूत्र १-१८७ से 'भ' का 'ह'; १-४४ से आदि 'अ' का विकल्प से 'आ'; १-१७७ से 'य्' का और 'त्' का लोप; ३-१९ से कृदन्त की 'ई' प्राप्त होकर *आहिआई* और *अहिआई* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*प्ररोहः*-संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप पारोहो और परोहो होते हैं। इनमें सूत्र संख्या-२-७९ से 'र्' लोप; १-४४ से आदि 'अ' का विकल्प से 'आ'; ३-२ से प्रथमा में पुल्लिग के एक वचन के 'सि' प्रत्यय के स्थान 'ओ' होकर *पारोहो* और *परोहो* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*प्रवासी* संस्कृत शब्द है। इसका मूल प्रवासिन् ह। इसके प्राकृत रूप पावासू और पवासू होते हैं। इनमें संख्या-२-७९ से 'र्' का लोप; १-४४ से आदि 'अ' का विकल्प से 'आ'; १-९५ से 'इ' का 'उ'; १-११ से व्यञ्जन 'न्' का लोप; और ३-१९ से अन्त्य हृस्व स्वर 'उ' का दीर्घ स्वर 'ऊ' होकर *पावासू* और *पवासू* सिद्ध हो जाते हैं।

*प्रतिस्पर्द्धी* संस्कृत शब्द है। इसका मूल रूप प्रतिस्पर्द्धिन् है। इसके प्राकृत रूप पाडिप्फद्धी पडिप्फद्धी होते इनमें सूत्र संख्या-२-७९ से दोनों 'र्' का लोप; १-४४ से आदि 'अ' का विकल्प से दीर्घ आ; १-२०६ से 'त' 'ड'; २-५३ से 'स्प' का 'फ'; २-८९ से प्राप्त 'फ' का द्वित्व 'फफ'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'फ्' का 'प्'; १ से अन्त्य व्यञ्जन 'न्' का लोप; और ३-१९ से अन्त्य 'इ' की दीर्घ 'ई' होकर *पाडिप्फद्धी* और *प्फद्धी* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*अस्पर्शः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप आफंसो होता है। इसमें सूत्र संख्या १-४४ की वृत्ति से 'अ' का 'आ'; ४-१८२ से स्पर्श के स्थान पर 'फंस' का आदेश; ३-२ से प्रथमा के एकवचन में पुल्लिग में प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *आफंसो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*परकीयम्* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप पारकेरं और पारक्कं होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-४४ वृत्ति से 'आदि-अ' का 'आ'; २-१४८ से कीयम् के स्थान पर केर और क्क की प्राप्ति; ३-२५ से नपुंसक लिंग यमा के एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति; और १-२३ से 'म्' का अनुस्वार होकर केरं और *पारक्कं* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*प्रवचनम्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप पावयणं होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' का ; १-४४ से आदि 'अ' का 'आ'; १-१७७ से 'च्' का लोप; १-१८० से शेष 'अ' का 'य'; १-२२८ से 'न' का ३-२५ से नपुंसक लिंग में प्रथमा के एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति और १-२३ से का अनुस्वार होकर *पावयणं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*चतुरन्तम्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप चाउरन्तं होता है। इसमें सूत्र संख्या १-४४ से आदि का 'आ'; १-१७७ से 'त्' का लोप; ३-२५ से नपुंसक लिंग में प्रथमा के एक वचन में सि' प्रत्यय के स्थान म्' को प्राप्ति; और १-२३ से 'म्' का अनुस्वार होकर *चाउरन्तं* रूप सिद्ध हो जाता है॥ ४४॥

## दक्षिणे हे ॥ १-४५ ॥

**दक्षिण शब्दे आदेरतो हे परे दीर्घो भवति ॥ दाहिणो ॥ ह इति किम् । दक्खिणो ॥**

## पक्वाङ्गार-ललाटे वा ॥ १-४७ ॥

एष्वादेरत इत्वं वा भवति ॥ पिक्कं पक्कं । इङ्गालो अङ्गारो । णिडालं णडालं ॥

*अर्थः*—इन शब्दों में-पक्व-अङ्गार-और ललाट में आदि में रहे हुए 'अ' की 'इ' विकल्प से होती है जैसे-पक्कम् = पिक्कं और पक्कं । अङ्गारः = इङ्गालो और अङ्गारो । ललाटम् = णिडालं और णडालं ॥ ऐसा ज

*पक्वम्* संस्कृत शब्द है । इसके प्राकृत रूप पिक्कं और पक्कं होते हैं । इनमें सूत्र संख्या १-४७ से आ 'अ' की विकल्प से 'इ'; १-१७७ से 'व' का लोप; २-८९ से शेष 'क' का द्वित्व 'क्क'; ३-२५ से नपुंसक में प्रथमा के एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार हो क्रम से *पिक्कं* और *पक्कं* रूप सिद्ध हो जाते हैं ।

*अङ्गारः* संस्कृत शब्द है । इसके प्राकृत रूप इङ्गालो और अङ्गारो होते हैं । इनमें सूत्र संख्या १-४७ आदि 'अ' की विकल्प से 'इ' १-२५४ से 'र' का 'ल' विकल्प से, और ३-२ से पुल्लिग में प्रथमा के एक व में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर क्रम से *इङ्गालो* और *अङ्गारो* रूप सिद्ध हो जाते है ।

*ललाटम्* संस्कृत शब्द है । इसके प्राकृत रूप णिडालं और णडालं होते हैं । इनमें सूत्र संख्या १-२५ मे आदि 'ल' का 'ण'; १-४७ से प्राप्त 'ण' के 'अ' की विकल्प से 'इ'; १-१९५ से 'ट' का 'ड'; २-१२ द्वितीय 'ल' और प्राप्त 'ड' का व्यत्यय ( आगे का पीछे और पीछे का आगे );—३-२५ से नपुंसक लिंग में के एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर क्रम *णिडालं* और *णडालं* रूप सिद्ध हो जाते हैं ॥ -४७ ॥

## मध्यम-कतमे द्वितीयस्य ॥ १-४८ ॥

मध्यम शब्दे कतम शब्दे च द्वितीयस्यात इत्वं भवति ॥ मज्झिमो । कइमो ॥

अर्थः—मध्यम शब्द में और कतम शब्द में द्वितीय 'अ' की 'इ' होती है । जैसे-मध्यमः = मज्झिमो कतमः = कइमो ॥

मध्यमः संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप मज्झिमो होता है । इसमें सूत्र संख्या-१-४८ से द्वितीय की 'इ'; २-२६ से 'ध्य' का 'झ'; २-८९ से प्राप्त 'झ' का द्वित्व 'झ्झ'; २-९० से प्राप्त 'झ्' का 'ज्'; ३-२ पुल्लिग में प्रथमा के एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर '*मज्झिमो*' रूप सिद्ध हो जाता है ।

*कतमः* संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप कइमो होता है । इसमें सूत्र संख्या-१-१७७ से 'त्' का लो १-४८ से शेष द्वितीय 'अ' की 'इ'; ३-२ से पुल्लिग में प्रथमा के एम वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर *कइमो* रूप सिद्ध हो जाता है । ॥ ४८ ॥

## सप्तपर्णे वा ॥ १-४९ ॥

सप्तपर्णे द्वितीयस्यात इत्वं वा भवति ॥ छत्तिवण्णो । छत्तवण्णो ॥

अर्थः-सप्तपर्ण शब्द में द्वितीय 'अ' की 'इ' विकल्प से होती है। जैसे-सप्तपर्णः = छत्तिवण्णो और छत्तवण्णो ॥

*सप्तपर्णः* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप छत्तिवण्णो और छत्तवण्णो होते हैं। इनमें सूत्र संख्या-१-२६५ 'स' का 'छ; २-७७ से 'प' का लोप; २-८९ से शेष 'त' का द्वित्व 'त्त'; १-४९ से द्वितीय 'अ' की याने के 'अ' की 'इ' विकल्प से; १-२३१ से प' का 'व; २-७९ से 'र्' का लोप; २-८९ से 'ण' का द्वित्व 'ण्ण'; ३-२ से पुल्लिग में प्रथमा के एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर क्रम से *छत्तिवण्णो* और *वण्णो* रूप सिद्ध हो जाते हैं। ॥ ४९ ॥

## मयट्य इ वा ॥ १-५० ॥

मयट् प्रत्यये आदेरतः स्थाने अइ इत्यादेशो भवति वा ॥ विषमयः । विसमइओ । मओ ।

*अर्थः*-'मयट्' प्रत्यय में आदि 'अ' के स्थान पर 'अइ' एसा आदेश विकल्प से हुआ करता है। जैसे-मयः = विसमइओ और विसमओ ॥

*विषमयः* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप विसमइओ और विसमओ होते हैं। इनमें सूत्र संख्या २६० से 'ष' का 'स'; १-५० से 'मय' में 'म' के 'अ' के स्थान पर 'अइ' आदेश की विकल्प से प्राप्ति; १-१७७ का लोप; और ३-२ से पुल्लिग में प्रथमा के एक वचन में सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति र क्रम से *विसमइओ* और *विसमओ* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

## ई र्हरे वा ॥ १-५१ ॥

हर शब्दे आदेरत ईर्वा भवति । हीरो हरो ॥

*अर्थः*-हर शब्द में आदि के 'अ' की 'ई' विकल्प से होती है। जैसे-हरः = हीरो और हरो ॥

*हरः* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप हीरो और हरो होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-५१ से आदि 'अ' विकल्प से 'ई'; और ३-२ से पुल्लिग में प्रथमा के एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर क्रम *हीरो* और *हरो* रूप सिद्ध हो जाते हैं ॥ ५१ ॥

## ध्वनि-विष्वचोरुः ॥ १-५२ ॥

रादेरस्य उत्वं भवति ॥ झुणी । वीसु ॥ कथं सुणओ । शुनक इति [illegible] शब्दस्य तु साणो इति प्रयोगौ भवतः ॥ [illegible] ॥



*अर्थः*–ध्वनि और विष्वक् शब्दों के आदि 'अ' का 'उ' होता है। जैसे-ध्वनि = झुणी । विष्वक्= 'सुणओ' रूप कैसे हुआ? उत्तर-इसका मूल शब्द भिन्न है; और वह शुनक है। इससे 'सुणओ' बनता है। 'श्वन्' शब्द के प्राकृत रूप 'सा' और 'साणो' ऐसे दो होते हैं।

*ध्वनिः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप झुणी होता है। इसमें सूत्र संख्या २-१५ से 'ध्व' का' १-५२ से आदि 'अ' का 'ऊ'; १-२२८ से 'न' का 'ण'; ३-१९ से स्त्रीलिंग में प्रथमा के एक वचन में प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य स्वर ह्रस्व 'इ' की दीर्घ 'ई' होकर *झुणी* रूप सिद्ध हो जाता है।

*'वीसुं'* शब्द की सिद्धि सूत्र संख्या *१-२४* में की गई है।

*शुनकः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप सुणओ होता है। इसमें सूत्र संख्या १-२६० से 'श' 'स'; १-२२८ से 'न' का 'ण'; १-१७७ से 'क्' का लोप; ३-२ से पुल्लिग में प्रथमा के एकवचन में 'सि' के स्थान पर 'ओ' होकर *सुणओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*श्वन्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप सा होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१७७ से 'व्' का १-२६० से 'श्' का 'स्'; १-११ से अन्त्य व्यञ्जन 'न्' का लोप, और ३-४९ से प्रथमा के एक वचन में पु में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'आ' की प्राप्ति होकर *'सा'* रूप सिद्ध हो जाता है।

*श्वन्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप साणो होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१७७ से 'व्' का १-२६० से 'श्' का 'स्', ३-५६ से 'न्' के स्थान पर 'आण' आदेश की प्राप्ति १-४ से 'स' के 'अ' के 'आण' के 'आ' की संधि, और ३-२ से प्रथमा के एकवचन में पुल्लिग में सि प्रत्यय के स्थान पर ओ *साणो* रूप सिद्ध हो जाता है।

## वन्द्र-खण्डिते णा वा ॥ १-५३ ॥

**अनयोरादेरस्य णकारेण सहितस्य उत्वं वा भवति ॥ वुन्द्रं वन्द्रं । खुडिओ । ...**

*अर्थः*–'वन्द्र' शब्द में आदि 'अ' का विकल्प से 'उ' होता है। सूत्रानुसार यहाँ पर 'ण्' तो दिखलाई देता है। परन्तु प्राकृत व्याकरण की हस्त लिखित पाटन की प्रति में 'वन्द्र' के स्थान पर 'चण्ड' लिखा अतः 'चण्ड' और खण्डित में 'ण्' के साथ 'आदि-अ' का 'उ' विकल्प से होता है। जैसे वन्द्रम् का वुन्द्रं और खण्डितः का खुडिओ और खण्डिओ।

*वन्द्रम्* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप वुन्द्रं और वन्द्रं होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-५३ से का विकल्प से 'उ'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की ३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर ... न्द्रं रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*खण्डित:* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप खुडिओ और खण्डिओ होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-५३ आदि-'अ' का 'ण्' सहित विकल्प से 'उ'; १-१७७ से 'त्' का लोप; ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिंग में प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर क्रम से *खुडिओ* और *खण्डिओ* रूप सिद्ध हो जाते हैं ॥ ५३ ॥

## गवये वः ॥ १-५४ ॥

गवय शब्दे वकाराकारस्य उत्वं भवति ॥ गउओ । गउआ ॥

*अर्थ:* गवय शब्द में 'व' के 'अ' का उ' होता है। जैसे-गवय.=गउओ और गउआ ॥

*गवय:* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप गउओ होता है इसमें सूत्र संख्या १-१७७ से 'व्' और 'य्' लोप, १-५४ से लुप्त 'व' के 'अ' का 'उ'; ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिंग में सि' प्रत्यय के स्थान पर ो' होकर '*गउओ*' रूप सिद्ध हो जाता है।

*गवया* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप गउआ होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१७७ से 'व्' और 'य्' लोप; १-५४ से लुप्त 'व' के 'अ' का 'उ'; और सिद्ध-हेम-व्याकरण के २-४-१८ से सूत्र 'आत्' से प्रथमा के क वचन में स्त्रीलिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'आ' होकर *गउआ* रूप सिद्ध हो जाता है। ॥ ५४ ॥

## प्रथमे प-थो वा ॥ १-५५ ॥

प्रथमे शब्दे पकार थकारयोरकारस्य युगपत् क्रमेण च उकारो वा भवति ॥ पुढुमं मं पढुमं पढमं ॥

*अर्थ:*-प्रथम शब्द में 'प' के और 'थ' के 'अ' का 'उ' विकल्प से एक साथ भी होता है और क्रम से भी ता है। जैसे-प्रथमम्=(एक साथ का उदाहरण) पुढुमं। (क्रम के उदाहरण-) पुढमं और पढुमं। (विकल्प का दाहरण-) पढमं।

*प्रथमम्* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप चार होते हैं। पुढुमं, पुढमं, पढुमं और पढमं। इनमें सूत्र-ख्या २-७९ से 'र्' का लोप; १-२१५ से 'थ' का 'ढ'; १-५५ से 'प' और प्राप्त 'ढ' के 'अ' का 'उ' विकल्प से; गपद् रूप से और क्रम से; ३-२५ से प्रथमा के एकवचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्ति; १-२३ से प्राप्त 'म्' प्रत्यय का अनुस्वार होकर *पुढुमं, पुढमं, पढुमं,* और *पढमं* रूप सिद्ध हो जाते हैं ॥५५॥

## ज्ञो णत्वेभिज्ञादौ ॥ १-५६ ॥

अभिज्ञ एवं प्रकारेषु ज्ञस्य णत्वे कृते ज्ञस्यैव अत उत्वं भवति ॥ अहिण्णू । सव्वण्णू । ण्णू । आगमण्णू ॥ णत्व इति किम् । अहिज्जो । सव्वज्ज्ञो ॥ अभिज्ञादाविति किम् । प्राज्ञः । णो ॥ येषां ज्ञस्य णत्वे उत्वं दृश्यतेते अभिज्ञादयः ॥



*अर्थः*—अभिज्ञ आदि इस प्रकार के शब्दों में 'ज्ञ' का 'ण' करने पर 'ज्ञ' में रहे हुए 'अ' का 'उ' होता जैसे—अभिज्ञः = अहिण्णु । सर्वज्ञः = सव्वण्णू । कृतज्ञः = कयण्णू । आगमज्ञः = आगमण्णू । 'णत्व' ऐसा ही क्यों गया है ? क्योंकि यदि 'ज्ञ' का 'ण' नहीं करेंगे तो वहां पर 'ज्ञ' में रहे हुए 'अ' का 'उ' नहीं होगा । जैसे—अभिज्ञ अहिज्जो । सर्वज्ञ. = सव्वज्जो ॥ अभिज्ञ आदि मे ऐसा क्यों कहा गया है ? क्योंकि जिन शब्दों में 'ज्ञ' का करने पर भी 'ज्ञ' में रहे हुए 'अ' का 'उ' नहीं किया गया है, उन्हें 'अभिज्ञ-आदि' शब्दों की श्रेणी में मत जैसे—प्राज्ञ. = पण्णो ॥ अतएव जिन शब्दों में 'ज्ञ' का 'ण' करके 'ज्ञ' के 'अ' का 'उ' देखा जाता है उन्हें ही आदि की श्रेणी वाला जानना ।

*अभिज्ञः* संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप अहिण्णू होता है । इसमें सूत्र संख्या १-१८७ से 'भ' 'ह'; २-४२ से 'ज्ञ' का 'ण'; २-८९ से प्राप्त ण' का द्वित्व 'ण्ण'; १-५६ से 'ण' के 'अ' का 'उ'; ३-१९ प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'उ' का दीर्घ स्वर 'ऊ' 'अहिण्णू' रूप सिद्ध हो जाता है ।

*सर्वज्ञः* संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप सव्वण्णू होता है । इसमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' का २-८९ से 'व' का द्वित्व 'व्व'; २-४२ से 'ज्ञ' का 'ण'; २-८९ से प्राप्त 'ण' का द्वित्व 'ण्ण' १-५६ से 'ण' के का 'उ'; ३-१९ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'उ' का स्वर 'ऊ' होकर 'सव्वण्णू' रूप सिद्ध हो जाता है ।

*कृतज्ञः* संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप कयण्णू होता है । इसमें सूत्र संख्या १-१२६ से 'ऋ' का 'अ' १-१७७ से 'त' का लोप; १-१८० से 'त' के 'अ' का 'य'; २-४२ से 'ज्ञ' का 'ण'; २-८९ से प्राप्त 'ण' द्वित्व ण्ण'; १-५६ से 'ण' के 'अ' का 'उ'; ३-१९ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'उ' का दीर्घ स्वर 'ऊ' होकर *कयण्णू* रूप सिद्ध हो जाता है ।

*आगमज्ञः* संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप आगमण्णू होता है । इसमें सूत्र संख्या २-४२ से 'ज्ञ' 'ण'; २-८९ से प्राप्त 'ण' का द्वित्व 'ण्ण'; १-५६ से 'ण' के 'अ' का 'उ'; ३-१९ से प्रथमा के एक वचन पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'उ' का दीर्घ स्वर 'ऊ' होकर *आगमण्णू* रूप जाता है ।

*अभिज्ञः* संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप अहिज्जो होता है । इसमें सूत्र संख्या १-१८७ से 'भ' 'ह'; २-८३ से 'ज्ञ' में रहे हुए 'ञ्' का लोप; २-८९ से शेष 'ज' का द्वित्व 'ज्ज'; ३-२ से प्रथमा के एक में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर *अहिज्जो* रूप सिद्ध हो जाता है ।

*सर्वज्ञः* संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप सव्वज्जो होता है । इसमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र' का २-८९ से 'व' का द्वित्व 'व्व'; २-८३ से 'ज्ञ' में रहे हुए 'ञ्' का लोप; २-८९ से शेष 'ज' का द्वित्व 'ज्ज'; के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर *सव्वज्जो* रूप सिद्ध हो जाता है ।

प्राज्ञः संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप 'पण्णो' होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' का लोप; ८ से 'पा' के 'आ' का 'अ'; २-४२ से 'ज्ञ' का 'ण'; २-८९ से प्राप्त 'ण' का द्वित्व 'ण्ण'; ३-२ से प्रथमा के वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर 'पण्णो' रूप सिद्ध हो जाता है ॥ ५६ ॥

## एच्छय्यादौ ॥ १-५७ ॥

शय्यादिषु आदेरस्य एत्वं भवति ॥ सेज्जा । सुन्देर । गेन्दुअं । एत्थ ॥ शय्या । सौन्दर्य । क । अत्र ॥ आर्षे पुरे कम्मं ।

*अर्थः*-शय्या आदि शब्दों में आदि 'अ' का 'ए' होता है। जैसे-शय्या = सेज्जा। सौन्दर्यम् = सुन्देर। कम् = गेन्दुअं। अत्र=एत्थ ॥ आर्ष में आदि 'आ' का 'ए' भी देखा जाता है। जैसे-पुरा कर्म = पुरे कम्मं ॥

*शय्या* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप सेज्जा होता है। इसमें सूत्र संख्या १-५७ से 'श' के आदि का 'ए'; १-२६० से 'श' का 'स'; २-२४ से 'य्य' का 'ज'; २-८९ से प्राप्त 'ज' का द्वित्व 'ज्ज'; और हेम व्याकरण के २-४-१८ से आकारान्त स्त्रीलिंग में प्रथमा के एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'आ' र सेज्जा रूप सिद्ध हो जाता है।

*सौन्दर्यम्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप सुन्देरं होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१६० से 'औ' का १-५७ से 'द' के 'अ' का 'ए'; २-६३ से 'र्य' का 'र'; ३-२५ से नपुंसक लिंग में प्रथमा के एक वचन में प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर सुन्देरं रूप सिद्ध हो ा है।

*कन्दुकम्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप गेन्दुअं होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१८२ से आदि 'क' ग'; १-५७ से प्राप्त 'ग' के 'अ' का 'ए'; १-१७७ से द्वितीय 'क्' का लोप; ३-२५ से नपुंसक लिंग में ा के एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर अं रूप सिद्ध हो जाता है।

'एत्थ' की सिद्धि १-४० में की गई है।

*पुराकर्म* संस्कृत शब्द है। इसका आर्ष प्राकृत रूप पुरे कम्मं होता है। इसमें सूत्र संख्या १-५७ की वृत्ति ा' का 'ए'; २-७९ से 'र्' का लोप; २-८९ से 'म' का द्वित्व 'म्म'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में ाक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर 'पुरेकम्मं' सिद्ध हो जाता है ॥ ५७ ॥

## वल्ल्युत्कर-पर्यन्ताश्चर्ये वा ॥ १-५८ ॥

एषु आदेरस्य एत्वं वा भवति ॥ वेल्ली वल्ली । उक्केरो उक्करो । पेरन्तो पज्जन्तो । रं अच्छरिअं अच्छअरं अच्छरिज्जं अच्छरीअं ॥



*अर्थः*—वल्ली, उत्कर, पर्यन्त और आश्चर्य में आदि 'अ' का विकल्प से 'ए' होता है।

और वल्ली। उत्करः = उक्केरो और उक्करो। पर्यन्तः = पेरन्तो और पज्जन्तो। आश्चर्यम् = अच्छेरं,

*वल्ली* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप वेल्ली और वल्ली होते हैं। इसमें सूत्र संख्या 'अ' का विकल्प से 'ए' और ३–१९ से स्त्रीलिंग में प्रथमा के एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान दीर्घ का दीर्घ ही होकर '*वेल्ली*' और *वल्ली* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*उत्करः* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप उक्केरो और उक्करो होते हैं। इनमें सूत्र 'त्' का लोप; २–८९ से 'क' का द्वित्व 'क्क'; १-५८ से 'क' के 'अ' का विकल्प से 'ए'; ३- एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर *उक्केरो* और *उक्करो* रूप सि

*पर्यन्तः* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप पेरन्तो और पज्जन्तो होते हैं। इनमें सूत्र 'प' के 'अ' का 'ए'; २–६५ से 'र्य' का 'र'; ३–२ से प्रथमा के एक वचन मे पुल्लिग में 'सि पर 'ओ' होकर *पेरन्तो* रूप सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप पज्जन्तो में सूत्र संख्या २–२४ २–८९ से प्राप्त 'ज' का द्वित्व 'ज्ज'; ३–२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय होकर *पज्जन्तो* रूप सिद्ध हो जाते है।

*आश्चर्यम्* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप अच्छेरं, अच्छरिअं, अच्छअरं, अच्छरिज्जं होते हैं। इसमें सूत्र संख्या १–८४ से 'आ' का 'अ'; २–२१ से 'श्च' का छ'; २–८९ से प्राप्त 'छ्छ'; २–९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' का 'च्'; २–६६ से 'र्य' का 'र'; १–५८ से 'छ' के 'अ' का ३–२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति; १-२ का अनुस्वार होकर *अच्छेरं* रूप सिद्ध हो जाता है। २–६७ से पक्ष में 'र्य' का विकल्प से 'रिअ'; और 'रीअ' ३–२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्र एवं १–२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर क्रम से *अच्छरिअं, अच्छअरं, अच्छरिज्जं* रूप सिद्ध हो जाते है॥ ५८॥

## तोन्तरि ॥ १-६० ॥

अन्तर शब्दे तस्य अत एत्वं भवति ॥ अन्तः पुरम् । अन्ते उरं ॥ अन्तश्चारी । अन्ते
ो । क्वचिन्न भवति । अन्तग्गयं । अन्तो-वीसम्भ-निवेसिआणं ॥

*अर्थः*—अन्तर्-शब्द मे 'त' के 'अ' का 'ए' होता है । जैसे-अन्तः पुरम् = अन्ते उरं । अन्तश्चारी = अन्ते
ो । कहीं कहीं पर 'अन्तर' के 'त' के 'अ' का 'ए' नहीं भी होता है । जैसे-अन्तर्गतम् = अन्तग्गयं ॥ अन्तर-
म्भ-निवेसितानाम् = अन्तो-वीसम्भ-निवेसिआणं ॥

*अन्तःपुरम्* संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप अन्ते उरं होता है । इसमें सूत्र संख्या १-११ से 'र्' वा 'विसर्ग' का लोप १-६० से 'त' के 'अ' का 'ए', १-१७७ से 'प्' का लोप, ३-२५ से प्रथमा के एकवचन नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति, १-२३ से 'म्' का अनुस्वार होकर *'अन्तेउरं'* सिद्ध हो जाता है ।

*अन्तश्चारी* संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप अन्तेआरी होता है । इसमें सूत्र संख्या १-११ से 'श्' लोप, १-६० से 'त' के 'अ' का 'ए'; १-१७७ से 'च्' का लोप; ३-१९ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में र' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य स्वर की दीर्घता होकर *अन्तेआरी* रूप सिद्ध हो जाता है ।

*अन्तर्गतम्* संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप अन्तग्गय होता है । इसमें सूत्र संख्या १-११ से 'र्' लोप; २-८९ से 'ग' का द्वित्व 'ग्ग'; १-१७७ से द्वितीय त् का लोप; १-१८० से 'त्' के शेष 'अ' का 'य'; -२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; १-२३ से प्त 'म्' का अनुस्वार होकर *अन्तग्गयं* रूप सिद्ध हो जाता है ।

*अन्तर-विश्रम्भ-निवेसितानाम्* संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप अन्तो-वीसम्भ-निवेसिआणं होता । इसमें सूत्र संख्या १-३७ से 'अन्तर्' के 'र्' का 'ओ ; २-७९ से 'श्र' के 'र्' का लोप; १-२६० से 'श' का 'स'; -४३ से 'वि' की 'इ' की दीर्घ 'ई'; १-१७७ से 'त्' का लोप; ३-६ से षष्ठी बहुवचन के प्रत्यय 'आम्' याने ाम्' के स्थान पर 'ण' की प्राप्ति; ३-१२ से प्राप्त 'ण' के पहिले के स्वर 'अ' का दीर्घ स्वर 'आ'; १-२७ से 'ण' र अनुस्वार का आगम होकर *अन्तो-वीसम्भ-निवेसिआणं* रूप सिद्ध हो जाता है ।

## ओत्पद्मे ॥ १-६१ ॥

पद्म शब्दे आदेरत ओत्वं भवति ॥ पोम्मं ॥ पद्म-छद्म-(२-११२) इति विश्लेषे न
ति । पउमं ॥

*अर्थः*-पद्म शब्द में आदि 'अ' का 'ओ' होता है । जैसे-पद्मम् = पोम्मं । किन्तु सूत्र संख्या २-११२ से वश्लेष अवस्था में आदि 'अ' का 'ओ' नहीं होता है । जैसे-पद्मम् = पउमं ॥

*तित्तिरिः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप तित्तिरो होता है। इसमें सूत्र संख्या-१-६० से 'रि' ी हुई 'इ' का 'अ'; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर *तित्तिरो* रूप सिद्ध हो जाता है।

## इतौ तो वाक्यादौ ॥ १-६१ ॥

**वाक्यादिभूते इति शब्दे यस्तस्तत्संबन्धिन इकारस्य अकारो भवति ॥ इअ जम्पि- णे। इअ विअसिअ-कुसुमसरो ॥ वाक्यादाविति किम्। पिओत्ति। पुरिसो त्ति ॥**

*अर्थः*—यदि वाक्य के आदि में 'इति' शब्द हो तो; 'ति' में रही हुई 'इ' का 'अ' होता है। जैसे कथितावासाने=इअ जम्पिआवसाणे। इति विकसित-कुसुमशरः=इअ विअसिअ-कुसुम-सरो ॥ सूत्र में 'वाक्य के आदि मे' ऐसा क्यों लिखा गया है? उत्तर-यदि यह 'इति' अव्यय वाक्य की ः में नहीं होकर वाक्य मे अन्य स्थान पर हो तो; उस अवस्था में 'ति' की 'इ' का 'अ' नहीं होता है। -प्रियः इति=पिओत्ति। पुरुषः इति=पुरिसोत्ति ॥ 'इअ' की सिद्धि सूत्र-संख्या-१-४२ में की गई है।

*कथितावसाने* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप जम्पिआवसाणे होता है। इसमें सूत्र-संख्या . से 'कथ्' धातु के स्थान पर 'जम्प' का आदेश; १-१७७ से 'त्' का लोप; १-२२८ से 'न' का 'ण' १ सप्तमी विभक्ति के एक वचन में पुल्लिंग में 'ए' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *जम्पिआवसाणे* रूप सिद्ध ाता है।

*विकसित-कुसुम-शरः* संस्कृत शब्द है। इनको प्राकृत रूप विअसिअ-कुसुम-सरो होते हैं। इसमें संख्या-१-१७७ 'विकसित' के 'क' और 'त्' का लोप; १-२६० से 'श' का 'स'; और ३-२ से प्रथमा क वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर *विअसिअ-कुसुम-सरो* रूप सिद्ध हो ा है।

पिओत्ति और पुरिसोत्ति की सिद्धि सूत्र संख्या १-४२ मे की गई है।

## ईर्जिह्वा-सिंह-त्रिंशद्विंशतौ त्या ॥ १-६२ ॥

**जिह्वादिषु इकारस्य तिशब्देन सह ईर्भवति ॥ जीहा। सीहो। तीसा। वीसा ॥ ाधिकारात् क्वचिन्न भवति। सिंह-दत्तो। सिंह-राओ ॥**

*अर्थः*—जिह्वा सिंह और त्रिंशत् शब्द में रही हुई 'इ' की 'ई' होती है। तथा विंशति शब्द में ' के साथ याने 'ति' का लोप होकर के 'इ' की 'ई' होती है। जैसे-जिह्वा=जीहा। सिंहः=सीहो ात्=तीसा। विंशतिः=वीसा ॥ बहुलाधिकार से कहीं कहीं पर सिंह' आदि ं भी होती है। जैसे-सिंह-दत्तः=सिंह-दत्तो। सिंह-राजः=सिंह-राओ ॥ इत्यादि ॥

*जिह्वा* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप जीहा होता है। इसमें सूत्र-संख्या-१-६१ की 'ई'; १-१७७ से 'व्' का लोप; हे० २-४-१८ से स्त्रीलिंग आकारान्त में प्रथमा के एक वचन प्रत्यय के स्थान पर 'आ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *जीहा* रूप सिद्ध हो जाता है।

*सीहो* शब्द की सिद्धि सूत्र-संख्या-१-२९ में की गई है। तीसा और वीसा शब्दों की सि संख्या-१-२८ मे की गई है।

*सिंह–दत्तः* संस्कृत विशेषण है; इसका प्राकृत रूप सिंह–दत्तो होता है। इसमें सूत्र-सं० से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय आकर *सिंह-दत्तो* रू हो जाता है।

*सिंह-राजः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप सिंह-राओ होता है। इसमें सूत्र-संख्या १ से 'ज्' का लोप; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर *सिंह-राओ* रूप सिद्ध हो जाता है। ॥ ६२ ॥

## लुकि निरः ॥ १-९३ ॥

**निर् उपसर्गस्य रेफलोपे सति इत ईकारो भवति ॥ नीसरइ। नीसासो ॥ लु किम्। निण्णओ। निस्सहाइँ अङ्गाइं ॥**

*अर्थः* जिस शब्द में 'निर्' उपसर्ग हो; और ऐसे 'निर्' के 'र्' का याने 'रेफ' का लोप पर 'नि' मे रही हुई 'इ' की दीर्घ 'ई' हो जाती है। जैसे-निर्सरति=नीसरइ। निश्वास=नीसा 'लुक्' ऐसा क्यों कहा गया है। उत्तर जिन शब्दों में इस सूत्र का उपयोग नहीं किया जायगा; व 'नि' में रही हुई 'इ' की दीर्घ 'ई' नहीं होकर 'नि' के पर-वर्ती व्यञ्जन का अन्य सूत्रानुसार द्वि जायगा। जैसे-निर्णयः=निण्णओ। निर्सहानि अङ्गानि=निस्सहाइँ अङ्गाइं। इन उदाहरणों में का द्वित्व हो गया है।

*निर्सरति* संस्कृत क्रिया है। इसका प्राकृत रूप नीसरइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या-१ 'निर्' के 'र्' का लोप; १-९३ से आदि 'इ' की दीर्घ 'ई'; ३-१३९ से प्रथम पुरुष में वर्तमान एक वचन 'ति' प्रत्यय के स्थान पर 'इ' होकर *नीसरइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*निश्वासः* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप नीसासो होता है। इसमें सूत्र-संख्या से 'निर्' के 'र्' का लोप, १-९३ से 'इ' की दीर्घ 'ई'; १-१७७ से 'व' का लोप; १-२६० से 'श' 'स'; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय *नीसासो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*निर्णयः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप 'निण्णओ' होता है। इसमे सूत्र-संख्या-२-७६ से ग लोप; २-८६ से 'ण' का द्वित्व 'ण्ण'; १-१७७ से 'य्' का लोप; और ३-२ से प्रथमा के एक मे पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय लगकर *णिण्णओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*निर्सहानि* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप निस्सहाइँ होता है। इसमें सूत्र-संख्या-२-७६ ् का लोप; २-८६ से 'स' का द्वित्व 'स्स'; ३-२६ से प्रथमा और द्वितीया के बहुवचन में नपुंसकलिंग स्' और 'शस्' प्रत्ययों के स्थान पर 'इँ' प्रत्यय की प्राप्ति; और इसी सूत्र से प्रत्यय के पूर्व स्वर को ा होकर '*निस्सहाइँ*' रूप सिद्ध हो जाता है।

*अंगाणि* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप अङ्गाइं होता है। इसमें सूत्र संख्या ३-२६ से प्रथमा द्वितीया के वहु वचन में नपुंसक लिंग में 'जस्' और 'शस्' प्रत्ययों के स्थान पर 'इं' प्रत्यय की प्राप्ति; इसी सूत्र से प्रत्यय के पूर्व स्वर को दीर्घता होकर '*अंगाइं*' रूप सिद्ध हो जाता है।

## द्विन्योरुत् ॥ १-९४ ॥

**द्विशब्दे नावुपसर्गे च इत उद् भवति ॥ द्वि। दुमत्तो। दुआई। दुविहो। दुरेहो। दु-वयणं ॥ धिकारात् क्वचित् विकल्पः ॥ दु-उणो। वि उणो ॥ दुइओ। विइओ ॥ क्वचिन्न भवति। । दिओ ॥ द्विरदः दिरओ ॥ क्वचिद् ओत्वमपि। दो वयणं ॥ नि। णुमज्जइ। णुमन्नो ॥ न्न भवति। निवडइ ॥**

*अर्थः*—'द्वि' शब्द मे और 'नि' उपसर्ग मे रही हुई 'इ' का 'उ' होता है। जैसे-'द्वि' के उदाहरण- त्रः=दुमत्तो। द्विजातिः=दुआई। द्विविधः=दुविहो। द्विरेफः=दुरेहो। द्विवचनम्=दु-वयणं ॥ तम्' के अधिकार से कहीं कहीं पर 'द्वि' शब्द की 'इ' का 'उ' विकल्प से भी होता है। जैसे कि- णः=दु-उणो और वि-उणो ॥ द्वितीयः=दुइओ और विइओ ॥ कहीं कहीं पर 'द्वि' शब्द मे रही इ' मे किसी भी प्रकार का कोई रूपान्तर नहीं होता है; जैसे कि-द्विजः=दिओ। द्विरदः=दिरओ ॥ कहीं पर 'द्वि' शब्द मे रही हुई 'इ' का 'ओ' भी होता है। जैसे कि-द्वि-वचनम्=दो वयणं। 'नि' र्ग मे रही हुई 'इ' का 'उ' होता है। इसके उदाहरण इस प्रकार हैं:-निमज्जति=णुमज्जइ। निमग्नः= न्नो। कहीं कहीं पर 'नि' उपसर्ग मे रही हुई 'इ' का 'उ' नहीं होता है। जैसे-निपतति=निवडइ ॥

*द्विमात्रः* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप दुमत्तो होता है। इसमे सूत्र संख्या-१-१७७ से का लोप; १-९४ से 'इ' का 'उ'; १-८४ से 'आ' का 'अ'; २-७९ से 'र्' का लोप; २-८६ से 'त' का 'त्त'; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय होकर त्तो रूप सिद्ध हो जाता है।

*द्विजातिः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप दुआई होता है। इसमे सूत्र संख्या-१-७७ और 'ज्' एवं 'त्' का लोप; १-९४ से 'इ' का 'उ'; ३-१९ से प्रथमा के एक वचन में स्त्री लिंग प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'इ' की दीर्घ 'ई' होकर *दुआई* रूप सिद्ध हो जाता है।

*द्विविधः* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप दुविहो होता है। इसमें सूत्र संख्या-१ 'व्' का लोप; १-९४ से आदि 'इ' का 'उ'; १-१८७ से 'घ' का 'ह' और ३-२ से प्रथमा के एक पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय होकर *दुविहो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*द्विरेफः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप दुरेहो होता है। इसमें सूत्र संख्या-१-१७७ का लोप; १-९४ से 'इ' का 'उ'; १-२३६ से 'फ' का 'ह' और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय होकर *दुरेहो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*द्विवचनं* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप दुवयणं होता है; इसमें सूत्र संख्या १-१ आदि 'व्' और 'च्' का लोप; १-९४ से 'इ' का 'उ'; १-१८० से 'च' के शेष 'अ' का 'य'; १-२२८ का 'ण'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसकलिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय होकर *दुवयणं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*द्विगुणः* संस्कृत विशेषण है। इसके प्राकृत रूप दु-उणो और बि-उणो होते हैं। इनमें सूत्र १-१७७ से 'व्' का लोप; १-९४ से 'इ' का 'उ'; १-१७७ से 'ग्' का लोप; और ३-२ से प्रथमा के एक में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय होकर *दु-उणो* रूप सिद्ध हो जाता है। द्वितीय सूत्र संख्या १-१७७ से 'द्' और 'ग्' का लोप; 'व' का 'ब' समान श्रुति से; और ३-२ से प्रथमा वचन में पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय होकर *बि-उणो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*द्वितीयः* संस्कृत विशेषण है। इसके प्राकृत रूप दुइओ और बिइओ होते हैं। इनमें सूत्र १-१७७ से 'व्'; 'त्'; और 'य्' का लोप; १-९४ से आदि 'इ' का विकल्प से 'उ'; १-१०१ से 'ई' की 'इ'; और ३-२ से प्रथमा के वचन से पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय का 'ओ' होकर *दुइओ* रू हो जाता है।

*'बिइओ'* की सिद्धि सूत्र संख्या १-५ में करदी गई है।

*द्विजः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप दिओ होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१७७ और 'ज्' का लोप; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' होकर *'दिओ'* रूप सिद्ध हो जाता है।

*द्विरदः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप 'दिरओ' होता है। इसमें सूत्र संख्या १- 'व्' और द्वितीय 'द्' का लोप; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' की प्राप्ति होकर *'दिरओ'* रूप सिद्ध हो जाता है।

द्विवचनम् संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप दो वयणं होता है। इसमे सूत्र संख्या १-१७७ से द्वि व्' और 'च्' का लोप; १-९४ की वृत्ति से 'इ' का 'ओ'; १-१८० से शेप 'अ' का 'य'; १-२२८ से का 'ण' ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की न; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *'दो-वयणं'* रूप सिद्ध हो जाता है।

*निमज्जति* संस्कृत अकर्मक क्रियापद है। इसका प्राकृत रूप णुमज्जइ होता है। इसमे सूत्र संख्या २८ से 'न्' का 'ण'; १-९४ से आदि 'इ' का 'उ'; और ३- ३९ से वर्त्तमान-काल मे प्रथम पुरुष के वचन में 'ति' प्रत्यय के स्थान पर 'इ' प्रत्यय होकर *णुमज्जइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*निमग्नः* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप णुमन्नो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२२८ से का 'ण्'; १-९४ से 'इ' का 'उ'; २-७७ से 'ग्' का लोप;२-८९ से 'न्' का द्वित्व न्न';और ३-२ से प्रथमा एक वचन मे पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *णुमन्नो* रूप सिद्ध हो ता है।

*निपतति* संस्कृत अकर्मक क्रियापद है। इसका प्राकृत रूप निवडइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या-२३१ से 'प' का 'व' ४-२१९ से पत् धातु के 'त्' का 'ड्', और ३-१३९ से वर्तमान काल में प्रथम रुप के एक वचन मे 'ति' के स्थान पर 'इ' प्रत्यय होकर *निवडइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

## प्रवासीक्षौ ॥ १-९५ ॥

**अनयोरादेरित उत्वं भवति। पावासुओ। उच्छू॥**

अर्थः—प्रवासी और इक्षु शब्दो में आदि 'इ' का 'उ' होता है। जैसे-प्रवासिकः=पावासुओ। क्षुः=उच्छू॥

*प्रवासिकः* संस्कृत विशेषण शब्द है। इसका प्राकृत रूप पावासुओ होता है। इसमें सूत्र-संख्या--७९ से 'र्' का लोप, १-४४ से 'प' के 'अ' का 'आ'; १-९५ से 'इ' का 'उ'; १-१७७ से 'क्' का लोप, रे ३-२ से प्रथमा के एक वचन मे पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय होकर *पावासुओ* प सिद्ध हो जाता है।

इक्षुः संस्कृत शब्द है इसका प्राकृत रूप उच्छू होता है। इसमें सूत्र संख्या १-९५ से 'इ' का 'उ'; १७ से 'क्ष' का 'छ'; २-८९ से प्राप्त 'छ' का द्वित्व 'छछ'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ का 'च्'; और १९ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'उ' का दीर्घ स्वर ऊ' होकर उच्छू रूप सिद्ध हो जाता है।

## युधिष्ठिरे वा ॥ १-९६ ॥

**युधिष्ठिर शब्दे आदेरित उत्वं वा भवति ॥ जहुट्ठिलो । जहिट्ठिलो ॥**

*अर्थः*–युधिष्ठिर शब्द में आदि 'इ' का विकल्प से 'उ' होता है । जैसे-युधिष्ठिरः=जहु और जहिट्ठिलो ॥

*युधिष्ठिरः* संस्कृत शब्द है । इसके प्राकृत रूप जहुट्ठिलो और जहिट्ठिलो होते है ! इसमें संख्या-१-२४५ से 'य्' का 'ज्'; १-१०७ से 'उ' का 'अ'; १-१८७ से 'घ्' का 'ह्'; १-९६ से आदि का विकल्प से 'उ'; २-७७ से 'ष्' का लोप; २-८९ से 'ठ' का द्वित्व 'ठ्ठ'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'ट्'; १-२५४ से 'र' का 'ल'; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान 'ओ' प्रत्यय होकर क्रम से *जहुट्ठिलो* और *जहिट्ठिलो* रूप सिद्ध हो जाते है ।

## ओच्च द्विधाकृगः ॥ १-९७ ॥

**द्विधा शब्दे कृग् धातोः प्रयोगे इत ओत्वं चकारादुत्वं च भवति ॥ दोहा-किज्जइ । किज्जइ ॥ दोहा-इअं । दुहा-इअं ॥ कृग इति किम् । दिहा-गयं ॥ क्वचित् केवलस्यापि वि सो सुर-वहू-सत्थो ॥**

*अर्थः*–द्विधा शब्द के साथ मे यदि कृग् धातु का प्रयोग किया हुआ होतो 'द्विधा' मे रही हुई का 'ओ' और 'उ' क्रम से होता है । जैसे-द्विधा क्रियते=दोहा-किज्जइ और दुहा-किज्जइ ॥ कृतम् दोहा-इअं और दुहा-इअं । 'कृग्' ऐसा उल्लेख क्यों किया ? उत्तर–यदि द्विधा के साथ मे 'कृग्' नहीं तो 'इ' का 'ओ' और 'उ' नहीं होगा । जैसे-द्विधा-गतम्=दिहा-गयं ॥ कहीं २ पर केवल द्विधा ही और कृग् धातु साथ में नहीं हो तो भी 'द्विधा' के 'इ' का 'उ' देखा जाता है । जैसे-द्विधापि स वधू-सार्थः=दुहा वि सो सुर-वहू-सत्थो । यहां पर 'द्विधा' में रही हुई 'इ' का 'उ' हुआ है ॥

*द्विधा क्रियते* संस्कृत अकर्मक क्रियापद है । इसके प्राकृत रूप दोहा-किज्जइ और दुहा-कि होते हैं । इनमें सूत्र-संख्या-२-१७७ से 'व्' का लोप; १-९७ से 'द्वि' के 'इ' का क्रम से 'ओ' और १-१८७ से 'ध' का 'ह'; २-७९ से 'र्' का लोप; ३-१६० से संस्कृत मे कर्मणि वाच्य में प्राप्त 'इय' के स्थान पर 'इज्ज' प्रत्यय की प्राप्ति, १-१० से 'इ' का लोप; ३-१३९ से प्रथम पुरुष के एक वच वर्तमान काल के 'ते' प्रत्यय के स्थान पर 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *दोहा-किज्जइ* और दु... रूप सिद्ध हो जाते हैं ।

*द्विधा-कृतम्* संस्कृत विशेषण है । इसके प्राकृत रूप दोहा-इअं और दुहा-इअं होते हैं । इन और दुहा की सिद्धि तो ऊपर के अनुसार जानना । शेष कृतम् रहा । इसकी सिद्धि इस प्रकार

संख्या-१-१२८ से 'ऋ' की 'इ'; १-१७७ से 'क्' और 'त्' का लोप; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन मे रक लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार र दोहा-इअं और दुहा-इअं रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*द्विधा-गतम्* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप दिहा-गयं होता है। इसमें सूत्र-संख्या-७७ से 'व' और 'त्' का लोप; १-१८७ से 'ध' का 'ह'; १-१८० से 'त्' के शेष 'अ' का 'य'; ३-२५ से मा के एक वचन मे नपुंसकलिंग मे 'सि' के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' अनुस्वार होकर *दिहा-गयं* रूप सिद्ध हो जाता है।

'दुहा' की सिद्धि इसी सूत्र मे ऊपर की गई है।

'वि' की सिद्धि सूत्र-संख्या १-६ मे की गई है।

*सः* संस्कृत सर्वनाम है। इसका प्राकृत रूप सो होता है। इसमें सूत्र-संख्या ३-८६ से *'सो'* रूप हो जाता है।

*सुर-वधू-सार्थः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप सुर-वहू-सत्थो होता है। इसमें सूत्र-संख्या ८७ से 'ध' का 'ह'; १-८४ से 'सा' के 'आ' को 'अ'; २-७९ से 'र्' का लोप; २-८९ से 'थ' का द्वित्व 'थ्थ'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'थ्' का 'त्'; ३-२ से प्रथमा के एक वचन मे पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *सुर-वहू-सत्थो* रूप सिद्ध हो जाता है।

## वा निर्झरे ना ॥ १-९८ ॥

**निर्झर शब्दे नकारेण सह इत ओकारो वा भवति ॥ ओज्झरो निज्झरो ॥**

*अर्थः*—निर्झर शब्द मे रही हुई 'नि' याने 'न्' और 'इ' दोनो के स्थान पर 'ओ' का विकल्प से देश हुआ करता है। जैसे-निर्झरः=ओज्झरो और निज्झरो। विकल्प से दोनो रूप जानना।

*निर्झरः* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप ओज्झरो और निज्झरो होते हैं। इनमे सूत्र संख्या ९८ से 'नि' का विकल्प से 'ओ'; २-७९ से 'र्' का लोप २-८९ से 'झ' का द्वित्व 'झ्झ'; २-९० से पूर्व 'झ्' का 'ज्'; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन मे पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' य की प्राप्ति होकर क्रम से *ओज्झरो* और *निज्झरो* रूप सिद्ध हो जाते है। ॥ ९८ ॥

## हरीतक्यामीतोत् ॥ १-९९ ॥

**हरीतकीशब्दे आदेरीकारस्य अद् भवति ॥ हरडई ॥**

*अर्थः*—'हरीतकी' शब्द में 'आदि 'ई' का 'अ' होता है। जैसे-हरीतकी=हरडई ॥

हरीतकी संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप हरडई होता है। इसमें सूत्र संख्या १-९९ से 'ई' का 'अ'; १-२०६ से 'त' का 'ड'; १-१७७ से 'क्' का लोप; होकर हरडई रूप सिद्ध हो जाता है।

## आत्कश्मीरे ॥ १-१०० ॥

**कश्मीर शब्दे ईत आद् भवति ॥ कम्हारा ॥**

*अर्थः*—कश्मीर शब्द में रही हुई 'ई' का 'आ' होता है। जैसे-कश्मीराः = कम्हारा ॥

*कश्मीराः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप कम्हारा होता है। इसमें सूत्र संख्या ... 'श्म' का 'म्ह'; १-१०० से 'ई' का 'आ'; ३-४ से प्रथमा के बहु वचन में पुल्लिंग में 'जस्' प्रत्यय की ... एवं लोप; ३-१२ से अन्त्य ह्रस्व स्वर 'अ' का दीर्घ स्वर 'आ' होकर कम्हारा रूप सिद्ध हो जाता है।

## पानीयादिष्वित् ॥ १-१०१ ॥

**पानीयादिषु शब्देषु ईत इद् भवति ॥ पाणिअं। अलिअं। जिअइ। विलिअं। करिसो। सिरिसो। दुइअं। तइअं। गहिरं। उवणिअं ... णिअं ... ओसिअन्तं। पसिअ। गहिअं। वम्मिओ। तयाणिं॥ पानीय। अलीक ... ति। व्रीडित। करीष। शिरीष। द्वितीय। तृतीय। गभीर। उपनीत। आनीत। प्र... दत्। प्रसीद। गृहीत। वल्मीक। तदानीम् इति पानीयादयः॥ बहुलाधिकारादेषु क्वचिद् विकल्पः। तेन। पाणीअं। अलीअं। जीअइ। करीसो। उवणीओ। इत्यादि।**

*अर्थः*—पानीय आदि शब्दों में रही हुई 'ई' की 'इ' होती है। जैसे-पानीयम्-... अलीकम् = अलिअं। जीवति = जिअइ। जीवतु = जिअउ। व्रीडितम् = विलिअं। करीषः = क... शिरीषः = सिरिसो। द्वितीयम् = दुइअं। तृतीयम् = तइअं। गभीरम् = गहिरम्। उपनीतम् = उ... आनीतम् = आणिअं। प्रदीपितम् = पलिविअं। अवसीदतम् = ओसिअन्तं। प्रसीद = पसिअ। गृ... गहिअं। वल्मीकः = वम्मिओ। तदानीम् = तयाणिं। इस प्रकार ये सब 'पानीय आदि' जानना। ... का अधिकार होने से इन शब्दों में कहीं कहीं पर तो 'ई' की 'इ' नित्य होती है; और कहीं कहीं ... की 'इ' विकल्प से हुआ करती है। इस कारण से पानीयम् = पाणीअं और पाणिअं; अलीकम् = ... और अलिअं; जीवति = जीअइ और जिअइ; करीषः = करीसो और करिसो; उपनीतः = उ... उवणिओ। इत्यादि स्वरुप वाले होते हैं।

*पानीयम्* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप पाणिअं और पाणीअं होते है। इनमें सूत्र ... से 'न' का 'ण'; १-१०१ से दीर्घ 'ई' का ह्रस्व 'इ'; १-१७७ से 'य्' का लोप; ३-२५ से

र वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त का अनुस्वार होकर *पाणिअं* रूप सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप में-१-२ के अधिकार से सूत्र संख्या १ का निषेध करके दीर्घ 'ई' ज्यों की त्यों ही रह कर *पाणीअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*अलीकम्* संस्कृत विशेषण है। इसके प्राकृत रूप अलिअं और अलीअं होते हैं। इसमें सूत्र-१-१७७ से 'क्' का लोप; १-१०१ से 'दीर्घ ई' का ह्रस्व 'इ'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में क लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार *अलिअं* रूप सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप में १-२ के अधिकार से सूत्र-संख्या १-१०१ का करके दीर्घ 'ई' ज्यों की त्यों ही रह कर *अलीअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*जीवति* संस्कृत अकर्मक क्रिया है; इसके प्राकृत रूप जिअइ और जीअइ होते हैं। मूल धातु ' है। इसमें सूत्र-संख्या ४-२३९ से 'व्' मे 'अ' की प्राप्ति; १-१०१ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ' १-१७७ 'का लोप; ३-१३९ से वर्तमान काल में प्रथम पुरुष के एक वचन में 'ति' प्रत्यय के स्थान पर 'इ' य की प्राप्ति होकर *जिअइ* रूप सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप में १-२ के अधिकार से सूत्र-संख्या ०१ का निषेध करके दीर्घ 'ई' ज्यों की त्यों ही रहकर *जीअइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*जीवतु* संस्कृत अकर्मक क्रिया है। इसका प्राकृत रूप 'जिअउ' होता है। इसमे 'जिअ' तक सिद्धि के अनुसार जानना और ३-१७३ से आज्ञार्थ में प्रथम पुरुष के एक वचन में 'तु' प्रत्यय के स्थान 'उ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *जिअउ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*व्रीडितम्* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप विलिअं होता है। इसमें सूत्र-संख्या-२-७९ 'र्' का लोप; १-१०१ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ', १-२०२ से 'ड' का 'ल' १-१७७ से 'त' का लोप; ५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और ३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *विलिअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*करीषः* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप करिसो और करीसो होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या-०१ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ'; १-२६० से 'ष' का 'स', और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग से' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *करिसो* रूप सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप में के अधिकार से सूत्र-संख्या-१-१०१ का निषेध करके दीर्घ 'ई' ज्यों की त्यों ही रह कर *करीसो* रूप हो जाता है।

*शिरीषः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप सिरिसो होता है। इसमें सूत्र-संख्या-१-१०१ से 'ई' की ह्रस्व 'इ'; १-२६० से 'श' तथा 'ष' का 'स;' और ३-२ से प्रथमा के एक वचन मे पुल्लिग से' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *सिरिसो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*द्वितीयम्* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप दुइअं होता है। इसमें सूत्र-संख्या-१-१ 'व'; त् और 'य' का लोप; १-९४ से आदि 'इ' का 'उ'; १-१०१ से दीर्घ 'ई' की 'इ'; ३-२५ से के एक वचन में नपुंसकलिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्रा का अनुस्वार होकर *दुइअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*तृतीयम्* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप तइअं होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१ 'ऋ' का 'अ'; १-१७७ से 'त्' और 'य' का लोप; १-१०१ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ'; ३-२५ से प्र एक वचन में नपुंसकलिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त अनुस्वार होकर *तइअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*गभीरम्* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप गहिरम् होता है। इसमें सूत्र-संख्या-१-१ 'भ' का 'ह'; १-१०१ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन मे नपुंसक लिंग में प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *गहिरं* रूप हो जाता है।

*उपनीतम्* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप उवणिअं होता है। इसमें सूत्र-संख्या-१ से 'प' का 'व्'; १-२२८ से 'न' का 'ण'; १-१०१ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ'; १-१७७ से 'त्' का ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *उवणिअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*आनीतम्* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप आणिअं होता है। इसमें सूत्र-संख्या-१ से 'न' का 'ण'; १-१०१ से दीर्घ 'ई' को ह्रस्व 'इ'; १-१७७ से 'त्' का लोप; ३-२५ से प्रथमा के वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' अनुस्वार होकर *आणिअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*प्रदीपितम्* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप पलिविअं होता है। इस में सूत्र-संख्या से 'र्' का लोप; १-२२१ से 'द' का 'ल'; १-१०१ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ'; १-२३१ से 'प' का १-१७७ से 'त्' का लोप; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्था 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *पलिविअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*अवसीदतम्* संस्कृत वर्तमान कृदन्त है। इसका प्राकृत रूप ओसिअन्तं होता है। इसमें संख्या १-१७२ से 'अव' का 'ओ'; १-१०१ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ'; १-१७७ से 'द्' का लोप; ३ से 'शतृ' प्रत्यय के स्थान पर न्त' प्रत्यय का आदेश; ३-२५ से प्रथमा एक वचन में नपुंसकलिंग में त्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *ओसिअन्तं* जाता है।

प्रसीद संस्कृत अकर्मक क्रिया है। इसका प्राकृत रूप पसिअ होता है। इसमे सूत्र-संख्या-२-७६ ' का लोप; १-१०१ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ'; १-१७७ से 'द्' का लोप; होकर *पसिअ* रूप सिद्ध हो है।

*गृहीतम्* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप गहिअं होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१२६ से का 'अ'; १-१०१ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ'; १-१७७ से 'त्' का लोप; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन मे क लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार *गहिअं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*वल्मीकः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप वम्मिओ होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७६ से का लोप; २-८९ से 'म्' का द्वित्व 'म्म'; १-१०१ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ'; १-१७७ से 'क' का लोप; ३-२ से प्रथमा के एक वचन मे पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *म्मिओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*तदानीम्* संस्कृत अव्यय है। इसका प्राकृत रूप तयाणिं होता है। इसमे सूत्र संख्या १-१७७ से का लोप; १-१८० से से शेष 'आ' का 'या'; १-२२८ से 'न' का 'ण'; १-१०१ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ' १-२३ से 'म्' का अनुस्वार होकर '*तयाणिं*' रूप सिद्ध हो जाता है।

*पाणीअं*, अलीअं, जीअइ, करीसो शब्दों की सिद्धि ऊपर की जा चुकी है।

*उपनीतः* संस्कृत विशेषण है। इसके प्राकृत रूप उवणीओ और उवणिओ होते हैं। इनमें सूत्र-या १-२३१ से 'प' का 'व'; १-२२८ से 'न' का 'ण'; १-१७७ से 'त्' का लोप; ३-२ से प्रथमा के एक न में पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर '*उवणीओ*' रूप सिद्ध हो जाता द्वितीय रूप मे १-१०१ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ' होकर *उवणिओ* रूप सिद्ध हो जाता है। ॥ ० ॥

## उज्जीर्णे ॥ १-१०२ ॥

**जीर्ण शब्दे ईत उद् भवति ॥ जुण्ण सुरा ॥ क्वचिन्न भवति । जिण्णे भोअणमत्ते ॥**

*अर्थः*—जीर्ण शब्द मे रही हुई 'ई' का 'उ' होता है। जैसे-जीर्ण-सुरा=जुण्ण-सुरा। कहीं पर इस 'जीर्ण' मे रही हुई 'ई' का 'उ' नहीं होता है। किन्तु दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ' देखी जाती है। —जीर्णे भोजन-मात्रे= जिण्णे भोअणमत्ते ॥

*जीर्ण* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप जुण्ण होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१०२ से 'ई' 'उ'; २-७६ से 'र्' का लोप; और २-८९ से 'ण' का द्वित्व 'ण्ण' होकर '*जुण्ण*' रूप सिद्ध हो जाता है।

*सुरा* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप भी *सुरा* ही होता है।

*जीर्णे* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप जिण्णे होता है। इसमें सूत्र संख्या १-८४ की 'इ'; २-७९ से 'र्' का लोप; २-८९ से 'ण' का द्वित्व 'ण्ण'; और ३-११ से सप्तमी के एक नपुंसक लिंग में 'ङि' प्रत्यय के स्थान पर 'ए' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *'जिण्णे'* रूप सिद्ध हो जाता

*भोजन-मात्रे* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप भोअण-मत्ते होता है। इसमे सूत्र १-१७७ से 'ज्' का लोप; १-२२८ से 'न' का 'ण'; १-८४ से 'आ' का 'अ'; २-७९ से 'र्' का लोप, 'त' का द्वित्व 'त्त'; और ३-११ से सप्तमी के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'ङि' प्रत्यय के स्थान प्रत्यय की प्राप्ति होकर *भोअण-मत्ते* रूप सिद्ध हो जाता है।

## ऊर्हीन-विहीने वा ॥ १-१०३ ॥

**अनयोरीत ऊत्वं वा भवति ॥ हूणो, हीणो। विहूणो विहीणो ॥ विहीन पहीण-जर-मरणा ॥**

*अर्थः*—हीन और विहीन इन दोनों शब्दों में रही हुई 'ई' का विकल्प से 'ऊ'-होता है। हीनः=हूणो और हीणो ॥ विहीनः=विहूणो और विहीणो ॥ विहीन-इस शब्द का उल्लेख क्यों उत्तर-यदि विहीन शब्द में 'वि' उपसर्ग नहीं होकर अन्य उपसर्ग होगा तो 'हीन' में रही हुई 'ई' नहीं होगा। जैसे-प्रहीन-जर-मरणाः=पहीण-जर-मरणा। यहाँ पर 'प्र' अथवा 'प' उपसर्ग है औ उपसर्ग नहीं है; अतः 'ई' का 'ऊ' नहीं हुआ है।

*हीनः* संस्कृत विशेषण है; इसके प्राकृत रूप हूणो और हीणो होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या से 'ई' का विकल्प से ऊ'; १-२२८ से 'न' का 'ण'; और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय होकर क्रम से *हूणो* और *हीणो* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*विहीनः* संस्कृत विशेषण है; इसके प्राकृत रूप विहूणो और विहीणो होते हैं। इनमें सू १-१०३ से 'ई' का विकल्प से 'ऊ'; १-२२८ से 'न' का 'ण'; और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक में पुल्लिग 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय होकर क्रम से *विहूणो* और *विहीणो* रूप जाते हैं।

*प्रही* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप पहीण होता है। इसमें-सूत्र-संख्या-२-७९ का लोप; और १-२२८ से 'न' का 'ण' होकर *पहीण* रूप सिद्ध हो जाता है।

*जरा-मरणाः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप जर-मरणा होता है। इसमें सूत्र-संख्या से आदि 'आ' का 'अ'; ३-४ से प्रथमा के बहुवचन में पुल्लिग में 'जस्'; प्रत्यय की प्राप्ति; एवं और ३-१२ से 'ण' के 'अ' का 'आ' होकर *जर-मरणा* रूप सिद्ध हो जाता है ॥ १०३ ॥

## तीर्थे हे ॥ १-१०४ ॥

तीर्थ शब्दे हे सति ईत ऊत्वं भवति ॥ तूहं ॥ हइति किम् । तित्थं ॥

*अर्थः*—तीर्थ शब्द में 'र्थ' का 'ह' करने पर तीर्थ' मे रही हुई 'ई' का 'ऊ' होता है। जैसे-तीर्थम् हं। 'ह' ऐसा कथन क्यो किया गया है ? उत्तर-जहां पर तीर्थ मे रहे हुए 'र्थ' का 'ह' नहीं किया गा; वहां पर 'ई' का 'ऊ' नहीं होगा। जैसे-तीर्थम्=तित्थं।

*तीर्थम्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप तूहं होता है। इसमे सूत्र-संख्या-१-१०४ से 'ई' का . २-७२ से 'र्थ' का 'ह'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन मे नपुंसकलिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर तूहं रूप सिद्ध हो जाता है।

'तित्थं' शब्द की सिद्धि सूत्र-संख्या १-८४ में की गई है।

## एत्पीयूषापीड-बिभीतक-कीदृशेदृशे ॥ १-१०५ ॥

एषु ईत एत्वं भवति ॥ पेऊसं । आमेलो । बहेडओ । केरिसो । एरिसो ॥

*अर्थः*—पीयूष, अपीड, बिभीतक, कीदृश, और ईदृश शब्दों में रही हुई 'ई' की 'ए' होती है। पीयूषम्=पेऊसं; आपीडः=आमेलो; बिभीतकः=बहेडओ; कीदृशः=केरिसो; ईदृशः=एरिसो ॥

*पीयूषम्*=संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप पेऊसं होता है। इसमे सूत्र-संख्या १-१०५ से 'की 'ए'; १-१७७ से 'य्' का लोप; १-२६० से 'ष' का 'स'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर सं रूप सिद्ध हो जाता है।

*आपीडः* संस्कृत शब्द है। इस का प्राकृत रूप आमेलो होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-२३४ से का 'म'; १-१०५ से 'ई' की 'ए'; १-२०२ से 'ड' का 'ल'; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में लग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *आमेलो* रूप सिद्ध हो जाता है।

बहेडओ की सिद्धि सूत्र-संख्या १-८८ मे की गई है।

*कीदृशः* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप केरिसो होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१०५ ई' की 'ए'; १-१४२ से 'दृ' की 'रि'; १-२६० से 'श' का 'स'; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में लग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय होकर *केरिसो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*ईदृशः* संस्कृत विशेषण है इसका प्राकृत रूप एरिसो होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१०५ से

'ई' की 'ए'; १-१४२ से 'ह' की रि; १-२६० से 'श' का 'स'; और ३-२ से प्रथमा के एक व॰ पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय होकर *एरिसो* रूप सिद्ध हो जाता है।

## नीड-पीठे वा ॥ १-१०६ ॥

अनयोरीत एत्वं वा भवति ॥ नेडं नीडं । पेढं पीढं ॥

*अर्थः*—नीड और पीठ इन दोनों शब्दों में रही हुई 'ई' की 'ए' विकल्प से होती नीडम्=नेडं और नीडं । पीठम्=पेढं और पीढं ।

*नीडम्* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप नेडं और नीडं होते हैं। इनमें सूत्र संख्या 'ई' की विकल्प से 'ए'; और ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर क्रम से नेडं और *नीडं* रू जाते हैं।

*पीठंम* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप पेढं और पीढं होते हैं। इनमें सूत्र संख्या 'ई' की विकल्प से 'ए'; १-१९९ से 'ठ' का 'ढ'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिं प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर क्रम से *पीढं* रूप सिद्ध हो जाते हैं। ॥ १०६ ॥

## उतो मुकुलादिष्वत् ॥ १-१०७ ॥

मुकुल इत्येवमादिषु शब्देषु आदेरुतोत्वं भवति ॥ मउलं । मउलो । मउरं अगरुं । गरुई । जहुट्ठिलो । जहिट्ठिलो । सोअमल्लं । गलोई ॥ मुकुल । मुकुर । अगुरु । गुर्वी । युधिष्ठिर । सौकुमार्य । गुडूची । इति मुकुलादयः । ॥ विद्रुतः । विद्दाओ ॥

*अर्थः*—मुकुल इत्यादि इन शब्दों में रहे हुए आदि 'उ' का 'अ' होता है। जैसे-मुकुलम् और मउलो । मुकुरम्=मउरं । मुकुटम्=मउडं । अगुरुम्=अगरुं । गुर्वी=गुरुई । युधिष्ठिरः= और जुहुट्ठिलो । सौकुमार्यम्=सोअमल्लं । गुडूची=गलोई । इस प्रकार इन शब्दों को मुकुल जानना । किन्हीं किन्हीं शब्दों में आदि 'उ' का 'आ' भी हो जाया करता है। जैसे-विद्रुतः= इस 'विद्दाओ' शब्द में आदि 'उ' का 'आ' हुआ है। ऐसा ही अन्यत्र भी जानना !

*मुकुलंम* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप मउलं और मउलो होते हैं। इनमें सूत्र संख्या से आदि 'उ' का 'अ'; १-१७७ से 'क्' का लोप; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर

हो जाता है। द्वितीय रूप मे लिग के भेद से पुल्लिग मान लेने पर ३-२ से प्रथमा के एक वचन में त्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *मउलो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*मुकुरं* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप मउरं होता है। इसमे सूत्र संख्या १-१०७ से आदि ा 'अ'; १-१७७ से 'क्' का लोप; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन मे नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *मउरं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*मुकुटं* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप मउडं होता है। इसमे सूत्र-संख्या १-१०७ से आदि ा 'अ'; १-१७७ से 'क्' का लोप; १-१९५ से 'ट' का 'ड'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर रूप सिद्ध हो जाता है।

*अगुरूं* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप 'अगरू' होता है। इसमे सूत्र-संख्या १-१०७ से दे 'उ' का 'अ'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन मे नपुंसक लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' य की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *अगरूं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*गुर्वी* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप गरुई होता है। इसमे सूत्र-संख्या १-१०७ से 'उ' का ; २-११३ से 'र्वी' का 'रुवी'; १-१७७ से प्राप्त 'रुवी' मे से 'व्' का लोप होकर *गरुई* रूप सिद्ध हो ा है।

जहुट्ठिलो और जहिट्ठिलो शब्दों की सिद्धि सूत्र-संख्या १-९६ मे की गई है।

*सौकुमार्यम्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप सोअमल्लं होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१०७ 'उ' का 'अ'; १-१७७ से 'क्' का लोप; १-१५९ से 'औ' का 'ओ'; १-८४ से 'आ' का 'अ'; २-६८ र्य' का द्वित्व 'ल्ल'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' य की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *सोअमल्लं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*गुडूची* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप गलोई होता है। इसमे सूत्र-संख्या १-१०७ से आदि का 'अ'; १-१२४ से 'ऊ' का 'ओ'; १-२०२ से 'ड' का 'ल'; १-१७७ से 'च्' का लोप होकर *गलोई* सिद्ध हो जाता है।

*विद्रुतः* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप विद्दाओ होता है। इसमे सूत्र-संख्या २-७९ से का लोप; १-१०७ की वृत्ति से; 'उ' का 'आ'; २-८९ से 'द' का द्वित्व 'द्द'; १-१७७ से 'त्' का ; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति र *विद्दाओ* रूप सिद्ध हो जाता है ॥१०७॥

## वोपरौ ॥ १-१०८॥

उपरावुतोद् वा भवति ॥ अवरिं । उवरिं ॥

*अर्थः*—उपरि शब्द में रहे हुए 'उ' का विकल्प से 'अ' हुआ करता है। जैसे-उपरि=अवरिं और उवरिं ॥

अवरिं शब्द की सिद्धि सूत्र-संख्या १-२६ में की गई है

*उपरि* संस्कृत अव्यय है। इसका प्राकृत रूप उवरिं होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-२३१ से 'प' का 'व'; और १-२६ से अनुस्वार की प्राप्ति होकर *उवरिं* रूप सिद्ध हो जाता है।

## गुरौ के वा ॥ १-१०९ ॥

गुरौ स्वार्थे के सति आदेरुतोद् वा भवति ॥ गरुओ गुरुओ ॥ क इति किम् ? गुरू ॥

*अर्थः*—गुरु शब्द में स्वार्थ-वाचक 'क' प्रत्यय लगा हुआ हो तो 'गुरु' के आदि में रहे हुए 'उ' का विकल्प से 'अ' होता है। जैसेः—गुरुकः=गरुओ और गुरुओ। 'क' ऐसा क्यों लिखा है ?

उत्तरः—यदि स्वार्थ-वाचक 'क' प्रत्यय नहीं लगा हुआ हो तो 'गुरु' के आदि 'उ' का 'अ' नहीं होगा। जैसे-गुरुः=गुरू ॥

*गुरुकः* संस्कृत विशेषण है। इसके प्राकृत रूप गरुओ और गुरुओ होते हैं। इनमें सूत्र-संख्या १-१०९ से आदि 'उ' का विकल्प से 'अ'; १-१७७ से 'क्' का लोप; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय होकर क्रम से *गरुओ* और *गुरुओ* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*गुरुः* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप गुरू होता है। इस में सूत्र-संख्या ३-१९ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व स्वर का दीर्घ स्वर होकर *गुरू* सिद्ध हो जाता है।

## इर्भ्रुकुटौ ॥ १-११० ॥

भ्रुकुटावादेरुत इर्भवति ॥ भिउडी ॥

*अर्थः*—भ्रुकुटि शब्द में रहे हुए आदि 'उ' की 'इ' होती है। जैसे-भ्रुकुटिः=भिउडी ॥

*भ्रुकुटि* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप भिउडी होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' का लोप; १-११० से आदि 'उ' की 'इ'; १-१७७ से 'क्' का लोप; १-१९५ से 'ट' का 'ड'; और

ा के एक वचन मे स्त्री लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'इ' की दीर्घ 'ई' होकर
डी रूप सिद्ध हो जाता है । ॥ ११० ॥

## पुरुषे रोः ॥ १-१११ ॥

**पुरुषशब्दे रोरुत इर्भवति ॥ पुरिसो । पउरिसं ॥**

*अर्थः*—पुरुष शब्द में 'रु' में रहे हुए 'उ' की 'इ' होती है । जैसे-पुरुषः=पुरिसो । पौरुषम्=
रिसं ॥

पुरिसो शब्द की सिद्धि सूत्र संख्या १-४२ में की गई है ।

*पौरुषं* संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप पउरिसं होता है । इसमें सूत्र संख्या १-१६२ से 'औ'
'अउ'; १-१११ से 'रु' के 'उ' की 'इ'; १-२६० से 'ष' का 'स'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में
सक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार
र *पउरिसं* रूप सिद्ध हो जाता है ।

## ईः क्षुते ॥ १-११२ ॥

**क्षुतशब्दे आदेरुत ईत्वं भवति ॥ छीअं ॥**

*अर्थः*—क्षुत शब्द में रहे हुए आदि 'उ' की 'ई' होती है । जैसे-क्षुतम्=छीअं ।

*क्षुतम्* संस्कृत शब्द है । इसका प्राकृत रूप छीअं होता है । इसमें सूत्र संख्या २-१७ से 'क्ष' का
'; १-११२ से 'उ' की 'ई'; १-१७७ से 'त्' का लोप; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन मे नपुंसक लिंग मे
' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर '*छीअं*' रूप
द्ध हो जाता है । ॥ ११२ ॥

## ऊत्सुभग-मुसले वा ॥ १-११३ ॥

**अनयोरादेरुत ऊद् वा भवति ॥ सूहवो सुहओ । मूसलं मुसलं ॥**

*अर्थः*—सुभग और मुसल इन दोनों शब्दों में रहे हुए आदि 'उ' का विकल्प से दीर्घ 'ऊ' होता
जैसे-सुभगः=सूहवो और सुहओ । मुसलम्=मूसलं और मुसलं ॥

*सुभगः* संस्कृत शब्द है । इसके प्राकृत रूप सूहवो और सुहओ होते हैं । इनमें सूत्र संख्या १-११३
आदि 'उ' का विकल्प से ऊ'; १-१८७ से 'भ' का 'ह'; १-१९२ से प्रथम रूप मे 'ऊ' होने पर 'ग' का

'व'; और द्वितीय रूप में 'ऊ' नहीं होने पर १-१७७ से 'ग' का लोप; और ३-२ से प्रथमा के एक में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर क्रम से सूहवो और सुह सिद्ध हो जाता है।

मुसलं संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप मूसलं और मुसलं होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १ से आदि 'उ' का विकल्प से दीर्घ 'ऊ'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर क्रम से मूसलं और रूप सिद्ध हो जाते हैं॥ ११३॥

## अनुत्साहोत्सन्ने त्सच्छे ॥ १-११४ ॥

**उत्साहोत्सन्नवर्जिते शब्दे यौ त्सच्छौ तयोः परयोरादेरुत ऊद् भवति ॥ त्स । ऊसवो । ऊसित्तो । ऊसरइ ॥ छ । उद्गताः शुका यस्मात् सः ऊसुओ । ऊससइ ॥ त्सन्न इति किम् । उच्छाहो । उच्छन्नो ॥**

*अर्थः*—उत्साह और उत्सन्न इन दो शब्दों को छोड़ करके अन्यकिसी शब्द में 'त्स' अथवा आवे; तो इन 'त्स' अथवा 'च्छ' वाले शब्दों के आदि 'उ' का 'ऊ' होता है। 'त्स' के उदाहरण प्रकार हैं:—

उत्सुकः = ऊसुओ। उत्सवः = ऊसवो। उत्सिक्तः = ऊसित्तो। उत्सरति = ऊसरइ। 'च्छ' के इस प्रकार हैं:—जहाँ से तोता-( पक्षी विशेष ) निकल गया हो वह 'उच्छुक' होता है। इस उच्छुकः = ऊसुओ॥ उच्छ्वसति = ऊससइ॥ उत्साह और उत्सन्न इन दोनों शब्दों का निषेध क्यों उत्तरः—इन शब्दों में 'त्स' होने पर भी आदि 'उ' का 'ऊ' नहीं होता है अतः दीर्घ 'ऊ' की इन शब्दों में अभाव ही जानना जैसे–उत्साहः = उच्छाहो। उत्सन्नः = उच्छन्नो॥

*उत्सुकः* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप ऊसुओ होता है। इसमें सूत्र संख्या १-११ आदि 'उ' का 'ऊ'; २-७७ से 'त्' का लोप; १-१७७ से 'क्' का लोप; और ३-२ से प्रथमा के एक मे पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर ऊसुओ रूप सिद्ध हो जाता है

ऊसवो शब्द की सिद्धि सूत्र-संख्या १-८४ में की गई है।

*उत्सिक्तः* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप ऊसित्तो होता है। इसमें सूत्र-संख्या से आदि 'उ' का 'ऊ'; २-७७ से 'त्' और 'क्' का लोप; २-८९ से शेष द्वितीय 'त' का द्वित्व 'त्त'; ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय होकर सिद्ध हो जाता है।

उत्तरति संस्कृत अकर्मक क्रिया पद है; इसका प्राकृत रूप ऊसरइ होता है। इसमे सूत्र-संख्या ? से आदि 'उ' का 'ऊ'; २-७७ से 'त्' का लोप; और ३-१३६ से वर्तमान काल के प्रथम पुरुप के वन मे 'ति' प्रत्यय के स्थान पर 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर ऊसरइ रूप सिद्ध हो जाता है।

उच्छुक. =( उत् + शुकः )-संस्कृत विशेपण है; इसका प्राकृत रूप ऊसुओ होता है। इसमें सूत्र- -१-११४ से आदि 'उ' का 'ऊ'; २-७७ से 'त्' का लोप; १-२६० से 'श' का 'स';१-१७७ से 'क्' का और ३-२ से प्रथमा के एक वचन मे पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति ऊसुओ रुप सिद्ध हो जाता है।

उच्छ्वसाति (उत्श्वसति)=संस्कृत सकर्मक क्रिया पद है। इसका प्राकृत रूप ऊससइ होता है। सूत्र-संख्या-१-११४ से आदि 'उ' का 'ऊ'; २-७७ से 'त्' का लोप, १-१७७ से 'व्' का लोप; १-२६० " का 'स'; और ३-१३६ से वर्तमान काल के प्रथम पुरुप के एक वचन मे 'ति' प्रत्यय के स्थान पर त्यय की प्राप्ति होकर ऊससइ रूप सिद्ध हो जाता है।

उत्साहः संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप उच्छाहो होता है। इसमे-सूत्र-संख्या २-२१ से का 'छ'; २-८६ से प्राप्त 'छ' का द्वित्व 'छ्छ'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' का 'च्'; और ३-२ से के एक वचन मे पुल्लिग 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर उच्छाहो रुप सिद्ध ाता है।

उत्सन्नः संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप उच्छन्नो होता है। इसमें सूत्र-संख्या-२-२१ से का 'छ'; २-८६ से प्राप्त 'छ' का द्वित्व 'छ्छ'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' का 'च्'; और ३-२ से प्रथमा क वचन मे पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर उच्छन्नो रुप सिद्ध हो है॥ ११४॥

## लुंकि दुरो वा ॥ १-११५ ॥

**दुर् उपसर्गस्य रेफस्य लोपे सति उत ऊत्वं वा भवति॥ दूसहो दुसहो। दूहवो दुहओ॥ ति किम्। दुस्सहो विरहो॥**

*अर्थः*—'दुर्' उपसर्ग में रहे हुए 'र्' का लोप होने पर 'दु' मे रहे हुए 'उ' का विकल्प से 'ऊ' है। जैसेः-दुःसहः=दूसहो और दुसहो॥ दुर्भगः=दूहवो और दुहओ 'र्' का लोप होने पर ऐसा न क्यों किया ?

उत्तरः—यदि 'दुर्' उपसर्ग मे रहे हुए 'र्' का लोप नहीं होगा तो 'दु' मे रहे हुए 'उ' का भी 'ऊ' नही होगा। जैसेः—दुस्सहः विरहः=दुस्सहो विरहो। यहाँ पर 'र्' का स् हो गया है लोप नहीं हुआ है; अतः 'दु' मे स्थित 'उ' का भी 'ऊ' नहीं हुआ है। ऐसा जानना



दूसहो रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-१३ मे की गई है।

दुर्सहः ( दुस्सहः ) संस्कृत विशेषण है इसका प्राकृत रूप दुसहो होता है। इसमे सू
१-१३ से 'र्' का लोप; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान
प्रत्यय की प्राप्ति होकर दुसहो रूप सिद्ध हो जाता है।

दुर्भगः संस्कृत विशेषण है। इसके प्राकृत रूप दूहवो और दुहओ होते हैं। इसमे सू
१-१३ से 'र्' का लोप; १-११५ से आदि 'उ' का विकल्प से 'ऊ'; १-१८७ से 'भ' का 'ह';
आदि दीर्घ 'ऊ' वाले प्रथम रूप मे 'ग' का 'व'; और १-१७७ से ह्रस्व 'उ' वाले द्वितीय रूप मे
लोप; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन मे पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय
होकर क्रम से दूहवो और दुहओ रूप सिद्ध हो जाते हैं।

दुस्सहो रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-१३ मे की गई है।

विरहः संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप विरहो होता है। इसमें सूत्र संख्या ३-२ से
एक वचन मे पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर विरहो रूप
जाता है॥ ११५॥

## ओत्संयोगे ॥ १-११६ ॥

**संयोगे परे आदेरुत ओत्वं भवति ॥ तोण्डं। मोण्डं। पोक्खरं कोट्टिमं
लोद्धओ। मोत्था। मोग्गरो पोग्गलं। कोण्ढो। कोन्तो। वोक्कन्तं॥**

*अर्थः*—शब्द मे रहे हुए आदि 'उ' के आगे यदि संयुक्त अक्षर आ जाय; तो उस 'उ'
हो जाया करता है। जैसे-तुण्डम् = तोण्ड'। मुण्ड = मोण्ड'। पुष्करम् = पोक्खरं। कुट्टिमम् =
पुस्तकः = पोत्थओ। लुब्धकः = लोद्धओ। मुस्ता = मोत्था। मुद्गरः = मोग्गरो। पुद्गलं = पो
कोण्टो। कुंतः = कोन्तो। व्युत्क्रान्तम् = वोक्कन्तं॥

तुण्डम् संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप तोण्ड' होता है। इसमे सूत्र संख्या १-११६ से
'उ' का 'ओ'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन मे नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्'
प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर तोण्डम् रूप सिद्ध हो जाता है।

मुण्डम् संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप मोण्ड' होता है। इसमे सूत्र संख्या १-११६
'उ' का 'ओ'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्'
प्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर मोण्डं रूप सिद्ध हो जाता है।

पुष्करं संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप पोक्खरं होता है। इसमें सूत्र संख्या १-११६ से आदि 'उ' का 'ओ'; २-४ से 'ष्क' का 'ख'; २-८९ से प्राप्त 'ख' का द्वित्व 'ख्ख'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'ख्' का 'क्'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन मे नपुंसक लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *पोक्खरं* रूप सिद्ध हो जाता है।

कुट्टिमं संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप कोट्टिमं होता है। इसमे सूत्र संख्या १-११६ से आदि 'उ' का 'ओ'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन मे नपुंसक लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *कोट्टिमं* रूप सिद्ध हो जाता है।

पुस्तकः संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप पोत्थओ होता है। इसमे सूत्र संख्या १-११६ से आदि 'उ' का 'ओ'; २-४५ से 'स्त' का 'थ'; २-८९ से प्राप्त 'थ' का द्वित्व 'थ्थ'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'थ्' का 'त्'; १-१७७ से 'क्' का लोप; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन मे पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *पोत्थओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

लुब्धकः संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप 'लोद्धओ' होता है। इसमे सूत्र संख्या १-११६ से आदि 'उ' का 'ओ'; २-७९ से 'ब्' का लोप; २-८९ से शेष 'ध' का द्वित्व 'ध्ध'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'ध्' का 'द्'; १-१७७ से 'क्' का लोप; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन मे पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *लोद्धओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

मुस्ता संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप मोत्था होता है। इसमे सूत्र संख्या १-११६ से आदि 'उ' का 'ओ'; २-४५ से 'स्त' का 'थ'; २-८९ से प्राप्त 'थ' का द्वित्व 'थ्थ'; और २-९० से प्राप्त पूर्व 'थ्' का 'त्' होकर *मोत्था* रूप सिद्ध हो जाता है।

मुद्गरः संस्कृत शब्द है; इसका प्राकृत रूप मोग्गरो होता है। इसमे सूत्र-संख्या १-११६ से आदि 'उ' का 'ओ'; २-७७ से 'द्' का लोप; २-८९ से शेष 'ग' का द्वित्व 'ग्ग'; और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *मोग्गरो* रूप सिद्ध हो जाता है।

पुद्गलं संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप पोग्गलं होता है। इस मे सूत्र संख्या १-११६ से आदि 'उ' का 'ओ'; २-७७ से 'द्' का लोप; २-८९ से 'ग' का द्वित्व 'ग्ग'; ३-२५ से प्रथमा के एक वचन मे नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *पोग्गलं* रूप सिद्ध हो जाता है

कुण्ठः संस्कृत शब्द है; इसका प्राकृत रूप कोण्ढो होता है। इसमें सूत्र संख्या १-११६ से 'उ' का 'ओ'; १-१९९ से 'ठ' का 'ढ'; और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय होकर *कोण्ढो* रूप सिद्ध हो जाता है।

कुन्तः संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप कोन्तो होता है; इसमें सूत्र संख्या १-११६ से 'उ' का 'ओ'; और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन से पुलिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्य की प्राप्ति होकर कोन्तो रूप सिद्ध हो जाता है।

व्युत्क्रान्तं संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप वोक्कन्तं होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७८ से 'य' का लोप; १-११६ से आदि 'उ' का 'ओ'; २-७९ से 'र्' का लोप; २-७७ से 'त्' का लोप; २-८९ से 'क' का द्वित्व 'क्क'; १-८४ से 'का' मे रहे हुए 'आ' का 'अ'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर वोक्कन्तं रूप सिद्ध हो जाता है। ॥११६॥

## कुतूहले वा ह्रस्वश्च ॥ १-११७ ॥

कुतूहल शब्दे उत ओद् वा भवति तत्संनियोगे ह्रस्वश्च वा ॥ कोऊहलं कुऊहलं कोउहल्लं ॥

अर्थः—कुतूहल शब्द मे रहे हुए आदि 'उ' का विकल्प से 'ओ' होता है। और जब 'ओ' होता है, तब 'तू' में रहा हुआ दीर्घ 'ऊ' विकल्प से ह्रस्व हो जाया करता है। जैसे-कुतूहल=कोऊहलं; कुऊहलं और कोउहल्लं। तृतीय रूप में आदि 'उ' का 'ओ' हुआ है; अतः उसके पास वाले-याने संनियोग वाले 'तू' में रहे हुए दीर्घ 'ऊ' का ह्रस्व 'उ' हो गया है।

कुतूहलं संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप कोऊहलं; कुऊहलं; कोउहल्लं होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-११७ से आदि 'उ' का विकल्प से 'ओ'; १-१७७ से 'त्' का लोप; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में नपुंसक लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर क्रम से कोऊहलं और कुऊहलं रूप सिद्ध हो जाते है। तृतीय रूप में सूत्र संख्या १-११७ से आदि 'उ' का 'ओ'; १-१७७ से 'त्' का लोप; १-११७ से 'ओ' की संनियोग अवस्था के कारण से द्वितीय दीर्घ 'ऊ' का ह्रस्व 'उ'; २-९९ से 'ल' का द्वित्व 'ल्ल'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर कोउहल्लं रूप सिद्ध हो जाता है। ॥११७॥

## अदूतः सूक्ष्मे वा ॥ १-११८ ॥

सूक्ष्म शब्दे ऊतोद् वा भवति ॥ सण्हं सुण्हं ॥ आर्षे । सुहुमं ॥

अर्थः—सूक्ष्म शब्द में रहे हुए 'ऊ' का विकल्प से 'अ' होता है। जैसे-सूक्ष्मम्=सण्हं और सुण्हं ॥ आर्ष प्राकृत मे सुहुमं रूप भी पाया जाता है।

सूक्ष्मं संस्कृत विशेषण है; इसके प्राकृत रूप सण्हं और सुण्हं होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-११८ ऊ' का विकल्प से 'अ'; २-७५ से 'क्ष्म' का 'ण्ह'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में नपुंसक । मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर म रूप सण्हं सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप में सूत्र संख्या १-११८ के वैकल्पिक विधान के अनुसार का 'अ' नहीं होने पर १-८४ से दीर्घ 'ऊ' का ह्रस्व 'उ' होकर सुण्हं रूप सिद्ध हो जाता है।

सूक्ष्मं संस्कृत विशेषण है। इसका आर्ष में प्राकृत रूप सुहुमं होता है। इसमें सूत्र संख्या २-३ ·क्ष् का 'ख्'; १-१८७ से प्राप्त 'ख्' का 'ह्'; २-११३ से प्राप्त 'ह्' में 'उ' की प्राप्ति; १-८४ से 'सू' रहे हुए 'ऊ' का 'उ'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर सुहुमं रूप सिद्ध हो जाता है।

## दुकूले वा लश्च द्विः ॥ १-११९ ॥

दुकूल शब्दे ऊकारस्य अत्वं वा भवति। तत्संनियोगे च लकारो द्विर्भवति ॥ दुअल्लं, लं ॥ आर्षे दुगुल्लं ॥

*अर्थः*—दुकूल शब्द में रहे हुए द्वितीय दीर्घ 'ऊ' का विकल्प से 'अ' होता है; इस प्रकार 'अ' ी पर आगे रहे हुए 'ल' का द्वित्व 'ल्ल' हो जाता है; जैसे—दुकूलम्=दुअल्लं और दुऊलं ॥ आर्ष-कृत में दुकूलम् का दुगुल्लं रूप भी होता है।

दुकूलं संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप दुअल्लं और दुऊलं होते हैं। इसमें सूत्र-संख्या-१-१७७ 'क' का लोप; १-११९ से 'ऊ' का विकल्प से 'अ'; और 'ल' का द्वित्व 'ल्ल'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति एक वचन मे नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' अनुस्वार होकर क्रम से दुअल्लं और दुऊलं रूप सिद्ध हो जाते हैं।

दुकूलम् संस्कृत शब्द है। इसका आर्ष-प्राकृत में दुगुल्लं रूप होता है। इसमें सूत्र संख्या १-३ 'दुकूल' का 'दुगुल्ल'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे नपुंसक लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर दुगुल्लं रूप सिद्ध हो जाता । ॥ ११९ ॥

## ईर्वोद्व्यूढे ॥ १-१२० ॥

उद्व्यूढशब्दे ऊत ईत्वं वा भवति ॥ उव्वीढं । उव्वूढं ॥

*अर्थः*—उद्व्यूढ शब्द मे रहे हुए दीर्घ 'ऊ' की विकल्प से दीर्घ 'ई' होती है। जैसे-उद्व्यूढम् उव्वीढं और उव्वूढं ॥

उद्व्यूढम् संस्कृत विशेषण है। इसके प्राकृत रूप उव्वीढं और उव्वूढं होते हैं। इनमें सूत्र २-७७ से 'द्' का लोप; २-७८ से 'य्' का लोप; २-८९ से 'व्' का द्वित्व 'व्व्'; १-१२० से दीर्घ 'ऊ' विकल्प से दीर्घ 'ई'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १ २ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर क्रम से *उव्वीढं* और *उव्वूढं* हो जाते हैं।

## ऊर्भ्रू-हनूमत्कण्डूय-वातूले ॥ १-१२१ ॥

एषु ऊत उत्वं भवति ॥ भुमया। हणुमन्तो। कण्डुअई। वाउलो ॥

*अर्थः*—भ्रू, हनुमत, कण्डूयति, और वातूल इन शब्दों में रहे हुए दीर्घ 'ऊ' का ह्रस्व 'उ' होता है। जैसे—भ्रूमया=भुमया। हनूमान=हणुमन्तो। कण्डूयति=कण्डुअइ। वातूलः=वाउलो।

*भ्रूमया* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप भुमया होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' का लोप; १-१२१ से दीर्घ 'ऊ' का ह्रस्व 'उ' होकर *भुमया* रूप सिद्ध हो जाता है।

*हनूमान्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप हणुमन्तो होता है। इसका मूल शब्द हनूमत् है। इसमें सूत्र संख्या १-२२८ से 'न' का 'ण'; १-१२१ से दीर्घ 'ऊ' का ह्रस्व 'उ'; २-१५९ से 'स्वार्थ' में प्रत्यय के स्थान पर 'मन्त' प्रत्यय की प्राप्ति; और ३-२ से प्रथमा के एक वचन में पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *हणुमन्तो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*कण्डूयति* संस्कृत सकर्मक क्रिया है। इसका प्राकृत रूप कण्डुअइ होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१२१ से दीर्घ 'ऊ' का ह्रस्व 'उ'; १-१७७ से 'य्' का लोप; और ३-१३९ से वर्तमान काल के प्रथम पुरुष के एक वचन में 'ति' प्रत्यय के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति होकर *कण्डुअइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*वातूलः* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप वाउलो होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१७७ से 'त्' का लोप; १-१२१ से दीर्घ 'ऊ' का ह्रस्व 'उ'; और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एकवचन में पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *वाउलो* रूप सिद्ध हो जाता है। ॥१२१॥

## मधूके वा ॥ १-१२२ ॥

मधूक शब्दे ऊत उद् वा भवति ॥ महुअं महूअं ॥

*अर्थः*—मधूक शब्द में रहे हुए दीर्घ 'ऊ' का विकल्प से ह्रस्व 'उ' होता है। जैसे-मधूकम्=महुअं और महूअं।

*मधूकं* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप महुअं और महूअं होते हैं। इसमें सूत्र संख्या १-

ा 'ह'; १-१२२ से दीर्घ 'ऊ' का विकल्प से ह्रस्व 'उ'; १-१७७ से 'क्' का लोप, ३-२५ से प्रथमा के एक वचन मे नपुंसक लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से 'म्' का अनुस्वार होकर क्रम से *महुअं* और *महूअं* रूप सिद्ध हो जाते हैं। ॥१२२॥

## इदेतौ नुपूरे वा ॥ १-१२३ ॥

नूपुर शब्दे ऊत इत् एत् इत्येतौ वा भवतः ॥ निउरं नेउरं। पक्षे नूउरं ॥

*अर्थः*—नूपुर शब्द मे रहे हुए आदि दीर्घ 'ऊ' के विकल्प से 'इ' और 'ए' होते हैं। जैसे–नूपुरम् ं, नेउरं और पक्ष मे नूउरं। प्रथम रूप में 'ऊ' की 'इ'; द्वितीय रूप मे 'ऊ' का 'ए'; और तृतीय रूप ल्प-पक्ष के कारण से 'ऊ' का 'ऊ' ही रहा।

*नूपुरम्* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप निउरं, नेउरं और नूउरं होते हैं। इनमें सूत्र संख्या से आदि दीर्घ 'ऊ' का विकल्प से 'इ' और 'ए'; और पक्ष मे 'ऊ'; १-१७७ से 'प्' का लोप; ३-२५ ा विभक्ति के एक वचन मे नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और ते प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर क्रम से *निउरं, नेउरं,* और *नूउरं* रूप सिद्ध हो जाते हैं। ॥ १२३ ॥

## ोत्कूष्माण्डी-तूणीर-कूर्पर-स्थूल-ताम्बूल-गुडूची-मूल्ये ॥ १-१२४ ॥

एषु ऊत ओद् भवति ॥ कोहण्डी कोहली । तोणीरं कोप्परं। थोरं । तम्बोलं। मोल्लं ॥

*अर्थः*—कूष्माण्डी, तूणीर, कूर्पर, स्थूल, ताम्बूल, गुडूची, और मूल्य में रहे हुए 'ऊ' का 'ओ' है। जैसे–कूष्माण्डी=कोहण्डी और कोहली। तूणीरम्=तोणीरं। कूर्परम्=कोप्परं। स्थूलम्= ताम्बूलम्=तम्बोलं। गुडूची=गलोई। मूल्यं=मोल्लं ॥

*कूष्माण्डी* संस्कृत शब्द है। इसके प्राकृत रूप कोहण्डी और कोहली होते हैं। इनमें सूत्र संख्या से 'ऊ' का 'ओ'; २-७३ से 'ष्मा' का 'ह'; और इसी सूत्र से 'ण्ड' का विकल्प से 'ल'; होकर क्रम *ण्डी* और *कोहली* रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*तूणीरम्* संस्कृत शब्द है। इसका प्राकृत रूप तोणीरं होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१२४ से 'ऊ' ो'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में नपुंसक-लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय प्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *तोणीरं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*कूर्परम्* संस्कृत शब्द है इसका प्राकृत रूप कोप्परं होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१२४ से 'ऊ' ो'; २-७९ से 'र्' का लोप; २-८९ से 'प' का द्वित्व 'प्प'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे

प्रदीपयति संस्कृत सकर्मक क्रिया का रूप है। इसका प्राकृत रूप पलीवेइ होता है। इसमे सूत्र २-७९ से 'र्' का लोप; १-२२१ से 'द' का 'ल'; १-२३१ से 'प' का 'व'; ३-१४९ से प्रेरणार्थक प्रत्यय स्थानीय प्रत्यय 'अय के स्थान पर 'ए' रूप आदेश की प्राप्ति और ३-१३९ से वर्तमान काल के पुरुष के एक वचन मे 'ति' के स्थान पर 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *पलीवेइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*प्रदीप्तम्* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप पलित्तं होता है। इसमे सूत्र संख्या २-७९ से लोप; १-२२१ से 'द' का 'ल'; १-८४ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ; २-७७ से 'प्' का लोप; २-८९ से द्वित्व 'त्त' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक लिंग मे 'सि' के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *पलित्तं* रूप सिद्ध ता है।

*दोहलो* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-२१७ मे की गई है। ॥ १-२२१ ॥

## कदम्बे वा ॥ १-२२२ ॥

**कदम्ब शब्दे दस्य लो वा भवति ॥ कलम्बो । कयम्बो ॥**

*अर्थः*—कदम्ब शब्द मे स्थित 'द' का वैकल्पिक रूप से 'ल' होता है। जैसे:—कदम्बः = कलम्बो वा कयम्बो ॥

*कदम्बः* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप कलम्बो अथवा कयम्बो होते है। प्रथम रूप में सूत्र-संख्या १-२२२ से 'द' का वैकल्पिक रूप से 'ल' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्रथम रूप *कलम्बो* सिद्ध हो जाता है।

द्वितीय रूप *कयम्बो* की सिद्धि सूत्र-संख्या १-३० मे की गई है ॥ १-२२२ ॥

## दीपौ धो वा ॥ १-२२३ ॥

**दीप्यतौ दस्य धो वा भवति ॥ धिप्पइ । दिप्पइ ॥**

*अर्थ*—दीप धातु मे स्थित 'द' का वैकल्पिक रूप से 'ध' होता है। जैसे—दीप्यते=धिप्पइ अथवा दिप्पइ ॥

*दीप्यते* संस्कृत अकर्मक क्रिया का रूप हैं। इसके प्राकृत रुप धिप्पइ और दिप्पइ होते है। इनमें सूत्र संख्या १-८४ से दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ'; १-२२३ से 'द्' का वैकल्पिक रूप से 'ध्'; २-७८ से 'य्' का लोप; २-८९ से 'प' का द्वित्व 'प्प'; और ३-१३९ से वर्तमान काल के एक वचन मे प्रथम पुरुप मे संस्कृत प्रत्यय 'ते' के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति होकर दोनों रूप धिप्पइ और *दिप्पइ* क्रम से सिद्ध हो जाते हैं। ॥ १-२२३ ॥

## कदर्थिते वः ॥ १-२२४ ॥

कदर्थिते दस्य वो भवति ॥ कवट्टिओ ॥

*अर्थः*—कदर्थित शब्द मे रहे हुए 'द' का 'व' होता है। जैसे-कदर्थितः=कवट्टिओ ॥

*कदर्थितः* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप कवट्टिओ होता है। इसमे सूत्र-संख्या से 'द' का 'व'; २-२९ से संयुक्त 'र्थ' का 'ट'; २-८९ से प्राप्त 'ट' का द्वित्व 'ट्ट'; १-१७७ से 'त्' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' की प्राप्ति होकर *कवट्टिओ* रूप सिद्ध हो जाता है ॥१-२२४॥

## ककुदे हः ॥ १-२२५ ॥

ककुदे दस्य हो भवति ॥ कउहं ॥

*अर्थ*—ककुद् शब्द मे स्थित 'द' का 'ह' होता है। जैसे-ककुद्=कउहं ॥

ककुद् संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप कउहं होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१७७ से 'क्' का लोप; १-२२५ से 'द् का 'ह'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर रूप सिद्ध हो जाता है ॥१-२२५॥

## निषधे धो ढः ॥ १-२२६ ॥

निषधे धस्य ढो भवति ॥ निसढो ॥

*अर्थः*—निषध शब्द मे स्थित 'ध' का 'ढ' होता है। जैसेः-निषधः=निसढो ॥

*निषधः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप निसढो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२६० से 'स'; १-२२६ से 'ध' का 'ढ' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *निसढो* रूप सिद्ध हो जाता है। ॥ १-२२६ ॥

## वौषधे ॥ १-२२७ ॥

औषधे धस्य ढो वा भवति ॥ ओसढं । ओसहं ॥

*अर्थः*—औषध शब्द मे स्थित 'ध' का वैकल्पिक रूप से 'ढ' होता है। जैसेः-औषधम् अथवा ओसहं ॥

औषधम् संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप ओसढं और ओसहं होते हैं। इनमे सूत्र संख्या . से 'औ' का 'ओ'; १-२६० से 'ष' का 'स'; १-२२७ से प्रथम रूप मे वैकल्पिक रूप से 'ध' को 'ढ' द्वेतीय रूप मे १-१८७ से 'ध' का 'ह्'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक ं 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर क्रम से रूप ओसढं और ओसहं सिद्ध हो जाते है। ॥ १-२२७ ॥

## नो णः ॥ १-२२८ ॥

**स्वरात् परस्यासंयुक्तस्यानादेर्नस्य णो भवति ॥ कणयं। मयणो। वयणं। नयणं। इ ॥ आर्षे ॥ आरनालं। अनिलो। अनलो। इत्याद्यपि ॥**

*अर्थः*—यदि किसी शब्द मे 'न' वर्ण स्वर से परे रहता हुआ असंयुक्त और अनादि रूप हो; ; वह 'न' वर्ण हलन्त भी न हो याने स्वर रहित भी न हो; तथा आदि मे भी स्थित न हो; शब्द मे : अक्षर रूप से भी स्थित न हो; तो उस 'न' वर्ण का 'ण' हो जाता है। जैसेः—कनकम्=कणयं'। =मयणो ॥ वचनम्=वयणं नयनम्=नयणं ॥ मानयति = माणइ ॥ आर्ष-प्राकृत मे अनेक शब्द ऐसे ाये जाते है; जिनमे कि 'न' वर्ण स्वर से परे रहता हुआ असंयुक्त और अनादि रूप होता है; फिर स 'न' वर्ण का 'ण' नही होता है। जैसेः=आरनालम्=आरनाल ॥ अनिलः=अनिलो ॥ अनलः= लो ॥ इत्यादि ॥

कनकम् संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप कणयं होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२२८ से 'न' १-१७७ से द्वितीय 'क्' का लोप; १-१८० से लोप हुए 'क्' मे से शेष रहे हुए 'अ' को 'य' की प्राप्ति; ५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *कणयं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*मयणो* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-१७७ मे की गई है।

*वचनम्* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप वयणं होता है। इसमे सूत्र संख्या १-१७७ से 'च्' लोप, १-१८० से लोप हुए 'च्' मे से शेष रहे हुए 'अ' का 'य' की प्राप्ति; १-२२८ से 'न' का 'ण'; ५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *वयणं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*नयणं* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-१७७ से की गई है।

*मानयति* संस्कृत सकर्मक क्रिया पद का रूप है। इसका प्राकृत रूप माणइ होता है। इसमे सूत्र ख्या १-२२८ से 'न' का 'ण'; ४-२३९ से संस्कृत धातुओं मे प्राप्त होने वाले विकरण प्रत्यय **'अय'** के न पर प्राकृत धातु 'माण्' मे स्थित हलन्त 'ण्' मे विकरण प्रत्यय 'अ' की प्राप्ति; ~

वर्तमान काल के एक वचन में प्रथम पुरुष में संस्कृत प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' की प्राप्ति होकर *माणइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*आरनालम्* संस्कृत रूप है। इसका आर्प-प्राकृत मे आरनालं ही रूप होता है। इसमें सूत्र संख्या ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *आरनालं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*अनिलः* और *अनलः* संस्कृत रूप है। आर्प-प्राकृत मे इनके रूप क्रम से अनिलो और अनलो होते है। इनमें सूत्र संख्या ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर क्रम से *अनिलो* और *अनलो* रूप सिद्ध हो जाते है।॥१-२२८॥

## वादौ ॥ १-२२९ ॥

**असंयुक्तस्यादौ वर्तमानस्य नस्य णो वा भवति। णरो नरो। णई नई। णेइ नेइ। असंयुक्तस्येत्येव। न्यायः। नाओ॥**

*अर्थः*—किन्हीं किन्हीं शब्दों मे ऐसा भी होता है कि यदि 'न' वर्ण आदि में स्थित हो और असंयुक्त हो; याने हलन्त न होकर स्वरान्त हो; तो उस 'न' का वैकल्पिक रूप से 'ण' हो जाया करता है। जैसेः-नरः= णरो अथवा नरो। नदी=णई अथवा नई॥ नेति=णेइ अथवा नेइ॥

प्रश्नः—'शब्द के आदि में स्थित 'न' असंयुक्त होना चाहिये' ऐसा क्यो कहा गया है?

उत्तरः-यदि शब्द के आदि मे स्थित होता हुआ भी 'न' वर्ण हलंत हुआ; संयुक्त हुआ तो उस 'न' वर्ण का 'ण' नहीं होता है ऐसा बतलाने के लिये 'असंयुक्त' विशेषण का प्रयोग किया गया है। जैसेः- न्यायः=नाओ॥

*नरः* संस्कृत रूप है इसके प्राकृत रूप णरो और नरो होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-२२९ से 'न' का वैकल्पिक रूप से 'ण' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर क्रम से *णरो* और *नरो* दोनो रूप सिद्ध हो जाते हैं।

*नदी* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप णई और नई होते है। इनमे सूत्र संख्या १-२२९ से 'न' का वैकल्पिक रूप से 'ण' और १-१७७ से 'द्' का लोप होकर *णई* और *नई* दोनो रूप क्रम से सिद्ध हो जाते हैं।

*नेति* संस्कृत अव्यय है। इसके प्राकृत रूप णेइ और नेइ होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-२२९ से 'न' का वैकल्पिक रूप से 'ण' और १-१७७ से 'त्' का लोप होकर *णेइ* और *नेइ* दोनों रूप क्रम से सिद्ध हो जाते हैं।

न्यायः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप नाओ होता है। इसमे सूत्र संख्या २-७८ से प्रथम ग लोप; १-१७७ से द्वितीय 'य्' का भी लोप और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त ग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *नाओ* रूप सिद्ध हो जाता है। ॥१-२२९

## निम्ब-नापिते-ल-ण्हं वा ॥ १-२३० ॥

अनयोर्नस्य ल ण्ह इत्येतौ वा भवतः ॥ लिम्बो निम्बो । ण्हाविओ नाविओ ॥

*अर्थः*—'निम्ब' शब्द में स्थित 'न' का वैकल्पिक रूप से 'ल' होता है। तथा 'नापित' शब्द मे 'न' का वैकल्पिक रूप से 'ण्ह' होता है। जैसे:-निम्बः=लिम्बो अथवा निम्बो ॥ नापितः=ण्हाविओ ा नाविओ ॥

*निम्बः* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप लिम्बो और निम्बो होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-२३० न' का वकलिपक रूप से 'ल' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिग मे प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *लिम्बो* और *निम्बो* दोनो रूपो की क्रम से सिद्धि जाती है।

*नापितः* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप ण्हाविओ और नाविओ होते हैं। इनमें सूत्र संख्या ३० से 'न' का वैकल्पिक रूप से 'ण्ह'; १-२३१ से 'प' का 'व'; १-१७७ से 'त्' का लोप और ३-२ से मा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति कर *ण्हाविओ* और *नाविओ* दोनो रूपो की क्रम से सिद्धि हो जाती है। ॥ १-२३० ॥

## पो वः ॥ १-२३१ ॥

स्वरात् परस्यासंयुक्तस्यानादेः पस्य प्रायो वो भवति ।। सवहो । सावो । उवसग्गो । ो । कासवो । पावं । उवमा । कविलं । कुणवं । कलावो । कवालं । महि-वालो । गो-वइ । इ ॥ स्वरादित्येव । कम्पइ ॥ असंयुक्तस्येत्येव । अप्पमत्तो ॥ अनादेरित्येव । सुहेण पढइ ॥ य इत्येव । कई । रिऊ ॥ एतेन पकारस्य प्राप्तयो र्लोप वकारयोर्यस्मिन् कृते श्रुति सुखमुत्पद्यते त्र कार्यः ।।

*अर्थः*—यदि किसी शब्द मे 'प' वर्ण स्वर से परे रहता हुआ असंयुक्त और अनादि रूप हो; र्थात् हलन्त ( स्वर-सहित ) भी न हो एवं आदि मे भी स्थित न हो; तो उस 'प' वर्ण का प्रायः 'व' होता । जैसे:-शपथः=सवहो ॥ शापः=सावो ॥ उपसर्गः=उवसग्गो ॥ प्रदीपः=पईवो ॥ काश्यपः= सूपम्=पावं ॥ उपमा=उवमा ॥ कपिलम्=कविलं ॥ कुणपम्=कुणवं ॥ कलापः= पालम्=कवालं ॥ महि-पालः=महिवालो ॥ गोपायति=गोवइ ॥ तपति=तवइ ॥

प्रश्नः—'स्वर से परे रहता हुआ हो' ऐसा क्यों कहा गया है ?

उत्तरः—क्यों कि यदि किसी शब्द मे 'प' वर्ण स्वर से परे रहता हुआ नहीं होगा तो ... का 'व' नहीं होगा। जैसे:-कम्पते=कम्पइ॥ इस उदाहरण में 'प' वर्ण स्वर से परे रहता हुआ ... किन्तु हलन्त व्यञ्जन के परे रहा हुआ है; अतः यहाँ पर 'प' का 'व' नहीं हुआ है। यो अन्य ... में भी जान लेना॥

प्रश्नः—'संयुक्त याने हलन्त नहीं होना चाहिये किन्तु असंयुक्त याने स्वर से युक्त होना ... ऐसा क्यों कहा गया है ?

उत्तरः—क्यों कि यदि किसी शब्द में 'प' वर्ण संयुक्त होगा स्वर रहित होगा-हलन्त होगा ... उस 'प' वर्ण का 'व' नहीं होगा। जैसे:-अप्रमत्तः=अप्पमत्तो॥ इस उदाहरण मे 'प' वर्ण 'र' ... जुड़ा हुआ होकर संयुक्त है-स्वर रहित है-हलन्त है; अतः यहाँ पर 'प' का 'व' नहीं हुआ है। ... अन्य उदाहरणों मे भी जान लेना॥

प्रश्नः—'अनादि रूप से स्थित हो; शब्द में प्रथम अक्षर रूप से स्थित नहीं हो; अर्थात् ... आदि-स्थान पर स्थित नहीं हो;" ऐसा क्यो कहा गया है ?

उत्तरः—क्यों कि यदि किसी शब्द में 'प' वर्ण आदि अक्षर रूप होगा; तो उस 'प' वर्ण का ... वर्ण नहीं होगा। जैसे:-सुखेन पठति=सुहेण पढइ॥ इस उदाहरण मे 'प' वर्ण 'पठति' क्रिया ... आदि अक्षर रूप से स्थित है; अतः यहाँ पर 'प' का 'व' नही हुआ है। इसी प्रकार से अन्य उदा... में जान लेना॥

प्रश्नः—'प्रायः' अव्यय का ग्रहण क्यों किया गया है ?

उत्तरः—'प्रायः' अव्यय का उल्लेख यह प्रदर्शित करता है कि किन्हीं शब्दों मे 'प' वर्ण स्वर से ... रहता हुआ असंयुक्त और अनादि रूप होता हुआ हो; तो भी उस 'प' वर्ण का 'व' वर्ण नहीं होगा ... जैसे:-कपिः=कई और रिपु=रिऊ॥ इन उदाहरणो मे 'प' वर्ण स्वर से परे रहता हुआ असंयुक्त ... और अनादि रूप भी है; फिर भी इन शब्दो मे 'प' वर्ण का 'व' वर्ण नही हुआ है। यों अन्य शब्दों ... समझ लेना चाहिये।

अनेक शब्दों मे सूत्र संख्या १-१७७ से 'प' का लोप होता है और अनेक शब्दों में सूत्र १-२३१ से 'प' का 'व' होता है। इस प्रकार 'प' वर्ण की लोप-स्थिति एवं 'वकार-स्थिति' दोनों हैं; इन दोनो अवस्थाओ में से जिस अवस्था-विशेष से सुनने में आनंद आता हो; श्रुति-सुख उत्पन्न हो; उसी अवस्था का प्रयोग करना चाहिये; ऐसा सूत्र की वृत्ति मे ग्रंथकार का आदेश है। ... रखने के योग्य है॥

*सवहो* और *सावो* रूपो की सिद्धि सूत्र संख्या *१ १७९* मे की गई है।

*उपसर्गः* संस्कृत रूप है इसका प्राकृत रूप उवसग्गो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२३१ से 'प
व'; २-७९ से 'र्' का लोप; २-८९ से 'ग' का द्वित्व 'ग्ग' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन
कारान्त पुल्लिग से 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *उवसग्गो* रूप सिद्ध हो
ा है।

*प्रदीपः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप पईवो होता है। इसमे सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' का
१-१७७ से 'द्' का लोप; १-२३१ से द्वितीय 'प' का 'व' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन
कारान्त पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *पईवो* रूप सिद्ध
ाता है।

*कासवो* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या *१-४३* मे की गई है।

*पावं* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या *१-१७७* मे की गई है।

*उपमा* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप उवमा होता है। इस मे सूत्र संख्या १-२३१ से 'प'
व' होकर *उवमा* रूप सिद्ध हो जाता है।

*कपिलम्* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप कविलं होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२३१ से 'प'
व'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर
त्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *कविलं* रूप मिद्ध हो जता है।

*कुणपम्* संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप कुणवं होता है। इसमे सूत्र-संख्या १-२३१ से
को "व"; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसकलिंग मे "सि" प्रत्यय के
न पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *कुणवं* रूप सिद्ध हो
ा है।

*कलापः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप कलावो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२३१ से
का 'व' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारांत पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान
'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *कलावो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*महीपालः* संस्कृत है। इसका प्राकृत रूप महिवालो होता है। इस मे सूत्र संख्या १-४ से 'ही'
स्थित दीर्घ 'ई' की ह्रस्व 'इ'; १-२३१ से 'प' का 'व' और ३-२ प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अका-
त पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *महिवालो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*गोपायति* संस्कृत-सकर्मक क्रियापद का रूप है। इसका प्राकृत रूप गोवइ होता है। इसमें
संख्या १-२३१ से 'प' का 'व'; ४-२३९ से संस्कृत व्यञ्जनान्त धातु 'गोप्' में प्राप्त संस्कृत

धात्विक विकरण प्रत्यय 'आय' के स्थान पर प्राकृत में विकरण प्रत्यय 'अ' की प्राप्ति; और ३-१ वर्तमान काल के एक वचन में प्रथम पुरुष में संस्कृत प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्राप्ति होकर *गोवइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*तपति* संस्कृत अकर्मक क्रियापद का रूप है। इसका प्राकृत रूप तवइ होता है। संख्या १-२३१ से 'प' का 'व' और ३-१३९ से वर्तमान काल के एक वचन में प्रथम पुरुष में संस्कृत 'ति' के स्थान पर प्राकृत मे 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *तवइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*कम्पइ* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-३० में की गई है।

*अप्रमत्तो:* संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप अप्पमत्तो होता है। इसमें सूत्र २-७९ से 'र्' का लोप; २-८९ से 'प' का द्वित्व 'प्प'; और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *अप्पमत्तो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*सुखेन* संस्कृत तृतीयान्त रूप है। इसका प्राकृत रूप सुहेण होता है। इसमे सूत्र संख्या १-१८७ से 'ख' का 'ह'; ३-६ से अकारान्त पुल्लिंग अथवा नपुंसक लिंग वाले शब्दों मे तृतीया विभक्ति के एक वचन में संस्कृत प्रत्यय 'टा' के स्थान पर प्राकृत में 'ण' प्रत्यय की प्राप्ति; और ३-१४ से प्राप्त 'ण' के पूर्व में स्थित 'अ' को 'ए' की प्राप्ति होकर *सुहेण* रूप सिद्ध हो जाता है।

*पढइ* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-१९९ मे की गई है।

*कपि:* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप कई होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१७७ से 'प' का लोप और ३-१९ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में इकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'इ' को दीर्घ स्वर 'ई' की प्राप्ति होकर *कई* रूप सिद्ध हो जाता है।

*रिऊ* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-१७७ मे की गई है। ॥ १-२३१ ॥

## पाटि-पुरुष-परिघ-परिखा-पनस-पारिभद्रे फः ॥ १-२३२ ॥

**ण्यन्ते पटि धातौ परुषादिषु च पस्य फो भवति ॥ फालेइ फाडेइ। फरुसो। फलिहो। फलिहा। फणसो। फालिहद्दो ॥**

*अर्थ:*—प्रेरणार्थक क्रिया बोधक प्रत्यय सहित पटि धातु मे स्थित 'प' का और परुष, परिघ, परिखा, पनस एवं पारिभद्र शब्दों में स्थित 'प' का 'फ' होता है। जैसे:-पाटयति=फालेइ अथवा फाडेइ॥ परुषः=फरुसो। परिघः=फलिहो॥ परिखा=फलिहा॥ पनसः=फणसो। पारिभद्रः=फालिहद्दो॥

*फालेइ* और *फाडेइ* रूपों की सिद्धि सूत्र संख्या १-१९८ में की गई है।

*परुषः* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप फरुसो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२३२ से 'प' फ'; १-२६० से 'ष' का 'स' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकरान्त पुल्लिग मे 'सि' य के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *फरुसो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*परिघः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप फलिहो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२३२ से 'प' का १-२५४ से 'र' का 'ल'; १-१८७ से 'घ का 'ह' और ३ २ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में ारान्त पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *फलिहो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*परिखा* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप फलिहा होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२३२ से 'प' फ'; १-२५४ से 'र' का 'ल' और १-१८७ से 'ख' का 'ह' होकर *फलिहा* रूप सिद्ध हो जाता है।

*पनसः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप फणसो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२३२ से 'प' का १-२२८ से 'न' का 'ण' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिग मे 'सि' य के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *फणसो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*पारिभद्रः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप फालिहद्दो होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-२३२ से ' का "फ"; १-२५४ से "र" का "ल"; १-१८७ से "भ" का "ह"; २-७९ से द्वितीय "र्" का लोप; ९ से "द" का द्वित्व "द्द" और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिग में "सि" य के स्थान पर "ओ" प्रत्यय की प्राप्ति होकर *फालिहद्दो* रूप सिद्ध हो जाता है। ॥ १-२३२ ॥

## प्रभूते वः ॥ १-२३३ ॥

**प्रभूते पस्य वो भवति ॥ वहुत्तं**

*अर्थः* प्रभूत विशेषण मे स्थित 'प' का 'व' होता है। जैसेः—प्रभूतम्=वहुत्तं ॥

*प्रभूतम्* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप वहुत्तं होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२३३ से का 'व'; २-७९ से 'र्' का लोप; १-१८७ से 'भ' का 'ह'; १-८४ से दीर्घ स्वर 'ऊ' को ह्रस्व स्वर 'उ'; ९ से 'त' का द्वित्व 'त्त'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' य के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *वहुत्तं* रूप द्ध हो जाता है। ॥१-२३३॥

## नीपापीडे मो वा ॥१-२३४॥

**अनयोः पस्य मो वा भवति ॥ नीमो नीवो ॥ आमेलो आवेडो ॥**

*अर्थः*—नीप और आपीड शब्दों मे स्थित 'प' का विकल्प से 'म' होता है। तदनुसार एक रूप



में तो 'प' का 'म' होता है और द्वितीय रूप में 'प' का 'व' होता है। जैसेः—नीपः=नीमो अथवा और आपीडः=आमेलो आवेडो ॥

*नीपः* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप नीमो और नीवो होते हैं। इनमें से प्रथम रूप में संख्या १-२३४ से 'प' का विकल्प से 'म' और द्वितीय रूप में सूत्र संख्या १-२३१ से 'प' का व दोनों ही रूपों में ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर क्रम से *नीमो* और *नीवो* रूप सिद्ध हो जाते है।

*आमेलो* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-१०५ में की गई है।

*आवेडो* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-२०२ में की गई है। ॥ १-२३४ ॥

## पापर्द्धौ रः ॥ १-२३५ ॥

पापर्द्धावपदादौ पकारस्य रो भवति ॥ पारद्धी ॥

*अर्थः*—पापर्द्धि शब्द में रहे हुए द्वितीय 'प' का 'र' होता है। जैसेः-पापर्द्धिः=पारद्धी ॥ विशेष शर्त यह कि 'पापर्द्धि' शब्द वाक्य के प्रारंभ में नहीं होना चाहिये; तभी द्वितीय 'प' का 'र' है यह बात वृत्ति में 'अपदादौ' से बतलाई है।

*पापर्द्धिः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप पारद्धी होता है। इसमें सूत्र संख्या १ द्वितीय 'प' का 'र'; २-७९ से रेफ रूप 'र' का लोप और ३-१९ से प्रथमा विभक्ति के एक व इकारान्त मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'इ' को दीर्घ स्वर 'ई' की प्राप्ति होकर रूप सिद्ध हो जाता है।

## फो भ-हौ ॥ १-२३६ ॥

स्वरात् परस्यासंयुक्तस्यानादेः फस्य भहौ भवतः ॥ क्वचिद् भः। रेफः। रेभो ॥ शिभा। क्वचित्तु हः। मुत्ताहलं ॥ क्वचिदुभावपि। सभलं सहलं। सेभालिआ स सभरी सहरी। गुभइ गुहइ ॥ स्वरादित्येव। गुंफइ ॥ असंयुक्तस्येत्येव। पुप्फं ॥ अना चिट्ठइ फणी ॥ प्राय इत्येव। कसण-फणी ॥

*अर्थः*—यदि किसी शब्द मे 'फ' वर्ण स्वर से परे रहता हुआ असंयुक्त और अनादि अर्थात् वह 'फ' वर्ण हलन्त याने स्वर-रहित भी न हो; एवं आदि मे भी स्थित न हो; तो उस का 'भ' और 'ह' होता है। किसी किसी शब्द मे 'भ' होता है। जैसेः-रेफः=रेभो ॥ शिफा किसी किसी शब्द में 'ह' होता है। जैसेः—मुक्ताफलम्=मुत्ताहलं ॥ किसी किसी शब्द मे

:' दोनो ही होते हैं। जैसे:-सफलम्=सभलं अथवा सहलं ॥ शेफालिका=सेभालिआ अथवा सेहा- ॥ शफरी=सभरी अथवा सहरो ॥ गुफति=गुभइ अथवा गुहइ ॥

प्रश्न:—'स्वर से परे रहता हुआ हो' ऐसा क्यों कहा गया है?

उत्तर:—क्यों कि यदि किसी शब्द मे 'फ' वर्ण स्वर मे परे रहता हुआ नहीं होगा तो उस 'फ' ा 'भ' अथवा 'ह' नहीं होगा। जैसे:—गुम्फति=गुंफइ। इस उदाहरण मे 'फ' वर्ण स्वर से परे हुआ नहीं है; किन्तु हलन्त व्यञ्जन 'म्' के परे रहा हुआ है; अतः यहाँ पर 'फ' का 'भ' अथवा ी हुआ है। ऐसा ही अन्य उदाहरणो मे भी समझ लेना ॥

प्रश्न:—'संयुक्त याने हलन्त नही होना चाहिये; किन्तु असंयुक्त याने स्वर से युक्त होना ा' ऐसा क्यो कहा गया है?

उत्तर:—क्यो कि यदि किसी शब्द मे 'फ' वर्ण संयुक्त होगा-स्वर रहित होगा-हलन्त होगा; उ 'फ' वर्ण का 'भ' अथवा 'ह' नही होगा। जैसे:-पुष्पम्=पुप्फं ॥ (ग्रंथकार का यह दृष्टान्त ार उपयुक्त नही है; क्यों कि अधिकृत विषय हलन्त 'फ' का है; न कि किसी अन्य वर्ण का; अतः 'फ' का उदाहरण अन्यत्र देख लेना चाहिये।)

प्रश्न:—अनादि रूप से स्थित हो; शब्द मे प्रथम अक्षर रूप से स्थित नहीं हो; अर्थात् शब्द में -स्थान पर स्थित नही हो'; ऐसा क्यो कहा गया है?

—क्यों कि यदि किसी शब्द में 'फ' वर्ण आदि अक्षर रूप होगा; तो उस 'फ' वर्ण का 'भ' होगा। जैसे:-तिष्ठति फणी=चिट्ठइ फणी ॥ इस उदाहरण मे 'फ' वर्ण 'फणी' पद मे र से स्थित है; अतः यहाँ पर 'फ' का 'भ' अथवा 'ह' नहीं हुआ है। इसी प्रकार से अन्य न भी जान लेना चाहिये ॥

प्रश्न:—वृत्ति मे 'प्रायः' अव्यय का ग्रहण क्यों किया गया है?

उत्तर:—'प्रायः अव्यय का उल्लेख यह प्रदर्शित करता है कि किन्हीं किन्हीं शब्दों मे 'फ' वर्ण से परे रहता हुआ असंयुक्त और अनादि रूप होता हुआ हो; तो भी उस 'फ' वर्ण का 'भ' अथवा नहीं होता है। जैसे:-कृष्ण-फणी=कसण-फणी ॥ इस उदाहरण मे 'फ' वर्ण स्वर से परे होता हुआ युक्त और अनादि रूप है; फिर भी 'फ' वर्ण का न तो 'भ' ही हुआ है; और न 'ह' ही। ऐसा ही य शब्दो के संबंध मे भी जान लेना चाहिये ॥

रेफः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप रेभो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२३६ से 'फ' का और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' ाय की प्राप्ति होकर रेभो रूप सिद्ध हो जाता है।



*शिफा* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप सिभा होता है। इसमें सूत्र संख्या १-२६० का 'स' और १-२३६ से 'फ' का 'भ' होकर *सिभा* रूप सिद्ध हो जाता है।

*मुक्ताफलम्* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप मुत्ताहलं होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७७ का लोप; २-८९ से 'त' का द्वित्व 'त्त'; १-२३६ से 'फ' का 'ह'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के ए. में अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त अनुस्वार होकर *मुत्ताहलं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*सफलम्* संस्कृत विशेषण है। इसके प्राकृत रूप सभलं और सहलं होते हैं इनमें सूत्र संख्या १-२३६ से क्रम से प्रथम रूप मे 'फ' का 'भ' और द्वितीय रूप में 'फ' का 'ह'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से 'म्' का अनुस्वार होकर क्रम से *सभलं* और *सहलं* दोनों ही रूप सिद्ध हो जाते हैं॥

*शेफालिका* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप सेभालिआ और सेहालिआ होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-२६० से 'श' का 'स'; १-२३६ से 'फ' का क्रम से प्रथम रूप में 'भ' और द्वितीय रूप में 'फ' का 'ह'; और १-१७७ से 'क्' का लोप होकर क्रम से *सेभालिआ* और *सेहालिआ* दोनो ही रूप सिद्ध हो जाते है॥

*शफरी* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप सभरी और सहरी होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-२६० से 'श'; का 'स'; १-२३६ से क्रम से 'फ' का 'भ' प्रथम रूप मे और 'फ' का 'ह' द्वितीय रूप में होकर *सभरी* और *सहरी* रूप सिद्ध हो जाते हैं॥

*गुफति* संस्कृत सकर्मक क्रिया पद का रूप है। इसके प्राकृत रूप गुभइ और गुहइ होते हैं। सूत्र संख्या १-२३६ से क्रम से 'फ' का 'भ' प्रथम रूप में और 'फ' का 'ह' द्वितीय रूप मे; और ३-१३९ से वर्त्तमान काल के प्रथम पुरुष के एक वचन में संस्कृत प्रत्यय 'ति' के स्थान पर 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर क्रम से *गुभइ* और *गुहइ* दोनों रूप सिद्ध हो जाते है॥

*गुम्फति* संस्कृत सकर्मक क्रियापद का रूप है; इसका प्राकृत रूप गुंफइ होता है। इसमें सूत्र १-२३ से 'म्' का अनुस्वार और ३-१३९ से वर्त्तमान काल के प्रथम पुरुष के एक वचन में संस्कृत 'ति' के स्थान पर प्राकृत मे 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *गुंफइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*पुष्पम्* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप पुप्फं होता है। इसमें सूत्र संख्या २-५३ से 'ष्प' का 'फ'; २-८९ से प्राप्त 'फ' का द्वित्व 'फ्फ'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'फ्' का 'प्'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसक लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *पुप्फं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*निवडइ* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-१९९ में की गई है।

कृष्ण संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप कसण होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१२६ से 'ऋ' '; २-११० से हलन्त 'ष्' मे 'अ' की प्राप्ति; और १-२६० से प्राप्त ष' का 'म' होकर कसण रूप ो जाता है।

## वो वः ॥ १-२३७ ॥

स्वरात् परस्यासंयुक्तस्यानादेर्बस्य वो भवति ॥ अलाबू। अलावू। अलाऊ ॥ शबलः। ॥

अर्थः—यदि किसी शब्द में 'ब' वर्ण स्वर से परे रहता हुआ असंयुक्त और अनादि रूप हो; [ वह 'ब' वर्ण हलन्त याने स्वर रहित भी न हो एवं आदि मे भी स्थित न हो; तो उस 'ब' वर्ण को ो जाता है। जैसे:-अलाबूः=अलाबू अथवा अलावू अथवा अलाऊ ॥ शबलः=सवलो ॥

अलाबू संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप अलाबू, और अलावू और अलाऊ होते है। इनमें से रूप अलाबू मे सूत्र संख्या ३-१९ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे ऊकारान्त मे 'सि' प्रत्यय के पर अन्त्य दीर्घ स्वर 'ऊ' एवं विसर्ग का दीर्घ स्वर 'ऊ' ही रह कर अलाबू सिद्ध हो जाता है। द्वितीय मे सूत्र संख्या १-२३७ से 'ब' का 'व' और ३-१९ से प्रथम रूप के समान ही प्रथमा विभक्ति का रूप होकर अलावू रूप भी सिद्ध हो जाता है। तृतीय रूप अलाऊ की सिद्धि सूत्र संख्या १-६६ मे गई है।

शबलः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप सवलो होता है। इसमें सूत्र संख्या १-२६० से 'श' 'स'; १-२३७ से 'ब' का 'व' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर सवलो रूप सिद्ध हो जाता है। ॥ १-२३७ ॥

## बिसिन्यां भः ॥ १-२३८ ॥

बिसिन्यां बस्य भो भवति ॥ भिसिणी ॥ स्त्रीलिंगनिर्देशादिह न भवति। बिस-[तन्त]ु-पेलवाणं ॥

अर्थः—बिसिनी शब्द मे रहे हुए 'ब' वर्ण का 'भ' होता है। जैसे:-बिसिनी=भिसिणी ॥ बिसिनी ब्द जहां स्त्रीलिंग मे प्रयुक्त होगा; वहीं पर ही बिसिनी मे स्थित 'ब' का 'भ' होगा। किन्तु जहाँ पर बस' रूप निर्धारित होकर नपुंसक लिंग मे प्रयुक्त होगा; वहाँ पर 'बिस' मे स्थित 'ब' का 'भ' नहीं गा। जैसे:-बिस-तन्तु-पेलवानाम्=बिस-तन्तु-पेलवाणं ॥ इस उदाहरण मे 'बिस' शब्द नपुंसक लिंग मे ा हुआ है; अतः 'बिस' में स्थित 'ब' का 'भ' नही हुआ है। यों लिंग-भेद से वर्ण-भेद जान लेना ॥



*बिसिनी* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप भिसिणी होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-२३८ से 'ब' का 'भ' और १-२२८ से 'न' का 'ण' होकर *भिसिणी* रूप सिद्ध हो जाता है।

*बिस-तन्तु-पेलवानाम्* संस्कृत षष्ठयन्त वाक्यांश है। इसका प्राकृत रूपांतर बिस-तन्तु-पेलवाणं होता है। इसमे केवल विभक्ति प्रत्यय का ही अन्तर है। तदनुसार सूत्र-संख्या ३-६ से संस्कृत बहुवचन के प्रत्यय 'आम्' के स्थान पर 'ण' प्रत्यय की प्राप्ति; ३-१२ से प्राप्त 'ण' प्रत्यय के पूर्व 'व' में रहे हुए 'अ' को 'आ' की प्राप्ति; और १-२७ से 'ण' प्रत्यय पर अनुस्वार की प्राप्ति होकर *बिस-तन्तु पेलवाणं* रूप की सिद्धि हो जाती है ॥ १-२३८ ॥

## कबन्धे म-यौ ॥ १-२३९ ॥

**कबन्धे बस्य मयौ भवतः ॥ कमन्धो ॥ कयन्धो ॥**

*अर्थः*—कवन्ध शब्द में स्थित 'ब' का कभी 'म' होता है और कभी 'य' होता है। जैसे:- कबन्ध के दो रूप होते हैं। जो कि इस प्रकार हैं:—कमन्धो और कयन्धो ॥

*कबन्धः* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप कमन्धो और कयन्धो होते हैं। इनमे सूत्र संख्या १-२३९ से प्रथम रूप से 'ब' का 'म' और द्वितीय रूप में इसी सूत्रानुसार 'ब' का 'य' तथा ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर क्रम से *कमन्धो* और *कयन्धो* की सिद्धि हो जाती है। ॥ १-२३९ ॥

## कैटभे भो वः ॥ १-२४० ॥

**कैटभे भस्य वो भवति ॥ केढवो ॥**

*अर्थः*—कैटभ शब्द मे स्थित 'भ' का 'व' होता है। जैसे:-कैटभः=केढवो ॥

*केढवो* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या *१-१४८* में की गई है। ॥ १-२४० ॥

## विषमे मो ढो वा ॥ १-२४१ ॥

**विषमे मस्य ढो वा भवति ॥ विसढो । विसमो ॥**

*अर्थः*—विषम शब्द में स्थित 'म' का वैकल्पिक रूप से 'ढ' होता है। जैसे:-विसढो अथवा विसमो ॥

*विषमः* संस्कृत विशेषण है। इसके प्राकृत रूप विसढो और विसमो होते हैं। इनमें सूत्र संख्या १-२६० से 'ष' का 'स'; १-२४१ से 'म' का वैकल्पिक रूप से 'ढ' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति

में अकारान्त पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय को प्राप्ति होकर क्रम से *विसढो* विसमो की सिद्धि हो जाती है। ॥ १-२४१ ॥

## मन्मथे वः ॥ १-२४२ ॥

**मन्मथे मस्य वो भवति ॥ वम्महो ॥**

*अर्थः*—मन्मथ शब्द मे स्थित आदि 'म' का 'व' होता है। जैसे:-मन्मथः=वम्महो ॥

*मन्मथः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप वम्महो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२४२ से आदि का 'व'; २-६१ से 'न्म' का 'म'; २-८६ से प्राप्त 'म' का द्वित्व 'म्म'; १-१८७ से 'थ' का 'ह' और से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की होकर *वम्महो* रूप सिद्ध हो जाता है। ॥ १-२४२ ॥

## वाभिमन्यौ ॥ १-२४३ ॥

**अभिमन्यु शब्दे मो वो वा भवति ॥ अहिवन्नू अहिमन्नू ॥**

*अर्थः*—अभिमन्यु शब्द मे स्थित 'म' का वैकल्पिक रूप से 'व' होता है।

अभिमन्युः=अहिवन्नू अथवा अहिमन्नू ॥

*अभिमन्युः* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप अहिवन्नू और अहिमन्नू होते हैं। इनमे सूत्र संख्या ८७ से 'भ' का 'ह'; १-२४३ से 'म' का विकल्प से 'व'; २-७८ से 'य' का लोप; २-८६ से शेष 'न्' का 'न्न्' और ३-१९ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे उकारान्त पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर । ह्रस्व स्वर 'उ' को दीर्घ स्वर 'ऊ' की प्राप्ति होकर क्रम से *अहिवन्नू* और *अहिमन्नू* दोनो रूप सिद्ध जाते है। ॥ १-२४३ ॥

## भ्रमरे सो वा ॥ १-२४४ ॥

**भ्रमरे मस्य सो वा भवति ॥ भसलो भमरो ॥**

*अर्थः*-भ्रमर शब्द मे स्थित 'म' का विकल्प से 'स' होता है। जैसे:-भ्रमरः=भसलो अथवा भमरो ॥

*भ्रमरः* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप भसलो और भमरो होते हैं। इनमे से प्रथम रूप मे सूत्र या २-७९ से प्रथम 'र्' का लोप;१-२४४ से विकल्प से 'म' का स; १-२५४ से द्वितीय 'र' का 'ल' और से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की त होकर प्रथम रूप *भसलो* सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप में सूत्र संख्या २-७९ से प्रथम 'र्' का लोप;



और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' की प्राप्ति होकर द्वितीय रूप *भमरो* भी सिद्ध हो जाता है। ॥ १-२४४ ॥

## आदेर्यो जः ॥ १-२४५ ॥

**पदादेर्यस्य जो भवति ॥ जसो । जमो । जाइ ॥ आदेरिति किम् । अवयवो । वि बहुलाधिकारात् सोपसर्गस्यानादेरपि । संजमो संजोगो । अवजसो ॥ क्वचिन्न भवति । प आर्षे लोपोपि । यथाख्यातम् । अहक्खायं ॥ यथाजातम् । अहाजायं ॥**

*अर्थः*—यदि किसी पद अथवा शब्द के आदि में 'य' रहा हुआ हो; तो उस 'य' का प्रा न्तर में 'ज' हो जाता है। जैसेः-यशः=जसो ॥ यमः=जमो ॥ याति=जाइ ॥

प्रश्नः—'य' वर्ण पद के आदि मे रहा हुआ हो; तभी 'य' का 'ज' होता है; ऐसा क्यों कह

उत्तरः—यदि 'य' वर्ण पद के आदि मे नहीं होकर पद के मध्य में अथवा अन्त में रहा अर्थात् 'य' वर्ण पद में अनादि रूप से स्थित हो तो उस 'य' का 'ज' नहीं होता है। जैसेः-अवय यवो ॥ विनयः=विणओ ॥ इन उदाहरणों में 'य' अनादि रूप है; अतः इनमें 'य' का 'ज' नहीं यों अन्य पदों के सम्बन्ध में भी जान लेना ॥

'बहुलम्' सूत्र के अधिकार से यदि कोई पद उपसर्ग सहित है; तो उस उपसर्ग स अनादि रूप से रहे हुए 'य' का भी 'ज' हो जाया करता है। जैसेः-संयमः=संजमो ॥ योग- अपयशः=अवजसो ॥ इन उदाहरणों मे अनादि रूप से स्थित 'य' का भी 'ज' हो गया है। ऐसा पद भी पाया जाता है जो कि उपसर्ग सहित है और जिसमें 'य' वर्ण अनादि रूप से स्थि भी उस 'य' का 'ज' नहीं होता है। जैसेः-प्रयोगः=पओओ ॥ आर्ष-प्राकृत-पदों में आदि में वर्ण का लोप होता हुआ भी पाया जाता है। जैसेः-यथाख्यातम्=अहक्खायं ॥ यथाजातम्=अ इत्यादि ॥

*जसो* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-११ मे की गई है।

*यमः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप जमो होता है। इसमें सूत्र संख्या १-२४५ 'ज' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान प्रत्यय की प्राप्ति होकर *जमो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*याति* संस्कृत सकर्मक क्रियापद का रूप है। इसका प्राकृत रूप जाइ होता है। इसमें १-२४५ से 'य' का 'ज' और ३-१३९ से वर्तमान काल के एक वचन के प्रथम पुरुष मे संस्कृ के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *जाइ* रूप सिद्ध हो जाता है।

अवयवः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप अवयवो होता है। इसमें सूत्र संख्या ३-२ से प्रथमा ...क्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर ...यवो रूप सिद्ध हो जाता है।

विनयः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप विणओ होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२२८ से 'न' ... 'ण'; १-१७७ से 'य्' का लोप और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे ...' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर विणओ रूप सिद्ध हो जाता है।

संयमः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप संजमो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२४५ से 'य' ... 'ज' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर ...ो' प्रत्यय की प्राप्ति होकर संजमो रूप सिद्ध हो जाता है।

संयोगः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप संजोगो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२४५ से 'य' ... 'ज' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर ...' प्रत्यय की प्राप्ति होकर संजोगो रूप सिद्ध हो जाता है।

अपयशस् संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप अवजसो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२३१ से ... का 'व'; १-२४५ से 'य' का 'ज'; १-२६० से 'श' का 'स'; १-११ से अन्त्य हलन्त 'स्' का लोप और ...२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' की प्राप्ति होकर अवजसो रूप ...द्ध हो जाता है।

प्रयोगः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप पओओ होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' ... लोप; १-१७७ से 'य्' और 'ग्' का लोप और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त ...ल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' की प्राप्ति होकर पओओ रूप सिद्ध हो जाता है।

यथाख्यातम् संस्कृत रूप है। इसका आर्ष प्राकृत रूप अहक्खायं होता है। इस मे सूत्र संख्या ...२४५ से-(वृत्ति से)-'य' के स्थान पर 'अ' की प्राप्ति; १-१८७ से 'थ' का 'ह'; १-८४ से प्राप्त 'हा' में ...त 'आ' को 'अ' की प्राप्ति; २-७८ से 'य्' का लोप; २-८९ से 'ख' को द्वित्व 'ख्ख' की प्राप्ति; २-९० ... प्राप्त पूर्व 'ख्' को 'क्' की प्राप्ति; १-१७७ से 'त्' का लोप; १-१८० से लोप हुए 'त' मे से शेष रहे हुए ...' को 'य' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसकलिंग मे 'सि' प्रत्यय ...स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति; और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर अहक्खायं रूप सिद्ध ...जाता है।

यथाजातम् संस्कृत विशेषण है। इसका आर्ष-प्राकृत मे अहाजायं रूप होता है। इसमें सूत्र-...ख्या १-२४५ की वृत्ति से 'य' के स्थान पर 'अ' की प्राप्ति; १-१८७ से 'थ' का 'ह', १-१७७ से 'त्' का ...प; १-१८० से लोप हुए 'त्' मे से शेष रहे हुए 'अ' को 'य' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के



एक वचन में अकारान्त नपुंमकलिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *अहाजायं* रूप सिद्ध हो जाता है ॥ १-२४६ ॥

## युष्मद्यर्थपरे तः ॥ १-२४६ ॥

युष्मच्छब्देर्थपरे यस्य तो भवति ॥ तुम्हारिसो । तुम्हकेरो ॥ अर्थ पर इति किम्। जुम्ह दम्ह-पयरणं ॥

*अर्थः*—जब 'युष्मद्' शब्द का पूर्ण रूप से 'तू-तुम' अर्थ व्यक्त होता हो; तभी 'युष्मद्' शब्द में स्थित 'य' वर्ण का 'त' हो जाता है। जैसेः—युष्मादृशः=तुम्हारिसो ॥ युष्मदीयः=तुम्हकेरो ॥

प्रश्नः-'अर्थ परः' अर्थात् पूर्ण रूप से 'तू-तुम' अर्थ व्यक्त होता हो: तभी 'युष्मद्' शब्द में स्थित 'य' वर्ण का 'त' होता है;' ऐसा क्यों कहा गया है ?

उत्तरः—यदि तू-तुम अर्थ 'युष्मद्' शब्द का नहीं होता हो, एवं कोई अन्य अर्थ 'युष्मद्' शब्द का प्रकट होता हो तो उस 'युष्मद्' शब्द मे स्थित 'य' का 'त' नहीं होकर 'य' का 'ज' सूत्र-संख्या १-२४५ के अनुसार होता है । जैसेः—युष्मदस्मत्प्रकरणम्=(अमुक-तमुक से संबंधित=अनिश्चित व्यक्ति संबंधित=) जुम्ह दम्ह-पयरणं ॥ इस उदाहरण में स्थित 'युष्मद्' सर्वनाम 'तू-तुम' अर्थ को प्रकट नहीं करता है; अतः इस मे स्थित 'य' वर्ण का 'त' नहीं होकर 'ज' हुआ है ॥

*तुम्हारिसो* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या *१-१४२* मे की गई है ।

*युष्मदीयः* संस्कृत विशेषण रूप है । इसका प्राकृत रूप तुम्हकेरो होता है । इसमें सूत्र संख्या १-२४६ से 'य्' का 'त'; २-७४ से 'ष्म' के स्थान पर 'म्ह' की प्राप्ति; १-११ से 'युष्मद्' शब्द में अन्त्य व्यञ्जन 'त' का लोप; २-१४७ से 'सम्बन्ध वाला' अर्थद्योतक संस्कृत प्रत्यय 'ईय' के स्थान पर प्राकृत में 'केर' प्रत्यय की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थानपर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *तुम्हकेरो* रूप सिद्ध हो जाता है ।

*युष्मद्-अस्मद्* संस्कृत सर्वनाम मूल रूप है । इनका (अमुक-तमुक अर्थ मे) प्राकृत रूप जुम्ह दम्ह होता है । इनमें सूत्र संख्या १-२४५ से 'य्' का 'ज्'; २-७४ से 'ष्म' और 'स्म' के स्थान पर 'म्ह' की प्राप्ति; १-५ से 'युष्मद्' मे स्थित 'द्' की परवर्ती 'अ' के साथ संधि; और १-११ से 'अस्मद्' में स्थित अन्त्य 'द्' का लोप होकर *जुम्हदम्ह* रूप की सिद्धि हो जाती है ।

*प्रकरणम्* संस्कृत रूप है । इसका प्राकृत रूप पयरणं होता है । इसमें सूत्र-संख्या २-७९ से 'र्' का लोप; १-१७७ से 'क्' का लोप १-१८० से लोप हुए 'क्' में से शेष रहे हुए 'अ' को 'य' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारांत नपुंसकलिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *पयरणं* रूप सिद्ध हो जाता है । ॥१-२४६॥

## यष्ट्यां लः ॥ १-२४७ ॥

यष्ट्यां यस्य लो भवति ॥ लट्ठी । वेणु-लट्ठी । उच्छु-लट्ठी । महु-लट्ठी ॥

*अर्थः*—यष्टि शब्द में स्थित 'य' का 'ल' होता है। जैसेः-यष्टिः=लट्ठी ॥ वेणु-यष्टिः=वेणु-लट्ठी ॥ यष्टिः=उच्छु-लट्ठी ॥ मधु-यष्टिः=महु-लट्ठी ॥

*यष्टिः* = संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप लट्ठी होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२४७ से 'य' का २-३४ से 'ष्ट' को 'ठ'; २-८९ से प्राप्त 'ठ' का द्वित्व 'ठ्ठ'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'ठ्' का 'ट्'; और ३ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे इकारान्त स्त्रीलिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व 'इ' एवं विसर्ग को दीर्घ स्वर 'ई' की प्राप्ति होकर *लट्ठी* रूप सिद्ध हो जाता है।

णु-यष्टिः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप *वेणु-लट्ठी* होता है। इस रूप की सिद्धि ऊपर किये हुए 'लट्ठी' रूप के समान ही जानना ॥

*इक्षु-यष्टिः*-संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप उच्छु-लट्ठी होता है। इसमे सूत्र संख्या १-९५ इ' को 'उ' की प्राप्ति, २-३ से 'क्ष्' को 'छ' की प्राप्ति, २-८९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छ्छ'; २-९० से पूर्व 'छ' को 'च्' की प्राप्ति और शेष सिद्धि उपरोक्त लट्ठी के समान ही होकर *उच्छु-लट्ठी* रूप सेद्धि हो जाती है।

*मधु-यष्टिः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप महु-लट्ठी होता है। इसमे सूत्र संख्या १-१८७ से का 'ह्' और शेष सिद्धि उपरोक्त लट्ठी के समान ही होकर *महु-लट्ठी* रूप को सिद्धि हो जाती है। -२४७ ॥

## वोत्तरीयानीय-तीय-कृद्ये ज्जः ॥ १-२४८ ॥

उत्तरीय शब्दे अनीयतीय कृद्य प्रत्ययेषु च यस्य द्विरुक्तो जो वा भवति ॥ उत्तरिज्जं ोअं ॥ अनीय । करणिज्जं--करणीअं ॥ विम्हयणिज्जं विम्हयणीअं ॥ जवणिज्जं । ीअं ॥ तीय । विइज्जो बीओ ॥ कृद्य । पेज्जा पेआ ॥

*अर्थः*—उत्तरीय शब्द मे और जिन शब्दों मे 'अनीय', अथवा 'तीय' अथवा कृदन्त वाचक 'य' यो मे से कोई एक प्रत्यय रहा हुआ हो तो इनमे रहे हुए 'य' वर्ण का द्वित्व 'ज्ज' की वैकल्पिक रूप ाप्ति हुआ करती है। जैसेः-उत्तरीयम्=उत्तरिज्जं अथवा उत्तरीअं ॥ 'अनीय' प्रत्यय मे संबंधित उदा- ा इस प्रकार हैः-करणीयम्=करणिज्जं अथवा करणीअं ॥ विस्मयनीयम्=विम्हयणिज्जं अथवा हयणीअं ॥ यापनीयम्=जवणिज्जं अथवा जवणीअं ॥ 'तीय' प्रत्यय का उदाहरण -द्वितीयः=विइज्जो



अथवा बीओ ॥ कृदन्त वाचक 'य' प्रत्यय का उदाहरणः–पेया=पेज्जा अथवा पेआ ॥ उपरोक्त उदाहरणों में 'य' वर्ण को द्वित्व 'ज्ज' की विकल्प से प्राप्ति हुई है।

उत्तरीयम् संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप उत्तरिज्जं अथवा उत्तरीअं होते हैं। इनमें से रूप में सूत्र संख्या १-८४ से दीर्घ स्वर 'ई' को ह्रस्व स्वर 'इ' की प्राप्ति; १-२४८ से विकल्प से द्वित्व 'ज्ज' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म' का अनुस्वार होकर प्रथम रूप उत्तरिज्जं सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप में १-१७७ से 'य्' का लोप और शेष सिद्धि प्रथम रूप के समान ही उत्तरीअं रूप जानना।

*करणीयम्* संस्कृत कृदन्त रूप है। इसके प्राकृत रूप करणिज्जं अथवा करणीअं होते हैं। प्रथम रूप में सूत्र संख्या १-८४ से दीर्घ स्वर 'ई' को ह्रस्व स्वर 'इ' की प्राप्ति; १-२४८ से विकल्प को द्वित्व 'ज्ज' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक लिंग में प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर प्रथम रूप सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप *करणीअं* मे सूत्र संख्या १-१७७ से 'य्' का लोप और शेष सिद्धि रूप के समान ही होती है ॥

*विस्मयनीयम्* संस्कृत कृदन्त रूप है। इसके प्राकृत रूप विम्हयणिज्जं अथवा विम्हयणीअं हैं। इनमें से प्रथम रूप मे सूत्र-संख्या २-७४ से 'स्म' के स्थान पर 'म्ह' की प्राप्ति १-२२८ से 'न' को १-८४ से दीर्घ स्वर 'ई' को ह्रस्व स्वर 'इ' की प्राप्ति; १–२४८ से द्वितीय 'य' को विकल्प से द्वित्व की प्राप्ति; ३–२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसकलिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान 'म्' की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर प्रथम रूप *विम्हयणिज्जं* सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप में सूत्र-संख्या १-१७७ से द्वितीय 'य्' का विकल्प से लोप और शेष सिद्धि प्रथम रूप के ही होकर *विम्हयणीअं* जानना।

*यापनीयम्* संस्कृत कृदन्त रूप है। इसके प्राकृत रूप जवणिज्जं अथवा जवणीअं होते हैं। से प्रथम रूप से सूत्र-संख्या १-२४५ से आदि 'य' को 'ज' की प्राप्ति; १-८४ से दीर्घ स्वर 'आ' को की प्राप्ति; १-२३१ से 'प' का 'व'; १-२२८ से 'न' का 'ण'; १-८४ से दीर्घ 'स्वर' 'ई' को ह्रस्व प्राप्ति; १-२४८ से वैकल्पिक रूप से द्वितीय 'य' को द्वित्व 'ज्ज' की प्राप्ति ३-२५ से प्रथमा वि एक वचन में अकारांत नपुंसकलिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ 'म्' का अनुस्वार होकर प्रथम रूप *जवणिज्जं* सिद्ध हो जाता है।

द्वितीय रूप में सूत्र संख्या १-१७७ से द्वितीय 'य्' का विकल्प से लोप और शेष सिद्धि प्रथम के समान होकर *जवणीअं* सिद्ध हो जाता है।

*द्वितीयः* संस्कृत विशेषण है। इसके प्राकृत रूप बिइज्जो और बीओ होते हैं। इनमें से प्रथम रूप । संख्या २-७७ से 'द्' का लोप; ४-४४७ से 'व' के स्थान पर 'ब की प्राप्ति, १-१७७ से 'त्' का लोप; से दीर्घ स्वर 'ई' के स्थान पर ह्रस्व स्वर 'इ' की प्राप्ति; १-२४८ से 'य' के स्थान पर द्वित्व 'ज्ज' की प से प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *बिइज्जो* रूप सिद्ध हो जाता है।

द्वितीय रूप *बीओ* की सिद्धि सूत्र संख्या १-५ मे की गई है।

*पेया* संस्कृत कृदन्त रूप है। इसके प्राकृत रूप पेज्जा और पेआ होते हैं। इनमे से प्रथम रूप त्र-संख्या १-२४८ से 'य' के स्थान पर विकल्प से द्वित्व 'ज्ज' की प्राप्ति होकर *पेज्जा* रूप सिद्ध हो है। द्वितीय रूप मे सूत्र सख्या १-१७७ से 'य्' का लोप होकर *पेआ* रूप सिद्ध हो जाता है। १-२४८।

## छायायां हो कान्तौ वा ॥१-२४९

**अकान्तौ वर्तमाने छाया शब्दे यस्य हो वा भवति ॥ वच्छस्स छाही । वच्छस्स ॥ आतपाभावः । सच्छाहं सच्छायं ॥ अकान्ताविति किम् ॥ मुह-च्छाया । कान्ति र्थः ॥**

*अर्थः*—छाया शब्द का अर्थ कांति नहीं होकर परछांई हो तो छाया शब्द मे रहे हुए 'य' वर्ण का ल्प से 'ह' होता है। जैसेः-वृक्षस्य छाया=वच्छस्स-छाही अथवा वच्छस्स-छाया ॥ यहाँ पर छाया का तात्पर्य 'आतप अर्थात् धूप का अभाव' है। इसीलिये छाया मे रहे हुए 'य' वर्ण का विकल्प से हुआ है। दूसरा उदाहरण इस प्रकार हैः-सच्छायम्=( छाया सहित )=सच्छाहं अथवा सच्छायं ॥

प्रश्न—'छाया शब्द का अर्थ कांति नहीं होने पर ही 'छाया' मे स्थित 'य' वर्ण का विकल्प से 'ह' -है' ऐसा क्यों कहा गया है ?

उत्तरः—यदि छाया शब्द का अर्थ परछांई नहीं होकर कांति वाचक होगा तो उस दशा में छाया हे हुए 'य' वर्ण को विकल्प से होने वाले 'ह' को प्राप्ति नहीं होगी; किन्तु उसका 'य' वर्ण ही रहेगा। -मुख-छाया=( मुख की कांति )=मुह-च्छाया ॥ यहाँ पर छाया शब्द का तात्पर्य कान्ति है। : छाया शब्द मे स्थित 'य' वर्ण 'ह' में परिवर्तित नहीं होकर ज्यो का त्यो ही-यथा रूप मे ही स्थित है।

*वृक्षस्य* संस्कृत षष्ठयन्त रूप है। इसका प्राकृत रूप वच्छस्स होता है। इसमें सूत्र संख्या १-१२६ ऋ' का 'अ'; २-१७ से 'क्ष' का 'छ'; २-८९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छछ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व को 'च्' की प्राप्ति; और ३-१० से संस्कृत मे षष्ठी-विभक्ति-बोधक 'स्य' प्रत्यय के स्थान पर प्राकृत मे ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *वच्छस्स* रूप सिद्ध हो जाता है।



*छाया* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप छाही और छाया होते हैं। इनमें से प्रथम सूत्र संख्या १-२४९ से 'य' के स्थान पर विकल्प से 'ह' की प्राप्ति और ३-३४ से 'या' में अर्थात् रूप से प्राप्त 'हा' में स्थित 'आ' को स्त्रीलिंग-स्थिति में विकल्प से 'ई' की प्राप्ति होकर प्रथम रू. सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप *छाया* संस्कृत के समान ही होने से सिद्धवत् ही है।

*सच्छायम्* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप सच्छाहं और सच्छायं होता है। प्रथम में सूत्र-संख्या १-२४९ से 'य' के स्थान पर 'ह' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा 'विभक्ति के एक व अकारान्त नपुंसकलिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त म् अनुस्वार होकर प्रथम रूप *सच्छाहं* सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप में सूत्र-संख्या १-२३ से म् अनुस्वार हो कर *सच्छायं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*मुख—छाया* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप मुह-च्छाया होता है। इसमें सूत्र-संख्या १ से 'ख' का 'ह'; २-८९ से 'छ' को द्वित्व 'छ्छ' की प्राप्ति और २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' को प्राप्ति होकर *मुहच्छाया* रूप सिद्ध हो जाता है। ॥ १-२४९ ॥

## डाह-वौ कतिपये ॥ १-२५० ॥

**कतिपये यस्य डाह व इत्येतौ पर्यायेण भवतः ॥कइवाहं। कइअवं ॥**

*अर्थः*—कतिपय शब्द में स्थित 'य' वर्ण को क्रम से एवं पर्याय रूप से 'आह' की और 'व' प्राप्ति होती है। जो कि इस प्रकार है:—कइवाहं और कइअवं ॥ *कतिपयम्* संस्कृत विशे. इसके प्राकृत में कइवाहं और कइअवं दो रूप होते है। इनमें से प्रथम रूप में सूत्र-संख्या १-१७७ का लोप; १-२३१ से 'प' का 'व'; १-२५० से 'य' को 'आह' की प्राप्ति; १—५ से 'व' में स्थित साथ प्राप्त 'आह' में स्थित 'आ' की संधि होकर 'वाह' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति वचन में अकारांत नपुंसकलिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्रा का अनुस्वार होकर प्रथम रुप *कइवाहं* सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप कइअवं में सूत्र-संख्या १- 'त्' और 'प' का लोप; १-२५० से 'य' के स्थान पर 'व' की प्राप्ति और शेष सिद्धि प्रथम रूप के ही होकर *कइअवं* रुप की सिद्ध हो जाती है ॥—२५०॥

## किरि-भेरे रो डः ॥ १-२५१ ॥

**अनयो रस्य डो भवति ॥ किडी। भेडो ॥**

*अर्थः*-किरि और भेर शब्द में रहे हुए 'र' का 'ड' होता है। जैसेः—किरिः=किडी भे.

किरिः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप किडी होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-२५१ से 'र' का ोर ३-१६ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे इकारान्त में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व इ' को दीर्घ स्वर 'ई' की प्राप्ति होकर *किडी* रूप सिद्ध हो जाता है।

भेरः संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप भेडो होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-२५१ से 'र' ' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर प्रत्यय की प्राप्ति होकर भेडो रूप सिद्ध हो जाता है॥ १-२५१॥

## पर्याणे डा वा ॥ १-२५२ ॥

पर्याणे रस्य डा इत्यादेशो वा भवति ॥ पडायाणं । पल्लाणं ॥

*अर्थः*-पर्याण शब्द में रहे हुए 'र्' के स्थान पर विकल्प से 'डा' का आदेश होता है। जैसे:-पर्या- =पडायाणं अथवा पल्लाणं॥

*पर्याणम्* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप पडायाणं और पल्लाणं होते हैं। इनमे से प्रथम रूप त्र-संख्या १-२५२ से 'र्' के स्थान पर 'डा' का विकल्प से आदेश; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक से अकारान्त नपुंसकलिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त का अनुस्वार होकर *पडायाणं* रूप सिद्ध हो जाता है।

द्वितीय रूप मे सूत्र-संख्या २-६८ से 'र्य' के स्थान पर 'ल्ल' की प्राप्ति और शेष सिद्धि प्रथम रूप मान ही होकर *पल्लाणं* रूप सिद्ध हो जाता है॥ १-२५२॥

## करवीरे णः ॥ १-२५३ ॥

करवीरे प्रथमस्य रस्य णो भवति ॥ कणवीरो ॥

*अर्थः*—करवीर शब्द में स्थित प्रथम 'र' का 'ण' होता है। जैसे-करवीरः=कणवीरो ॥

करवीरः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप कणवीरो होता है। इसमे सूत्र-संख्या १-२५३ से 'र' के स्थान पर 'ण' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिग ि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *कणवीरो* रूप की सिद्धि हो जाती है॥१-२५३॥

## हरिद्रादौ लः ॥ १-२५४ ॥

हरिद्रादिषु शब्देषु असंयुक्तस्य रस्य लो भवति ॥ हलिद्दी हलिद्दाइ। दलिद्दो। दालिद्द। ो। जहुट्ठिलो। सिढिलो। मुहलो। चलणो। वलुणो। कलुणो। इङ्गालो। सक्कालो।

सोमालो। चिलाओ। फलिहा। फलिहो। फालिहद्दो। काहलो। लुक्को। अवद्दालं। जढलं। बढलो। निट्ठुलो॥ बहुलाधिकाराच्चरण शब्दस्य पादार्थवृत्तेरेव। अन्यत्र करणं॥ भ्रमरे स संनियोगे एव। अन्यत्र भमरो। तथा। जढरं। बढरो। निट्ठुरो इत्या॥ हरिद्रा दरिद्राति। दरिद्र॥ दारिद्र्य। हारिद्र। युधिष्ठिर। शिथिर। मुखर। चरण। करुण। अङ्गार। सत्कार। सुकुमार। किरात। परिखा। परिघ। पारिभद्र। कातर। अपद्वार। भ्रमर। जरठ। वठर। निष्ठुर। इत्यादि॥ आर्षे दुवालसङ्गे इत्याद्यपि॥

*अर्थः*—इसी सूत्र मे नीचे लिखे हुए हरिद्रा, दरिद्राति इत्यादि शब्दो मे रहे हुए असंयुक्त स्वरान्त 'र' वर्ण का 'ल' होता है। जैसे:- हरिद्रा=हलिद्दी; दरिद्राति=दलिदाइ; दरिद्रः=दलिहो; दा... दालिद्दं; हारिद्रः=हलिद्दो; युधिष्ठिरः=जहुट्ठिलो; शिथिरः=सिढिलो, मुखरः=मुहलो; चरणः=चल... वलुणो; करुणः= कलुणो; अङ्गारः=इङ्गालो; सत्कारः= सक्कालो; सुकुमारः=सोमालो; किरातः=... परिखा=फलिहा; परिघः=फलिहो; पारिभद्रः= फालिहद्दो; कातरः=काहलो; रुग्णः=लुक्को; अ... अवद्दालं; भ्रमरः=भसलो; जठरम्=जढलं; वठरः=बढलो; और निष्ठुरः=निट्ठुलो॥ इत्यादि उपरोक्त सभी शब्दों मे रहे हुए असंयुक्त 'र' वर्ण का 'ल' हुआ है। इसी प्रकार से अन्य श... 'र' का 'ल' होता है; ऐसा जान लेना॥ 'बहुलम्' सूत्र के अधिकार से 'चरण' शब्द मे रहे हुए 'र' का 'ल' उसी समय मे होता है; जबकि 'चरण' शब्द का अर्थ 'पैर' हो; यदि 'चरण' शब्द चारित्र-वाचक हो तो उस समय मे 'र' का 'ल' नहीं होगा। जैसे:—चरण-करणम्=चरण करण चारित्र तथा गुण-संयम॥ इसी प्रकार से 'भ्रमर' शब्द मे रहे हुए 'र' का 'ल' उसी समय में होगा जबकि इसमें स्थित 'म' का 'स' होता हो; यदि इस 'म' का 'स' नहीं होता है तो 'र' का भी 'ल' नहीं होगा। जैसे:—भ्रमरः=भमरो इसी प्रकार से बहुलं सूत्र के अधिकार से कुछ एक शब्दो में 'र' का विकल्प से होता है; तदनुसार उन शब्दों के उदाहरण इस प्रकार है:—जठरम्=जढरं जढलं; ... बढरो बढलो; और निष्ठुरः=निट्ठुरो निट्ठुलो इत्यादि॥ आर्ष-प्राकृत मे 'द' का भी 'ल' होता देखा जाता है। जैसे:—द्वादशाङ्ग=दुवालसंगे॥ इत्यादि॥

हलिद्दी रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-८८ में की गई है।

*दरिद्राति* संस्कृत अकर्मक क्रियापद का रूप है। इसका प्राकृत रूप दलिदाइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-२५४ से प्रथम एवं असंयुक्त 'र' का 'ल'; २-७९ से अथवा २-८० से द्वितीय 'र्' का; २-८९ से लोप हुए र् मे से शेष रहे हुए 'द्' का द्वित्व 'द्द्' और ३-१३९ से वर्तमान काल के एक... प्रथम पुरुष मे संस्कृत प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर दलिद्दाइ रूप सिद्ध हो जाता है।

*दरिद्रः* संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप दलिद्दो होता है। इसमे सूत्र-संख्या १-२५४ से असंयुक्त 'र' का 'ल'; २-७९ से अथवा २-८० से द्वितीय 'र्' का लोप; २-८९ से लोप हुए 'र्'

रहे हुए 'द्' का द्वित्व 'द्द' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' य के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *दालिद्दो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*दारिद्र्यम्* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप दालिद्दं होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-२५४ से संयुक्त' 'र' का 'ल'; २-७९ से अथवा २-८० से द्वित्व 'र्' का लोप; २-७८ से 'य' का लोप; २-८९ से हुए 'र्' तथा 'य्' में से शेष रहे हुए 'द्' का द्वित्व 'द्द'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में रान्त नपुंसकलिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त हुए 'म्' अनुस्वार होकर *दालिद्दं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*हारिद्रः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप हलिद्दो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-८४ से आदि स्वर 'आ' के स्थान पर ह्रस्व स्वर 'अ' की प्राप्ति; १-२५४ से असंयुक्त 'र' का 'ल'; २-७९ से अथवा ० से द्वितीय संयुक्त 'र' का लोप; २-८९ से लोप हुए 'र्' में से शेष रहे हुए 'द' को द्वित्व 'द्द' की त और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' य की प्राप्ति होकर *हालिद्दो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*जहुलिट्ठो* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-९६ में की गई है।

*सिढिलो* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-२१५ में की गई है।

*मुखरः* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप मुहलो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-१८७ से 'ख' 'ह'; १-२५४ से 'र' का 'ल' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' य के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *मुहलो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*चरणः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप चलणो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२५४ से 'र' का और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' य की प्राप्ति होकर *चलणो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*वरुणः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप वलुणो होता है। इसमें सूत्र संख्या १-२५४ से 'र' का और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' य की प्राप्ति होकर *वलुणो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*करुणः* संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप कलुणो होता है। इसमे सूत्र संख्या १-२५४ में 'र' 'ल' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति कर *कलुणो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*इंगालो* रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-४७ मे की है।

सत्कारः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप सक्कालो होता है। इसमें सूत्र संख्या २-७७ से 'त्' का



स्तम्भ्यते संस्कृत कर्मणि क्रियापद का रूप है। इसके प्राकृत रूप थम्भिज्जइ और ठम्भि... हैं। इनमें से प्रथम रूप में सूत्र-संख्या २-९ से 'स्त' का विकल्प से 'थ'; ३-१६० से संस्कृत कर्म... में प्राप्त 'य' प्रत्यय के स्थान पर प्राकृत मे 'इज्ज' प्रत्यय की प्राप्ति और ३-१३९ से वर्तमान काल... वचन में प्रथम पुरुष मे संस्कृत प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत मे 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर... *थम्भिज्जइ* सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप मे उसी सूत्र-संख्या २-९ से 'स्त' का विकल्प से 'ठ'... साधनिका प्रथम रूप के समान ही होकर द्वितीय रूप *ठम्भिज्जइ* भी सिद्ध हो जाता है। ॥ २-९ ॥

## रक्ते गो वा ॥ २-१० ॥

रक्त शब्दे संयुक्तस्य गो वा भवति ॥ रग्गो रत्तो ॥

*अर्थः*—रक्त शब्द मे रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'क्त' के स्थान पर विकल्प से 'ग' होता है। रक्तः=रग्गो अथवा रत्तो ॥ रक्तः संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप रग्गो और रत्तो होते है। इनमें से... रूप मे सूत्र-संख्या २-१० से 'क्त' के स्थान पर विकल्प से 'ग' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'ग' को द्वित्व... की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान... 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर प्रथम रूप रग्गो सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप में सूत्र-संख्या २-७७ से... का लोप; २-८९ से शेष 'त' को द्वित्व 'त्त' की प्राप्ति और शेष सिद्धि प्रथम रूप के समान ही होकर... रूप सिद्ध हो जाता है। ॥ २-१० ॥

## शुल्के ङ्गो वा ॥ २-११ ॥

शुल्क शब्दे संयुक्तस्य ङ्गो वा भवति ॥ सुङ्गं सुक्कं ॥

*अर्थः*—'शुल्क' शब्द मे स्थित संयुक्त व्यञ्जन 'ल्क' के स्थान पर विकल्प से 'ङ्ग' की प्राप्ति है... और इससे शुल्क के प्राकृत-रूपान्तर में दो रूप होते है। जो कि इस प्रकार है:-शुल्कम्=सुङ्गं और...

शुल्कम् संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप सुङ्गं और सुक्कं होते है। इनमें से प्रथम रूप... संख्या १-२६० से 'श' का 'स'; २-११ से 'ल्क' के स्थान पर विकल्प से 'ङ्ग' की प्राप्ति; ३-२५ से... विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति... १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर प्रथम रूप 'सुङ्गं' सिद्ध हो जाता है।

द्वितीय रूप सुक्कं में सूत्र-संख्या १-२६० से 'श' का 'स'; २-७७ से 'ल्' का लोप; २-८९ से... रहे हुए 'क' को द्वित्व 'क्क' की प्राप्ति और शेष साधनिका प्रथम रूप के समान ही होकर द्वितीय रूप... सुक्कं भी सिद्ध हो जाता है। ॥ २-११ ॥

## कृत्ति-चत्वरे चः ॥ २-१२ ॥

अनयोः संयुक्तस्य चो भवति ॥ किच्ची । चच्चरं ॥

अर्थः—'कृति' शब्द में रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'त्त' स्थान पर 'च' की प्राप्ति और 'चत्वर' में रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन [त्व]' के स्थान पर भी 'च' की प्राप्ति होती है। जैसेः—कृत्तिः=किच्ची च[त्व]रम्=चच्चरं ॥

कृत्तिः—संस्कृत रूप है। [इस]का प्राकृत रूपान्तर किच्ची होता है। इसमे सूत्र-संख्या १-१२८ से [ऋ] के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति; [२-१]२ से संयुक्त व्यञ्जन 'त्त' के स्थान पर 'च' की प्राप्ति; २-८९ से 'च' को द्वित्व 'च्च'; ३-१९ से [प्रथमा] विभक्ति के एक वचन मे इकारान्त स्त्रीलिंग मे 'सि' प्रत्यय के [स्थान] पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'इ' को [दीर्घ] स्वर 'ई' की प्राप्ति होकर *किच्ची* रूप सिद्ध हो जाता है।

चत्वरम् संस्कृत रूप है। [इसका] प्राकृत रूप चच्चरं होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-१२ से संयुक्त [व्य]ञ्जन 'त्व' के स्थान पर 'च' की [प्राप्ति;] २-८९ से प्राप्त 'च' को द्वित्व 'च्च'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति [के ए]क वचन मे अकारान्त नपुंसक [लिंग में 'सि'] प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ [से प्र]ाप्त 'म्' का अनुस्वार होकर चच्चर[ं रूप सिद्ध] हो जाता है ॥ २-१२ ॥

## त्योऽचैत्ये ॥ २-१३ ॥

चैत्यवर्जिते त्यस्य चो भवति ॥ [सच्चं। पच्च]ओ ॥ अचैत्य इति किम् । चइत्तं ॥

अर्थ—चैत्य शब्द को छोड़कर यदि [अन्य किसी] शब्द मे संयुक्त व्यञ्जन 'त्य' रहा हुआ हो तो उस [संयु]क्त व्यञ्जन 'त्य' के स्थान पर 'च' [होता है। जै]सेः—सत्यम्=सच्चं। प्रत्ययः=पच्चओ इत्यादि ॥

प्रश्नः—'चैत्य मे स्थित 'त्य' [के स्थान पर 'च]' का निषेध क्यों किया गया है?

उत्तरः—क्योंकि 'चैत्य' शब्द का [प्राकृत रूपान्तर] चइत्तं उपलब्ध है—परम्परा से प्रसिद्ध है; अतः [चैत्य] मे स्थित 'त्य' के स्थान पर 'च' की प्राप्ति [नहीं होती है।] जैसेः—चैत्यम्=चइत्तं।

सत्यम् संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत [रूप सच्चं होता] है। इसमें सूत्र-संख्या २-१३ से संयुक्त [व्य]ञ्जन 'त्य' के स्थान पर 'च' की प्राप्ति; २-८९ [से प्राप्त 'च' को] द्वित्व 'च्च' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा [वि]भक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसकलिंग [में 'सि' प्रत्यय के] स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और [१-]२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर सच्चं रूप सिद्ध हो जाता है।

प्रत्यय संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूपान्तर [पच्चओ होता] है। इसमें सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' का लोप; २-१३ से 'त्य' के स्थान पर 'च' की प्राप्ति; २-८९ [से प्राप्त 'च' को द्वित्व 'च्च' की प्राप्ति;] १-१७७ से 'य्' का लोप और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के [एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्]यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर पच्चओ रूप [सिद्ध हो जाता है।]

की प्राप्ति; ३-५ से द्वितीया विभक्ति के एक वचन में संस्कृत के समान ही 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *विज्जं* रूप सिद्ध हो जाता है।

बुज्झा रूप की सिद्धि इसी सूत्र में ऊपर की गई है

*अनन्यक-गामि* संस्कृत तद्धित संबोधन रूप है। इसका प्राकृत रूप अणण्णय-ग्गामि है। इसमें सूत्र-संख्या-१-२२८ से दोनों 'न' के स्थान पर दो 'ण' की क्रम से प्राप्ति; २-७८ से 'य्' का लोप; २-८९ से द्वितीय 'ण' को द्वित्व 'ण्ण' की प्राप्ति; १-१७७ से 'क्' का लोप; १-१८० से शेष 'अ' को 'य' की प्राप्ति; २-९७ से 'ग' को द्वित्व 'ग्ग' की प्राप्ति और ३-४२ से संबोधन के एक वचन में ईकारान्त में ह्रस्व इकारान्त की प्राप्ति होकर *अणण्ण-ग्गामि* रूप सिद्ध हो जाता है।

*त्यक्त्वा* संस्कृत कृदन्त रूप है। इसका प्राकृत रूप चइउण होता है। इसमें सूत्र संख्या से 'त्यक्' संस्कृत धातु के स्थान पर 'चय्' आदेश की प्राप्ति; ४-२३९ से धात्विक विकरण प्रत्यय की प्राप्ति; १-१७७ से 'य्' का लोप; ३-१५७ से लोप हुए 'य्' में से शेष-बचे-हुए धात्विक प्रत्यय 'अ' के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति; और २-१४६ से संस्कृत कृदन्त प्रत्यय 'त्वा' के स्थान पर प्रत्यय की प्राप्ति एवं १-१७७ से 'त्' का लोप होकर चइऊण रूप सिद्ध हो जाता है।

*तपः* संस्कृत द्वितीयान्त रूप है। इसका प्राकृत रूप तवं होता है। इसमें सूत्र-संख्या से 'प' का 'व'; ३-५ से द्वितीया विभक्ति के एक वचन में अकारान्त में 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *तवं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*कर्त्तुम्* संस्कृत हेत्वर्थ कृदन्त रूप है। इसका प्राकृत रूप काउं होता है। मूल संस्कृत धातु है। इसमें सूत्र-संख्या १-१२६ से 'ऋ' का 'अ'; ४-२१४ से प्राप्त 'अ' को 'आ' की प्राप्ति; संस्कृत हेत्वर्थ कृदन्त में प्राप्त 'तुम्' प्रत्यय के 'त्' का लोप और १-२३ से अन्त्य 'म्' का अनुस्वार काउं रूप सिद्ध हो जाता है। अथवा ४-२१४ से 'अ' को 'आ' की प्राप्ति; २-७९ से 'र्' का लोप १-२३ से अन्त्य 'म्' का अनुस्वार होकर *काउं* रूप सिद्ध होता है।

*शान्तिः* संस्कृत प्रथमान्त रूप है इसका प्राकृत रूप सन्ती होता है। इसमें सूत्र-संख्या से 'श' का 'स'; १-८४ से 'आ' के स्थान पर 'अ' की प्राप्ति; और ३-१९ से प्रथमा विभक्ति वचन में इकारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'इ' को दीर्घ स्वर 'ई' की होकर *सन्ती* रूप सिद्ध हो जाता है।

*प्राप्तः* संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप पत्तो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७९ का लोप; १-८४ से 'आ' के स्थान पर 'अ' की प्राप्ति; २-७७ से द्वितीय 'प्' का लोप; २-८९ 'त' को द्वित्व 'त्त' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग 'सि' के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *पत्तो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*शिवम्* संस्कृत द्वितीयान्त रूप है। इसका प्राकृत रूप सिवं होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-२६० से का 'स'; ३-५ से द्वितीया विभक्ति के एक वचन मे 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का स्वार होकर *सिवं* रूप सिद्ध हो जाता है। *परमम्* संस्कृत द्वितीयान्त विशेषण रूप है। इसका प्राकृत परमं होता है इसमे सूत्र-संख्या १-२३ से अन्त्य 'म्' का अनुस्वार होकर *परमं* रूप सिद्ध हो जाता ॥ २-१५ ॥

## वृश्चिके श्चेञ्चुर्वा ॥ २--१६ ॥

**वृश्चिके श्चेः सस्वरस्य स्थाने ञ्चुरादेशो वा भवति ॥ छापवादः ॥ विञ्चुओ चुओ। पक्षे। विञ्छिओ ॥**

*अर्थः*-वृश्चिक शब्द में रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन सहित और उस में स्वर रहे हुए के साथ 'श्चि' के न पर अर्थात् संपूर्ण 'श्चि' के स्थान पर विकल्प से 'ञ्चु' का आदेश होता है। सूत्र-संख्या २-२१ मे विधान है कि 'श्च' के स्थान पर 'छ' होता है। जब कि इसमे 'श्चि' के स्थान पर 'ञ्चु' का आदेश होया गया है; अतः इस सूत्र को सूत्र-संख्या २-२१ का अपवाद समझना चाहिये ॥ उदाहरण इस र हैं:—

वृश्चिकः = विञ्चुओ या विंचुओ ॥ वैकल्पिक पक्ष होने से विञ्छिओ भी होता है ॥

वृश्चिकः संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप विञ्चुओ, विंचुओ और विञ्छिओ होते हैं। इनमें से म रूप *विञ्चुओः* की सिद्धि सूत्र-संख्या १-१२८ मे की गई है।

द्वितीय रूप में सूत्र-संख्या १-१२८ से 'ऋ' के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति; २-१६ से 'श्चि' के स्थान 'ञ्चु' का आदेश; १-२५ से आदेश रूप से प्राप्त 'ञ्चु' मे स्थित हलन्त व्यञ्जन 'ञ्' का अनुस्वार; १७७ से 'क्' का लोप और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के न पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *विंचुओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

तृतीय रूप विञ्छिओ मे सूत्र-संख्या १-१२८ से 'ऋ' के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति; २-२१ से 'श्च स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; १-२६ से आदेश रूप से प्राप्त 'छ' के पूर्व मे अनुस्वार की प्राप्ति; १-३० आगम रूप से प्राप्त अनुस्वार को परवर्ती छ' होने के कारण से छवर्ग के पंचमाक्षर रूप हलन्त 'ञ्' 'प्राप्ति; १-१७७ से 'क्' का लोप और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिग 'सि' प्रत्यय के स्थान पर "ओ" प्रत्यय की प्राप्ति होकर *विञ्छिओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

## छोऽक्ष्यादौ ॥२-१७॥

**अक्ष्यादिषु संयुक्तस्य छो भवति। खस्यापवादः ॥ अच्छि। उच्छू। लच्छी। कच्छो।**

छीअं । छीरं । सरिच्छो । वच्छो । मच्छिआ । छेत्तं । छुहा । दच्छो । कुच्छी । वच्छं । छु
कच्छा । छारो । कुच्छेअयं । छुरो । उच्छा । छयं । सारिच्छं ।। अक्षि । इक्षु । लक्ष्मी ।
क्षुत । क्षीर । सदृक्ष । वृक्ष । मक्षिका । क्षेत्र । क्षुध् । दक्ष । कुक्षि । वक्षस् । क्षुण्ण ।
क्षार । कौक्षेयक । क्षुर । उक्षन् । क्षत । सादृक्ष्य ।। क्वचित् स्थगित शब्दे पि । छइअं ।।
इक्खू । खीरं । सारिक्खमित्याद्यपि दृश्यते ।।

*अर्थः*—इस सूत्र में उल्लिखित अक्षि आदि शब्दों मे रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'क्ष' का 'छ'
है । सूत्र-संख्या २-३ में कहा गया है कि 'क्ष' का 'ख' होता है । किन्तु इस सूत्र में कहा जा रहा है
संयुक्त 'क्ष' का 'छ' होता है । अतः इस सूत्र को सूत्र-संख्या २-३ का अपवाद माना जाय ।
स्थान पर प्राप्त 'छ' सम्बन्धी उदाहरण इस प्रकार हैः—अक्षिम्=अच्छि । इक्षुः=उच्छू । लक्ष्मीः=
कक्षः=कच्छो । क्षुतम्=छीअं । क्षीरम्=छीरं । सदृक्षः=सरिच्छो । वृक्षः=वच्छो । मक्षिका=म
क्षेत्रम्=छेत्तं । क्षुधा=छुहा । दक्षः=दच्छो । कुक्षिः=कुच्छी । वक्षस=वच्छं । क्षुण्णः=छुण्णो ।
कच्छा । क्षारः=छारो । कौक्षेयकम्=कुच्छेअयं । क्षुरः=छुरो । उक्षा=उच्छा । क्षतम्=छयं । सा
=सारिच्छं ।। कभी कभी 'स्थगित' शब्द मे रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'स्थ' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति
है । जैसेः-स्थगितम्=छइअं ।। आर्ष प्राकृत में इक्षुः का इक्खु भी पाया जाता है । क्षीरम् का
देखा जाता है और सादृक्ष्यम् का सारिक्खम् रूप भी आर्ष प्राकृत मे होता है । इस प्रकार के
स्वरूप वाले अन्य शब्द भी आर्ष-प्राकृत मे देखे जाते हैं ।

अच्छिं रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-३५ में की गई है ।

उच्छू रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-९५ मे की गई है ।

*लक्ष्मीः* संस्कृत रूप है । इसका प्राकृत रूप लच्छी होता है । इ[illegible] सूत्र संख्या
व्यञ्जन 'क्ष' के स्थान पर 'छ्' की प्राप्ति; २-७८ से 'म्' का लोप; २-८९ [illegible] 'छ्'
की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' को 'च्' की प्राप्ति; और १-११ से
लोप होकर लच्छी रूप सिद्ध हो जाता है ।

*कक्षः* संस्कृत रूप है । इसका प्राकृत रूप कच्छो होता है । इस[illegible]
स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छ्छ' की प्राप्ति; २-[illegible]
की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिं[illegible]
'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर कच्छो रूप सिद्ध हो जाता है ।

छीअं रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-११२ मे की गई है ।

*क्षीरम्* संस्कृत रूप है । इसका प्राकृत रूप छीरं होता है । इसमें
[illegible] पर 'छ' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में [illegible]

के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर छोरं रूप सिद्ध ा है।

सरिच्छो रूप को सिद्धि सूत्र संख्या १-४४ मे की गई है।

वृक्षः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप वच्छो होता है। इसमें सूत्र-संख्या-१-१२६ से 'ऋ' के र 'अ' की प्राप्ति; २-१७ मे 'क्ष' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८६ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व की प्राप्ति; २-६० से प्राप्त पूर्व 'छ्' को च्' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक में अकारान्त पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर वच्छो रूप सिद्ध ता है।

मक्षिका संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप मच्छिआ होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-१७ से स्थान पर 'छ्' की प्राप्ति; २-८६ प्राप्त; 'छ्' को द्वित्व छ्छ् की प्राप्ति; २-६० से प्राप्त पूर्व ो 'च्' की प्राप्ति और १-१७७ से 'क्' का लोप होकर मच्छिआ रूप सिद्ध हो जाता है।

क्षेत्रम् संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप छेत्तं होता है। इसमे सूत्र-संख्या २-१७ से 'क्ष' के पर 'छ्' की प्राप्ति; २-७६ से 'त्र' मे 'स्थित' 'र्' का लोप; २-८६ से 'शेष' 'त' को द्वित्व 'त्त' की ; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसकलिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर त्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर छेत्तं रूप सिद्ध हो जाता है।

छुहा रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-१७ में की गई है।

दुक्षः संस्कृत विशेपण रूप है। इसका प्राकृत रूप दुच्छो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-१७ से के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८६ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छ्छ' की प्राप्ति; २-६० से प्राप्त पूर्व को 'च्' की प्राप्ति और ३-२ प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय ान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर दुच्छो रूप सिद्ध हो जाता है।

कुच्छी रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या-१-३५ में की गई है।

वक्षः=वक्षस् संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप वच्छं होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-१७ से 'क्ष' ान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८६ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व छ्छ की प्राप्ति; २-६० से प्राप्त, पूर्व 'छ्' को की प्राप्ति; १-११ से अन्त्य हलन्त व्यञ्जन 'स्' का लोप, ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन कारान्त नपुंसकलिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' अनुस्वार होकर वच्छं रूप सिद्ध हो जाता है।

क्षुण्णः संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप छुण्णो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-१७ से के स्थान पर 'छ्' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिग मे

छीअं। छीरं। सरिच्छो। वृच्छो। मच्छिआ। छेत्तं। छुहा। दच्छो। कुच्छी। वच्छं। छु
कच्छा। छारो। कुच्छेअयं। छुरो। उच्छा। छयं। सारिच्छं॥ अक्षि। इक्षु। लक्ष्मी।
क्षुत। क्षीर। सदृक्ष। वृक्ष। मक्षिका। क्षेत्र। क्षुध्। दक्ष। कुक्षि। वक्षस्। क्षुण्ण।
क्षार। कौक्षेयक। क्षुर। उक्षन्। क्षत। सादृक्ष्य॥ क्वचित् स्थगित शब्दे पि। छइअं॥
इक्खू। खीरं। सारिक्खमित्याद्यपि दृश्यते॥

*अर्थः*—इस सूत्र मे उल्लिखित अक्षि आदि शब्दों मे रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'क्ष' का 'छ' है। सूत्र-संख्या २-३ में कहा गया है कि 'क्ष' का 'ख' होता है। किन्तु इस सूत्र में कहा जा रहा संयुक्त 'क्ष' का 'छ' होता है। अतः इस सूत्र को सूत्र-संख्या २-३ का अपवाद माना जाय। स्थान पर प्राप्त 'छ' सम्बन्धी उदाहरण इस प्रकार हैः—अक्षिम्=अच्छि। इक्षुः=उच्छू। लक्ष्मीः=ल कक्षः=कच्छो। क्षुतम्=छीअं। क्षीरम्=छीरं। सदृक्षः=सरिच्छो। वृक्षः=वच्छो। मक्षिका=म क्षेत्रम्=छेत्तं। क्षुधा=छुहा। दक्षः=दच्छो। कुक्षिः=कुच्छी। वक्षस=वच्छं। क्षुण्णः=छुण्णो। क कच्छा। क्षारः=छारो। कौक्षेयकम्=कुच्छेअयं। क्षुरः=छुरो। उक्षा=उच्छा। क्षतम्=छयं। सा =सारिच्छं॥ कभी कभी 'स्थगित' शब्द मे रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'स्थ' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति है। जैसेः—स्थगितम्=छइअं॥ आर्ष प्राकृत मे इक्षुः का इक्खु भी पाया जाता है। क्षीरम् का खीरं देखा जाता है और सादृक्ष्यम् का सारिक्खम् रूप भी आर्ष प्राकृत में होता है। इस प्रकार के स्वरूप वाले अन्य शब्द भी आर्ष-प्राकृत मे देखे जाते हैं।

अच्छि रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-३५ में की गई है।

उच्छू रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-९५ मे की गई है।

*लक्ष्मीः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप लच्छी होता है। इसमें सूत्र संख्या २-१७ से व्यञ्जन 'क्ष' के स्थान पर 'छ्' की प्राप्ति; २-७८ से 'म्' का लोप; २-८९ से प्राप्त 'छ्' को द्वित्व की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' को 'च्' की प्राप्ति; और १-११ से अन्त्य विसर्ग रूप व्यञ्जन का लोप होकर *लच्छी* रूप सिद्ध हो जाता है।

*कक्षः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप कच्छो होता है। इसमें सूत्र संख्या २-१७ से 'क्ष' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छ्छ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' को 'च्' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर कच्छो रूप सिद्ध हो जाता है।

छीअं रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-११२ में की गई है।

*क्षीरम्* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप छीरं होता है। इसमे सूत्र संख्या २-१७ से 'क्ष' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसक लिंग में

के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर छोरं रूप सिद्ध ा है।

सरिच्छो रूप को सिद्धि सूत्र संख्या १-४४ मे की गई है।

वृक्षः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप वच्छो होता है। इसमें सूत्र-संख्या-१-१२६ से 'ऋ' के र 'अ' की प्राप्ति; २-१७ मे 'क्ष' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८६ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व की प्राप्ति; २-६० से प्राप्त पूव 'छ्' को 'च्' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक में अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर वच्छो रूप सिद्ध ा है।

मक्षिका संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप मच्छिआ होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-१७ से स्थान पर 'छ्' की प्राप्ति; २-८६ प्राप्त; 'छ्' को द्वित्व छ्‌छ् की प्राप्ति; २-६० से प्राप्त पूर्व ो 'च्' की प्राप्ति और १-१७७ से 'क्' का लोप होकर मच्छिआ रूप सिद्ध हो जाता है।

क्षेत्रम् संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप छेत्तं होता है। इसमे सूत्र-संख्या २-१७ से 'क्ष' के पर 'छ्' की प्राप्ति; २-७६ से 'त्र' मे 'स्थित' 'र्' का लोप, २-८६ से 'शेष' 'त' को द्वित्व 'त्त' की ; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसकलिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर त्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर छेत्तं रूप सिद्ध हो जाता है।

छुहा रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-१७ में की गई है।

दृक्षः संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप दच्छो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-१७ से के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८६ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छ्‌छ' की प्राप्ति; २-६० से प्राप्त पूर्व को 'च्' की प्राप्ति और ३-२ प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय ान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर दच्छो रूप सिद्ध हो जाता है।

कुच्छी रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-३५ में की गई है।

वक्षः=वक्षस् संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप वच्छं होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-१७ से 'क्ष' ान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८६ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व छ्‌छ की प्राप्ति; २-६० से प्राप्त, पूर्व 'छ्' को की प्राप्ति; १-११ से अन्त्य हलन्त व्यञ्जन 'स्' का लोप, ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन ाकारान्त नपुंसकलिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' अनुस्वार होकर वच्छं रूप सिद्ध हो जाता है।

क्षुण्णः संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप छुण्णो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-१७ से के स्थान पर 'छ्' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिग मे

'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर छुण्णो रूप सिद्ध हो जाता है।

कक्षा संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप कच्छा होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-१७ से स्थान पर 'छ्' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'छ्' को द्वित्व 'छ् छ्' की प्राप्ति और २-९० से 'छ्' को 'च्' की प्राप्ति होकर कच्छा रूप सिद्ध हो जाता है।

क्षारः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत छारो होता है। इसमे सूत्र संख्या २-१७ से 'क्ष्' पर 'छ' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर छारो रूप सिद्ध हो जाता है।

कुच्छेअयं रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-१६१ में की गई है।

क्षुरः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप छुरो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-१७ से 'क्ष्' पर 'छ्' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर छुरो रूप सिद्ध हो जाता है।

उक्षाः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप उच्छा होता है। इसमे सूत्र-संख्या २-१७ से स्थान पर 'छ्' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'छ्' को द्वित्व 'छ् छ्' की प्राप्ति और २-९० से प्राप्त 'छ्' को च् की प्राप्ति होकर उच्छा रूप सिद्ध हो जाता है।

क्षतम् संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप छयं होता है। इसमे सूत्र-संख्या २-१७ से स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; १-१७७ से 'त्' का लोप; १-१८० से लोप हुए 'त्' मे से शेष रहे 'य' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसकलिंग मे 'सि' स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर छयं रूप सिद्ध हो जाता है।

सादृक्ष्यम् संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप सारिच्छं होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१४२ से 'दृ' के स्थान पर 'रि' का आदेश; २-१७ से 'क्ष्' के स्थान पर 'छ्' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त द्वित्व 'छ् छ्' की प्राप्ति २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ' को 'च्' की प्राप्ति; २-७८ से 'य्' का लोप; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसकलिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति और १-२३ प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर सारिच्छं रूप सिद्ध हो जाता है।

स्थगितम् संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप छइअं भी होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-१७ से की वृत्ति से संयुक्त व्यञ्जन 'स्थ' के स्थान पर 'छ' का आदेश; १-१७७ से 'ग्' और 'त्' का लोप; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसकलिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर छइअं रूप सिद्ध हो जाता है।

इक्षुः संस्कृत रूप है। इसका आर्ष-प्राकृत मे इक्खू रूप होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-३ से 'क्ष्' ान पर 'ख्' की प्राप्ति; २-८६ से प्राप्त 'ख्' को द्वित्व 'ख्ख्' की प्राप्ति २-६० से प्राप्त पूर्व 'ख्' क्' की प्राप्ति और ३-१६ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे इकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के । पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'उ' को दीर्घ स्वर 'ऊ' की प्राप्ति होकर इक्खू रूप सिद्ध हो जाता है।

क्षीरम् संस्कृत रूप है। इसका आर्ष प्राकृत रूप खीरं होता है। इसमे सूत्र-संख्या २-३ से 'क्ष्' ाान पर 'ख्' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक लिंग मे 'सि' । के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *खीरं* रूप सिद्ध ााता है।

*सादृक्ष्यम्* संस्कृत रूप है। इसका आर्ष-प्राकृत रूप सारिक्खं होता है। इसमे सूत्र-संख्या ३२ से 'दृ' के स्थान पर 'रि' आदेश की प्राप्ति; २-३ से 'क्ष्' के स्थान पर 'ख्' को प्राप्ति; २-८६ से । 'ख्' को द्वित्व 'ख्ख्' की प्राप्ति; २-६० से प्राप्त पूर्व 'ख' को 'क' की प्राप्ति; २-७८ से 'य' का ; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *सारिक्खं* रूप सिद्ध हो ा है ॥२-१७॥

## क्ष्मायां कौ ॥ २-१८ ॥

**कौ पृथिव्यां वर्तमाने क्ष्मा शब्दे संयुक्तस्य छो भवति ॥ छमा पृथिवी ॥ लाक्षणि- ापि क्ष्मादेशस्य भवति । क्ष्मा । छमा ॥ काविति किम् । खमा क्षान्तिः ॥**

*अर्थः*-यदि 'क्ष्मा' शब्द का अर्थ पृथिवी हो तो 'क्ष्मा' मे रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'क्ष' के स्थान 'छ' की प्राप्ति होती है। मूल-सूत्र मे जो 'कु' लिखा हुआ है; उसका अर्थ 'पृथिवी' होता है। उदा- । इस प्रकार है:—क्ष्मा=छमा अर्थात् पृथिवी ॥ पृथिवी मे सहन-शीलता का गुण होता है। इसा न-शीलता वाचक गुण को संस्कृत-भाषा मे 'दम' भी कहते हैं: तदनुसार जैसा गुण जिसमे होता है; गुण के अनुसार ही उसकी संज्ञा संस्थापित करना 'लाक्षणिक-तात्पर्य' कहलाता है। अतः पृथिवी मे न-शीलता का गुण होने से पृथिवी की एक संज्ञा 'क्ष्मा' भी है। जो कि लाक्षणिक आदेश रूप है। इस क्षणिक-आदेश रूप शब्द 'क्ष्मा' मे रहे हुए हलन्त संयुक्त व्यञ्जन 'क्ष्' के स्थान पर 'छ' होता है। जैसे:- =छमा ॥

प्रश्नः—मूल-सूत्रकार ने सूत्र में 'कौ' ऐसा क्यों लिखा है ?

उत्तरः—चूंकि 'क्ष्मा' शब्द के संस्कृत भाषा मे दो अर्थ होते हैं; एक तो पृथिवी अर्थ होता है और रा क्षान्ति अर्थात् सहन-शीलता। अतः जिस समय मे 'क्ष्मा' शब्द का अर्थ 'पृथिवी' होता है; तो

उस समय में प्राकृत-रूपान्तर में 'क्षमा' में स्थित 'क्ष' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति होगी; और जब ... शब्द का अर्थ सहन-शीलता याने क्षान्ति होता है; तो उस समय में 'क्षमा' शब्द मे रहे हुए 'क्ष' के ... पर 'ख' की प्राप्ति होगी। इस तात्पर्य-विशेष को बतलाने के लिए ही सूत्र-कार ने मूल-सूत्र में 'क्व' ... को जोड़ा है-अथवा लिखा है। जैसे:—क्षमा=( क्षान्तिः )=खमा अर्थात सहन-शीलता ॥

*क्ष्मा* ( पृथिवी ) संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप छमा होता है इसमें सूत्र-संख्या-... संयुक्त व्यञ्जन 'क्ष' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति होकर *छमा* रूप सिद्ध हो जाता है।

*क्ष्मा* ( पृथिवी ) संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप छमा होता है। इसमें सूत्र-संख्या ... हलन्त और संयुक्त व्यञ्जन 'क्ष्' के स्थान पर हलन्त छ्' की प्राप्ति; २-१०१ से प्राप्त हलन्त 'छ्' में ... स्वर की प्राप्ति होकर *छमा* रूप सिद्ध हो जाता है।

*क्षमा*-( क्षान्ति ) संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप खमा होता है। इसमें सूत्र-संख्या-... संयुक्त व्यञ्जन 'क्ष' के स्थान पर 'ख' की प्राप्ति होकर *खमा* रूप सिद्ध हो जाता है। ॥ २-१८ ॥

## ऋक्षे वा ॥ २-१९ ॥

**ऋक्ष शब्दे संयुक्तस्य छो वा भवति ॥ रिच्छं । रिक्खं । रिच्छो । रिक्खो ॥ कथं ... छिप्तं । वृक्ष-क्षिप्तयो रुक्ख-छूढौ ( २-१२७ ) इति भविष्यति ॥**

*अर्थः*-ऋक्ष शब्द में रहे हुए संयुक्त-व्यञ्जन 'क्ष' का विकल्प से 'छ' होता है। जैसे:-ऋक्षम्=... अथवा रिक्खं ॥ ऋक्षः=रिच्छो अथवा रिक्खो ॥

प्रश्नः—'क्षिप्तम्' विशेषण में रहे हुए स्वर सहित संयुक्त व्यञ्जन 'क्षि' के स्थान पर 'छू' कैसे ... जाता है? एवं 'क्षिप्तम्' का 'छूढं' कैसे बन जाता है?

उत्तरः—सूत्र-संख्या २-१२७ में कहा गया है कि 'वृक्ष' के स्थान पर 'रुक्ख' आदेश होता है ... 'क्षिप्त' के स्थान पर 'छूढ' आदेश होता है। ऐसा उक्त सूत्र मे आगे कहा जायगा ॥

*ऋक्षम्*:-संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप रिच्छं और रिक्खं होते हैं। इसमें सूत्र-संख्या ... से 'ऋ' की 'रि' प्रथम रूप में २-१९ से 'क्ष' के स्थान पर विकल्प से 'छ'; २-८९ से प्राप्त 'छ' को ... 'छ् छ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' को 'च्' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर प्रथम रूप *रिच्छं* सिद्ध हो जाता है। द्वितीय रूप में सूत्र-संख्या २-३ से 'क्ष' के स्थान पर 'ख' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'ख' को द्वित्व 'ख् ख' की; २-९० से प्राप्त पूर्व 'ख्' को 'क्' की ... और शेष साधनिका प्रथम रूप के समान ही होकर द्वितीय रूप *रिक्खं* सिद्ध हो जाता है।

रिच्छो रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-१४० मे की गई है।

ऋक्षः संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप रिक्खो होता है। इसमे सूत्र-संख्या १-१४० से 'ऋ' की ‹-३ से 'क्ष' के स्थान पर 'ख' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'ख' को द्वित्व 'ख्ख' की प्राप्ति; २-९० से पूर्व 'ख्' को 'क्' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे त्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *रिक्खो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*क्षिप्तम्* संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप छूढं होता है। इसमें सूत्र संख्या २-१२७ से 'क्षिप्त' के स्थान पर 'छूढ' का आदेश; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर रूप सिद्ध हो जाता है।

*वृक्षः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप रुक्खो होता है। इसमें सूत्र संख्या २-१२७ से 'वृक्ष' के पर 'रुक्ख' का आदेश और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *रुक्खो* रूप सिद्ध हो जाता है।

छूढो रूप की सिद्धि इसी सूत्र से ऊपर कर दी गई है। अन्तर इतना सा है कि ऊपर नपुंसकात्मक षण है और यहाँ पर पुल्लिंगात्मक विशेषण है। अतः सूत्र संख्या ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन कारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *छूढो* रूप सिद्ध हो जाता ।। २-१९ ।।

## क्षणे उत्सवे ।। २–२० ।।

क्षण शब्दे उत्सवाभिधायिनि संयुक्तस्य छो भवित ।। छणो ।। उत्सव इतिकिम् । खणो ।

*अर्थः*—क्षण शब्द का अर्थ जब 'उत्सव' हो तो उस समय में क्षण मे रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'क्ष' 'छ' होता है। जैसेः—क्षणः =( उत्सव )=छणो ।।

प्रश्नः—मूल-सूत्र मे 'उत्सव' ऐसा उल्लेख क्यों किया गया है ?

उत्तरः—क्षण शब्द के संस्कृत में दो अर्थ होते हैं। उत्सव और काल-वाचक सूक्ष्म समय विशेष। : जब 'क्षण' शब्द का अर्थ उत्सव हो तो उस समय मे 'क्ष' का 'छ' होता है एवं जब 'क्षण' शब्द का सूक्ष्म काल वाचक समय विशेष हो तो उस समय मे 'क्षण' मे रहे हुए 'क्ष' का 'ख' होता है। जैसेः- ण': ( समय विशेष )=खणो ।। इस प्रकार की विशेषता बतलाने के लिये ही मूल-सूत्र में 'उत्सव' शब्द डा गया है।



क्षणः (उत्सव) संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप छणो होता है। इसमें सूत्र-संख्या संयुक्त व्यञ्जन 'क्ष' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में न्त पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर छणो रूप सिद्ध हो जाता है।

क्षणः (काल वाचक) संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप खणो होता है। इसमें सूत्र से 'क्ष' के स्थान पर 'ख' और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिग में सि के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर खणो रूप सिद्ध हो जाता है। २-२० ॥

## ह्रस्वात् थ्य-श्च-त्स-प्सामनिश्चले ॥२-२१॥

ह्रस्वात् परेषां थ्य श्च त्स प्सां छो भवति निश्चले तु न भवति ॥ थ्य। पच्छं। मिच्छा ॥ श्च। पच्छिमं। अच्छेरं। पच्छा ॥ त्स। उच्छाहो। मच्छलो। मच्छरो। संवच्छलो। संवच्छरो। चिइच्छइ ॥ प्स। लिच्छइ। जुगुच्छइ। अच्छरा। ह्रस्वादिति किम्। ऊसारिओ। अनिश्चल इति किम्। निच्चलो ॥ आर्षे तथ्ये चो पि। तच्चं ॥

अर्थः—यदि किसी शब्द में ह्रस्व स्वर के बाद मे 'थ्य; श्च; त्स; अथवा प्स में से कोई जाय; तो इनके स्थान पर 'छ' की प्राप्ति होती है। किन्तु यह नियम 'निश्चल' शब्द में रहे हुए लिये नहीं है। यह ध्यान मे रहे ॥ 'थ्य' के उदाहरण इस प्रकार हैं:—पथ्यम्=पच्छं ॥ मिथ्या=मिच्छा इत्यादि ॥ 'श्च' के उदाहरण इस प्रकार हैं:—पश्चिमम्=पच्छिमं। आश्चर्य-पश्चात्=पच्छा ॥ 'त्स' के उदाहरण इस प्रकार है:—उत्साहो=उच्छाहो। मत्सरः=मच्छलो अथवा मच्छरो। संवत्सरः=संवच्छलो अथवा संवच्छरो ॥ चिकित्सति=चिइच्छइ ॥ 'प्स' के उदाहरण इस प्रकार है:— लिच्छइ ॥ जुगुप्सति=जुगुच्छइ ॥ अप्सरा=अच्छरा ॥ इत्यादि ॥

प्रश्नः—'ह्रस्व स्वर' के पश्चात् ही रहे हुए हों तो 'थ्य', 'श्च' 'त्स' और 'प्स' के स्थान पर की प्राप्ति होती है। 'ऐसा क्यों कहा गया है?'

उत्तरः—यदि 'थ्य, श्च, त्स और प्स' दीर्घ स्वर के पश्चात रहे हुए हों तो इनके स्थान की प्राप्ति नहीं होती है। अतः 'ह्रस्व स्वर' का उल्लेख करना पड़ा। जैसे:—उत्सारितः=ऊसारिओ उदाहरण में प्राकृत रूप मे 'ऊ' दीर्घ स्वर है; अतः इसके परवर्ती त्स' का 'छ' नहीं हुआ है। रूप में ह्रस्व स्वर होता तो 'त्स' का 'छ' हो जाता।

प्रश्नः—'निश्चल' शब्द में ह्रस्व स्वर 'इ' के पश्चात् ही 'श्च' रहा हुआ है; तो फिर 'श्च' पर प्राप्तव्य 'छ' का निषेध क्यों किया गया है?

उत्तरः—परम्परागत प्राकृत साहित्य में 'निश्चलः' संस्कृत शब्द का प्राकृत रूप 'निच्चलो'

ई; अतः परम्परागत रूप के प्रतिकूल अन्य रूप कैसे लिखा जाय? इसोलिये 'निश्चलः' का 'निच्छलो' होकर निच्चलो ही होता है। तदनुसार मूल-सूत्र मे 'निश्चल' शब्द को पृथक् कर दिया गया है। यह नियम 'निश्चल' में लागू नहीं होता है। अतएव संस्कृत रूप 'निश्चलः' का प्राकृत रूप निच्चलो है।

आर्ष-प्राकृत मे संस्कृत शब्द 'तथ्य' मे रहे हुए 'थ्य' के स्थान पर 'च' होता है। जैसे:— '= तच्चं ॥

*पथ्यम्* संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप पच्छं होता है। इसमे सूत्र-संख्या २-२१ से के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छछ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' ' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर पच्छं रूप सिद्ध हो जाता है।

*पथ्या* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप पच्छा होता है। इसमे सूत्र संख्या २-२१ से 'थ्य' के पर 'छ' की प्राप्ति; २- ९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व "छछ' की प्राप्ति और २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ' को की प्राप्ति होकर *पच्छा* रूप सिद्ध हो जाता है।

*मिथ्या* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप मिच्छा होता है। इसमे सूत्र संख्या २-२१ से 'थ्य' ान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छछ' की प्राप्ति और २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' च्' की प्राप्ति होकर *मिच्छा* रूप सिद्ध हो जाता है।

*पश्चिमम्* संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप पच्छिमं होता है। इसमें सूत्र संख्या २-२१ 'च' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छछ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व को 'च्' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक लिंग मे 'सि' प्रत्यय ान 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर पच्छिमं रूप सिद्ध हो ा है।

अच्छेरं रूप की सिध्दि सूत्र-संख्या १-५-८ मे की गई है।

*पश्चात्* संस्कृत अव्यय रूप है। इस का प्राकृत रूप पच्छा होता है। इसमे सूत्र-संख्या २-२१ से के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति, २-८९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छछ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' 'च' की प्राप्ति और १-११ से अन्त्य हलन्त व्यञ्जन 'त्' का लोप होकर पच्छा रूप सिद्ध हो जाता उच्छाहो रूप की सिद्धि सूत्र संख्या १-११४ मे की गई है।

*मत्सरः* संस्कृत विशेषण रूप है। इसके प्राकृत रूप मच्छलो और मच्छरो होते हैं। इनमे सूत्र ा २-२१ से 'त्स' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छछ' की प्राप्ति; २-९० प्त पूर्व 'छ् को 'च्' की प्राप्ति; १-२५४ से प्रथम रूप मे 'र' के स्थान पर 'ल' की प्राप्ति और द्वितीय

रूप में सूत्र संख्या १-२ से प्रथम रूप की अपेक्षा से 'र' का 'र' ही; और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुलिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर दोनों रूप ... एवं मच्छरो क्रम से सिद्ध हो जाते है।

संवत्सरः संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप संवच्छलो और संवच्छरो होते हैं। इनमें सूत्र २-२१ से 'त्स' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छछ' की प्राप्ति; २-९० से पूर्व 'छ्' को 'च्' की प्राप्ति; १-२५४ से प्रथम रूप मे 'र' के स्थान पर 'ल' की प्राप्ति; और द्वितीय रूप में सूत्र संख्या १-२ से प्रथम रूप की अपेक्षा से 'र' को 'र' ही और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर दोनो रूप संवच्छलो और संवच्छरो क्रम से सिद्ध हो जाते हैं।

चिकित्सति संस्कृत सकर्मक क्रिया पद का रूप है। इसका प्राकृत रूप चिइच्छइ होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-१७७ से 'क्' का लोप; २-२१ से 'त्स' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छ्छ' को प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' को च् की प्राप्ति; और ३-१३९ से वर्तमान काल के प्रथम पुरुष के एक वचन में संस्कृत प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर चिइच्छइ रूप सिद्ध हो जाता है।

लिप्सते संस्कृत सकर्मक क्रिया पद का रूप है। इसका प्राकृत रूप लिच्छइ होता है। इसमें सूत्र संख्या २-२१ से 'प्स' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छ्छ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' को 'च्' की प्राप्ति और ३-१३९ से वर्तमान काल के प्रथम पुरुप के एक वचन में संस्कृत प्रत्यय 'त' के स्थान पर प्राकृत में 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर लिच्छइ रूप सिद्ध हो जाता है।

जुगुप्सति संस्कृत सकर्मक क्रियापद का रूप है। इसका प्राकृत रूप जुगुच्छइ होता है। इसमें सुत्र-संख्या २-२१ से 'प्स' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'छ' को द्वित्व 'छ्छ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ्' को 'च' की प्राप्ति और ३-१३९ से वतेमानकाल के प्रथम पुरुप के एक वचन में संस्कृत प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत मे 'इ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर जुगुच्छइ रूप सिद्ध हो जाता है।

अच्छरा रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-२० में की गई है।

उत्सारितः संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप ऊसारिओ होता है। इसमें सूत्र १-११४ से ह्रस्व स्वर 'उ' को दीर्घ स्वर 'ऊ' की प्राप्ति; २-७७ से प्रथम 'त्' का लोप; १-१७७ से 'त्' का लोप और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर ऊसारिओ रूप सिद्ध हो जाता है।

निश्चलः संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप निच्चलो होता है। इसमें सूत्र २-७७ से 'श्' का लोप; २-८९ से 'च' को द्वित्व 'च्च' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा ...

-त्न में अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *निच्चलो* द्ध हो जाता है।

*तथ्यम्* संस्कृत रूप है। इसका आर्ष-प्राकृत से तच्चं रूप होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-२१ त्ति से 'थ्य' के स्थान पर 'च' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'च' को द्वित्व 'च्च' की प्राप्ति; ३-२५ मा विभक्ति के एक वचन से अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *तच्चं* रूप सिद्ध हो जाता है ॥२-२१॥

## सामर्थ्योत्सुकोत्सवे वा ॥२-२२॥

षु संयुक्तस्य छो वा भवति ॥ सामच्छं सामत्थं । उच्छुओ ऊसुओ । उच्छवो ऊसवो ॥

*अर्थः*—सामर्थ्य उत्सुक और उत्सव शब्दों में रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन के स्थान पर विकल्प ' होता है। जैसेः—सामर्थ्यम्=सामच्छं अथवा सामत्थं ॥ उत्सुक=उच्छुओ अथवा ऊसुओ ॥ ः=उच्छवो अथवा ऊसवो ॥

*सामर्थ्यम्* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप सामच्छं और सामत्थं रूप होते हैं। इनमें से प्रथम में सूत्र-संख्या २-७९ से 'र्' का लोप; २-२२ से संयुक्त व्यजन 'थ्य' के स्थान पर विकल्प से 'छ' प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'छ' का द्वित्व 'छ्छ'; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ' का च'; ३-२५ से प्रथमा क्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर प्रथम रूप *सामच्छं* रूप सिद्ध हो जाता है।

द्वितीय रूप 'सामत्थं' में सूत्र संख्या २-७९ से 'र्' का लोप; २-७८ से 'य्' का लोप; २-८९ से रहे हुए 'थ' को द्वित्व 'थ्थ की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'थ्' को 'त्' की प्राप्ति और शेष साध- । प्रथम रूप के समान ही होकर द्वितीय रूप *सामत्थं* भी सिद्ध हो जाता है।

*उत्सुकः* संस्कृत विशेषण रूप है। इसके प्राकृत रूप उच्छुओ और ऊसुओ होते हैं। इनमें से प्रथम में सूत्र संख्या २-२२ से वैकल्पिक रूप से संयुक्त व्यञ्जन 'त्स्' के स्थान पर 'छ् की प्राप्ति; २-८९ प्त 'छ' को द्वित्व 'छ्छ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व छ' को च्' की प्राप्ति; १-१७७ से 'क्' का और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' । की प्राप्ति होकर *उच्छुओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

द्वितीय रूप ऊसुओ की सिद्धि सूत्र संख्या १-११४ में की गई है।

*उत्सवः* संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप उच्छवो और ऊसवो होते हैं। इनमें से प्रथम रूप में संख्या २-२२ से संयुक्त व्यञ्जन 'त्स' के स्थान पर वैकल्पिक रूप से 'छ' की प्राप्तिः २-८९ से प्राप्त को द्वित्व 'छ्छ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'छ' को 'च्' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति



के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर उच्छवो सिद्ध हो जाता है।

द्वितीय रूप ऊसवो की सिद्धि सूत्र संख्या १-८४ में की गई है। ॥ २-२२ ॥

## स्पृहायाम् ॥ २-२३ ॥

**स्पृहा शब्दे संयुक्तस्य छो भवति। फस्यापवादः ॥ छिहा ॥ बहुलाधिकारात् क्वचिद् निप्पिहो ॥**

*अर्थः*—स्पृहा शब्द मे रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'स्प' के स्थान पर 'छ' की प्राप्ति होती है। सूत्र-संख्या २-५३ मे यह बतलाया जायगा कि सर्व-सामान्य रूप से 'स्प' के स्थान पर 'फ' की प्राप्ति होती है। किन्तु इस सूत्र-संख्या २-२३ से यह कहा जाता है कि स्पृहा मे रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन के स्थान पर 'छ' होता है; अतः इस नियम को उस नियम का अपवाद माना जाय। उदाहरण इस प्रकार है:—

स्पृहा=छिहा ॥ सूत्र-संख्या २-५३ के अनुसार 'स्पृहा' का प्राकृत रूप 'फिहा' होना था; किन्तु इस नियम के अनुसार 'छिहा' हुआ है। अतः सूत्र-संख्या २-२३ सूत्र-संख्या २-५३ का अपवाद रूप सूत्र है। यह ध्यान में रहे। सूत्र-संख्या १-२ के अनुसार बहुलाधिकार से कहीं कहीं 'स्पृहा' का दूसरा रूप भी पाया है। जैसेः— निस्पृहः=निप्पिहो ॥ सूत्र-संख्या २-२२ के अनुसार निस्पृहः का प्राकृत रूप 'निछिहो' नहीं हुआ है। अतः यह रूप-भिन्नता बहुलाधिकार से जानना ॥

छिहा रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-१२८ मे की गई है।

*निस्पृहः* संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप निप्पिहो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७७ से 'स्' का लोप; २-८९ से 'प्' को द्वित्व प्प् की प्राप्ति, १-१२८ से 'ऋ' के स्थान पर 'इ' की प्राप्ति; ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' की प्राप्ति होकर *निप्पिहो* रूप सिद्ध हो जाता है। ॥२-२३॥

## द्य-य्य-र्यां जः ॥ २-२४ ॥

**एषां संयुक्तानां जो भवति ॥ द्य। मज्जं। अवज्जं। वेज्जो। जुई। जोओ ॥ य्य। जज्जो। सेज्जा ॥ र्य। भज्जा। चौर्य-समत्वात् भारिआ। कज्जं। वज्जं पज्जाओ। पज्जत्तं मज्जाया ॥**

*अर्थः*—यदि किसी शब्द में 'द्य' अथवा 'य्य' अथवा 'र्य' रहा हुआ हो तो इन संयुक्त व्यञ्जनों के स्थान पर 'ज' की प्राप्ति होती है। 'द्य' के उदाहरण इस प्रकार हैः—मद्यम्=मज्जं। अवद्यम्=अवज्जं। वैद्यः=वेज्जो। द्युतिः=जुई। और द्योतः=जोओ ॥ 'य्य' के उदाहरण इस प्रकार हैः—जय्यः=जज्जो।

। । 'र्य' के उदाहरणः-भार्या=भज्जा । सूत्र-संख्या २-१०७ से भार्या का भरिआ रूप भी होता है । =कज्जं । वर्यम्=वज्जं । पर्यायः=पज्जाओ । पर्याप्तम्=पज्जत्तं और मर्यादा=मज्जाया ।।इत्यादि।।

*मद्यम्* संस्कृत रूप है । इसका प्राकृत रूप मज्जं होता है । इसमें सूत्र-संख्या २-२४ से संयुक्त ञ्जन 'द्य' के स्थान पर 'ज' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'ज' का द्वित्व 'ज्ज'; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति एक वचन में अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ प्त 'म्' का अनुस्वार होकर *मज्जं* रूप सिद्ध हो जाता है ।

*अवद्यम्* संस्कृत रूप है । इसका प्राकृत रूप *अवज्जं* होता है । इसमें सूत्र-संख्या २-२४ से संयुक्त ञ्जन 'द्य' के स्थान पर 'ज' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'ज' को द्वित्व 'ज्ज' की प्राप्ति; ३-२५ से । विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसक लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की । और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *अवज्जं* रूप सिद्ध हो जाता है ।

*वेज्जो* रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या *१-१४८* में की गई है ।

*द्युतिः* संस्कृत रूप है । इसका प्राकृत रूप जुई होता है । इसमें सूत्र-संख्या २-२४ से संयुक्त ञ्जन 'द्य्' के स्थान पर 'ज्' की प्राप्ति; १-१७७ से 'त्' का लोप और ३-१९ से प्रथमा विभक्ति के वचन में इकारान्त स्त्रीलिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'इ' को दीर्घ स्वर 'ई' की त होकर *जुई* रूप सिद्ध हो जाता है ।

*द्योतः* संस्कृत रूप है । इसका प्राकृत रूप जोओ होता है । इसमें सूत्र-संख्या २-२४ से संयुक्त ञ्जन 'द्य्' के स्थान पर 'ज्' की प्राप्ति; १-१७७ से 'त्' का लोप और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के वचन में अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *जोओ* रूप हो जाता है ।

*जय्यः* संस्कृत विशेषण रूप है । इस का प्राकृत रूप जज्जो होता है । इस में सूत्र-संख्या २-२४ से क्त व्यञ्जन 'य्य' के स्थान पर 'ज' की प्राप्तिः २-८९ से प्राप्त 'ज' को द्वित्व 'ज्ज' की प्राप्ति; और ३-२ प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति र *जज्जो* रूप सिद्ध हो जाता है ।

*सेज्जा* रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या १-५७ में की गई है ।

*भार्या* संस्कृत रूप है । इसका प्राकृत रूप भज्जा होता है । इस में सूत्र-संख्या १-८४ से 'भा' में त दीर्घ स्वर 'आ' को 'अ' की प्राप्ति; २-२४ से संयुक्त व्यञ्जन 'र्य' के स्थान पर 'ज' की प्राप्ति और ८९ से प्राप्त 'ज' को द्वित्व 'ज्ज' की प्राप्ति होकर *भज्जा* रूप सिद्ध हो जाता है ।

*भार्या* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत में वैकल्पिक रूप भारिआ होता है। इसमे सू. २-१०७ से संयुक्त व्यञ्जन 'र्य' के 'र्' मे 'इ' की प्राप्ति; और १-१७७ से 'य्' का लोप होकर रूप सिद्ध हो जाता है।

कज्जं और वज्जं दोनो रूपों की सिद्धि सूत्र-संख्या १-१८७ मे की गई है।

*पर्यायः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप पज्जाओ होता है। इसमे सूत्र-संख्या २-२४ से व्यञ्जन 'र्य' के स्थान पर 'ज' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'ज' को द्वित्व 'ज्ज' की प्राप्ति; १-१७७ से 'य्' का लोप और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *पज्जाओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*पर्याप्तम्* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप पज्जत्तं होता है। इस मे सूत्र-संख्या २-२४ से व्यञ्जन 'र्य' के स्थानपर 'ज' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'ज' को द्वित्व 'ज्ज' की प्राप्ति; १-८४ से 'आ' के स्थानपर 'अ' की प्राप्ति; २-७७ से द्वितीय हलंत 'प्' का लोप; २-८९ से शेष रहे हुए द्वित्व 'त्त' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसक लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर *पज्जत्तम्* रूप सिद्ध हो जाता है।

*मर्यादा* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप मज्जाया होता है। इस में सूत्र-संख्या २-२४ से संयुक्त व्यञ्जन 'र्य' के स्थान पर 'ज' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'ज' को द्वित्व 'ज्ज' की प्राप्ति; १-१७७ से 'द्' का लोप; और १-१८० से लोप हुए 'द' मे से शेष रहे हुए 'अ' को 'य' की प्राप्ति होकर मज्जाया रूप सिद्ध हो जाता है ॥२-२४॥

## अभिमन्यौ ज-ञ्जौ वा ॥ २-२५ ॥

अभिमन्यौ संयुक्तस्य जो ञ्जश्च वा भवति । अहिमज्जू । अहिमञ्जू । पक्षे अहिमन्नू ॥ अभिग्रहणादिह न भवति । मन्नू ॥

*अर्थः*—'अभिमन्यु' शब्द में रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'न्य' के स्थान पर विकल्प से 'ज' और 'ञ्ज' की प्राप्ति होती है। इस प्रकार 'अभिमन्यु' संस्कृत शब्द के प्राकृत रूप तीन हो जाते हैं जो कि इस प्रकार हैं:—अभिमन्युः=अहिमज्जू अथवा अहिमञ्जू अथवा अहिमन्नू ॥ मूल-सूत्र में 'अभि' लिखा हुआ है; अतः जिस समय में केवल 'मन्यु' शब्द होगा; अर्थात् 'अभि' उपसर्ग नहीं होगा; तब 'मन्यु' शब्द मे रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'न्य' के स्थान पर सूत्र-संख्या २-२५ के अनुसार 'ज' अथवा 'ञ्ज' की प्राप्ति नहीं होगी। तात्पर्य यह है कि 'मन्यु' शब्द के साथ में 'अभि' उपसर्ग होने पर ही संयुक्त व्यञ्जन 'न्य' के स्थान पर 'ज' अथवा 'ञ्ज' की प्राप्ति होती है; अन्यथा नहीं। जैसे:- मन्युः=मन्नू ॥

अभिमन्युः संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत मे तीन रूप होते हैं:— अहिमज्जू, अहिमञ्जू और न्नू॥ इनमे से प्रथम रूप मे सूत्र-संख्या १-१८७ से 'भ' के स्थान पर 'ह' की प्राप्ति; २-२५ से त व्यञ्जन 'न्य' के स्थान पर विकल्प से 'ज' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'ज' को द्वित्व 'ज्ज' की । और ३-१९ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे उकारान्त पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर । ह्रस्व स्वर 'उ' को दीर्घ स्वर 'ऊ' की प्राप्ति होकर प्रथम रूप *अहिमज्जू* सिद्ध हो जाता है।

द्वितीय रूप मे सूत्र-संख्या १-१८७ से 'भ' के स्थान पर 'ह' की प्राप्ति; २-२५ से संयुक्त व्यञ्जन के स्थान पर विकल्प से 'ञ्ज' की प्राप्ति; और ३-१९ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे प्रथम रूप मान ही साधनिका की प्राप्ति होकर द्वितीय रूप *अहिमञ्जू* भी सिद्ध हो जाता है।

तृतीय रूप *अहिमन्नू* की सिद्धि सूत्र-संख्या १-२४३ मे की गई है।

*मन्युः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप मन्नू होता है। इसमें सूत्र संख्य २-७८ से 'य्' का ; २-८९ से रहे हुए 'न' को द्वित्व 'न्न्' की प्राप्ति; और ३-१९ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे रान्त पुल्लिग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर अन्त्य ह्रस्व स्वर 'उ' को दीर्घ स्वर 'ऊ' की प्राप्ति होकर रूप सिद्ध हो जाता है ॥ २-२५ ॥

## साध्वस-ध्य-ह्यां-झः ॥२-२६॥

**साध्वसे संयुक्तस्य ध्य-ह्ययोश्च झो भवति ॥ सज्झसं ॥ ध्य। वज्झए। झाणं। ज्झाओ। सज्झाओ सज्झं विज्झो ॥ ह्य। सज्झो मज्झं ॥ गुज्झं। णज्झइ ॥**

*अर्थः*—'साध्वस' शब्द मे रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'ध्व' के स्थान पर 'झ' की प्राप्ति होती है। से:—साध्वसम्=सज्झसं ॥ इसी प्रकार जिन शब्दो मे संयुक्त व्यञ्जन 'ध्य' होता है अथवा 'ह्य' होता है; इन संयुक्त व्यञ्जन 'ध्य' के स्थान पर और 'ह्य' के स्थान पर 'झ' की प्राप्ति होती है। जैसे:—'ध्य' के ाहरण इस प्रकार है:—वध्यते=वज्झए। ध्यानम्=झाणं। उपाध्यायः=उवज्झाओ। स्वाध्यायः=सज्झाओ। ध्यम्=सज्झं और विध्यः=विज्झो ॥ 'ह्य' के उदाहरण इस प्रकार हैं:—सह्यः=सज्झो। मह्यं=मज्झं। ह्यम्=गुज्झ और नह्यति=णज्झइ इत्यादि ॥

साध्वसम् संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप सज्झसं होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-८४ से र्घस्वर 'आ' के स्थान पर 'अ' की प्राप्ति; २-२६ से संयुक्त व्यञ्जन 'ध्व' के स्थान पर 'झ' की प्राप्ति; -८९ से प्राप्त 'झ' को द्वित्व 'झ्झ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'झ्' को 'ज्' की प्राप्ति; ३-२५ से थमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसकलिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर सज्झसं रूप सिद्ध हो जाता है।

वध्यते संस्कृत अकर्मक क्रिया पद का रूप है। इसका प्राकृत रूप वज्झए होता है। इसमें संख्या २-२६ से संयुक्त व्यञ्जन 'ध्य' के स्थान पर 'झ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'झ' को द्वित्व 'झ्झ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'झ्' को 'ज्' की प्राप्ति और ३-१३९ से वर्तमान काल के पुरुष के एक वचन में संस्कृत प्रत्यय 'ते' के स्थान पर प्राकृत मे 'ए' प्रत्यय की प्राप्ति होकर वज्झए सिद्ध हो जाता है।

*ध्यानम्* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप झाणं होता है। इसमे सूत्र-संख्या २-२६ से संयुक्त व्यञ्जन 'ध्य' के स्थान पर 'झ' की प्राप्ति; १-२२८ से 'न' का 'ण; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के वचन में अकारान्त नपुंसक लिंग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से 'म्' का अनुस्वार होकर *झाणं* रूप सिद्ध हो जाता है।

*उवज्झाओ* रूप की सिद्धि सूत्र-संख्या *१-१७३* मे की गई है।

*स्वाध्यायः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप सज्झाओ होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-७९ से अथवा २-७९ से 'व्' का लोप; १-८४ से प्रथम दीर्घ स्वर 'आ' के स्थान पर 'अ' की प्राप्ति; २-२६ से संयुक्त व्यञ्जन 'ध्य' के स्थान पर 'झ' को प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'झ' को द्वित्व 'झ्झ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'झ्' के स्थान पर 'ज्' की प्राप्ति; १-१७७ से द्वितीय 'य' का लोप और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' पत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *सज्झाओ* रूप सिद्ध हो जाता है।

*साध्यम्* संस्कृत विशेषण रूप है। इसका प्राकृत रूप सज्झं होता है। इसमें सूत्र-संख्या १-८४ से दीर्घ स्वर 'आ' के स्थान पर 'अ' की प्राप्ति; २-२६ से संयुक्त व्यञ्जन 'ध्य' के स्थान पर 'झ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'झ्' को द्वित्व 'झ्झ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'झ्' के स्थान पर 'ज्' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त नपुंसक लिंग में सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्ययकी प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर सज्झं रूप सिद्ध हो जाता है।

*विंध्यः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप विञ्झो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-२६ से संयुक्त व्यञ्जन 'ध्य' के स्थान पर 'झ' की प्राप्ति; १-३० से अनुस्वार को 'झ' वर्ण आगे होने से 'ञ्' की प्राप्ति और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *विञ्झो* रूप सिद्ध हो जाता है।

*सह्यः* संस्कृत रूप है। इसका प्राकृत रूप सज्झो होता है। इसमें सूत्र-संख्या २-२६ से संयुक्त 'ह्य' के स्थान पर 'झ' प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'झ' को द्वित्व झ्झ की प्राप्ति; २-९० से पूर्व 'झ्' के स्थान पर 'ज्' की प्राप्ति; और ३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन में अकारान्त पुल्लिंग में 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ' प्रत्यय की प्राप्ति होकर *सज्झो* रूप सिद्ध हो जाता है।



मह्यम् संस्कृत सर्वनाम अस्मद् का चतुर्थ्यन्त रूप है। इसका रूप मज्झं होता है। इसमें सूत्र-
या २-२६ से संयुक्त व्यञ्जन 'ह्य' के स्थान पर 'झ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'झ' को द्वित्व 'झ्झ'
प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'झ' के स्थान पर 'ज्' की प्राप्ति और १-२३ से अन्त्य हलन्त 'म्' का
स्वार होकर मज्झं रूप सिद्ध हो जाता है।

गुह्यम् संस्कृत विशेषण है। इसका प्राकृत रूप गुज्झं होता है। इसमे सूत्र-संख्या २-२६ से संयुक्त
न 'ह्य के स्थान पर 'झ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'झ' को द्वित्व 'झ्झ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त
'झ्' के स्थान पर 'ज्' की प्राप्ति; ३-२५ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त नपुंसक
मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'म्' प्रत्यय की प्राप्ति और १-२३ से प्राप्त 'म्' का अनुस्वार होकर
ं रूप सिद्ध हो जाता है।

नह्यति संस्कृत सकर्मक क्रिया पद का रूप है। इसका प्राकृत रूप णज्झइ होता है। इसमे सूत्र-संख्या
२२८ से 'न' का 'ण'; २-२६ से संयुक्त व्यञ्जन 'ह्य' के स्थान पर 'झ' की प्राप्ति; २-८९ से प्राप्त 'झ'
द्वित्व 'झ्झ' की प्राप्ति; २-९० से प्राप्त पूर्व 'झ्' के स्थान पर 'ज्' की प्राप्ति; और ३-१३९ से
मानकाल के प्रथम पुरुष के एक वचन मे संस्कृत प्रत्यय 'ति' के स्थान पर प्राकृत मे 'इ' प्रत्यय की
त होकर णज्झइ रूप सिद्ध हो जाता है।

## ध्वजे वा ॥ २-२७ ॥

**ध्वज शब्दे संयुक्तस्य झो वा भवति ॥ झओ धओ ॥**

अर्थः—'ध्वज' शब्द मे रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'ध्व' के स्थान पर विकल्प से 'झ' होता है।
:—ध्वजः=झओ अथवा धओ ॥

ध्वजः संस्कृत रूप है। इसके प्राकृत रूप झओ और धओ होते है। इनमे से प्रथम रूप मे सूत्र-
या २-२७ से संयुक्त व्यञ्जन 'ध्व' के स्थान पर विकल्प से 'झ' की प्राप्ति; १-१७७ से 'ज्' का लोप
३-२ से प्रथमा विभक्ति के एक वचन मे अकारान्त पुल्लिग मे 'सि' प्रत्यय के स्थान पर 'ओ'
य की प्राप्ति होकर प्रथम रूप झओ सिद्ध हो जाता है।

द्वितीय रूप धओ मे २-७९ से 'व' का लोप और शेष साधनिका प्रथम रूप के समान ही होकर
ीय रूप धओ भी सिद्ध हो जाता है। ॥ २-२७ ॥

## इन्धौ झा ॥ २-२८ ॥

**इन्धौ धातौ संयुक्तस्य झा इत्यादेशो भवति ॥ समिज्झाइ। विज्झाइ ॥**

अर्थः—'इन्ध्' धातु मे रहे हुए संयुक्त व्यञ्जन 'न्ध्' के स्थान पर 'झा' का आदेश होता है।

